गौरी०—तुम लोग गवाह हो।

कामता०—जीते रहो। तुम पक्के बदमाश हो। लेकिन यह बूढ़ा—एकदम घोर मूर्ख है।

( तीनों जने और मुंशीजी जोरसे ठहाका मारकर हँसते हैं। )

---

## पाँचवाँ दृश्य।

**स्थान**—वध्यभूमि।

**समय**— प्रात काल।

[ दोनों हाथ बँधे रहनेकी हालतमें सरस्वती खडी है।
सामने जेलर साहब हैं।]

सर०—अब और कितनी देर है जेलर साहब ?

जेलर०—आध घंटेके लगभग। सिविलसर्जन अभी नहीं आये।—ऊपरकी ओर क्या तक रही हो मैया ?

सर०—एक बार, अन्तिम बार, पृथ्वीको देखे लेती हूँ।—कैसा सुन्दर स्वच्छ आकाश है!—कैसा नीला रंग है! कैसा सर्वत्र सन्नाटा है!—चिड़ियाँ बोलती नहीं है। वे अभीतक नहीं जगीं!—वह सूर्य निकल रहा है—क्यो न ?

जेलर—हाँ मैया।

सर०—कैसी सुन्दर है यह पृथ्वी! मुझे पहले तो यह कभी ऐसी सुन्दर देख नही पड़ी। आज इसे छोड़े जाती हूँ, इसीसे शायद यह इतनी सुन्दर देख पड़ रही है।—मै नित्य इस सौन्दर्यका उपभोग कर सकती थी। त्रिभुवनेश्वर! मै मोक्ष नहीं चाहती। मै फिर इस सुन्दर जगतमे जन्म लेना चालती हूँ। मै फिर आकर सूर्योदय देखना चाहती हूँ, फिर पक्षियोका चहचहाना सुनना चाहती हूँ, फिर

सुवासित मलय-पवनके हिलकोरोमे गोते लगाना चाहती हूँ, फिर प्यार करना चाहती हूँ। उस बार आकर जन्मके सुखका उपभोग कर लूँगी—अबका जन्म निष्फल गया—इसका उपभोग नही कर सकी!—जेलर साहब! मरनेसे पहले एकबार अपने दादाजीसे मिलनेकी इच्छा थी। वे आये नहीं?

जेलर—नहीं भैया।

सर०—तो फिर मै उनसे यह नही कह सकी कि मै उन्हे कितना चाहती थी। हम दोनो—पोती और दादा—एक दूसरेको बहुत ही चाहते थे जेलर साहब! शायद उस तरह और उतना किसीने जगतमे किसीको नहीं चाहा! सामने बैठकर कभी वे एकटक मेरी ओर ताकते रहते थे, मैं उनकी ओर ताकती रहती थी। वे मुझे छातीसे लगा लेते थे और मै आनन्दमें सारे ससारको भूल जाती थी। ओः! उन्हे छोड़ जाना होगा!—जेलर साहब!

जेलर—क्या करूँ भैया, कोई उपाय नहीं है!

सर०—ना। उपाय नहीं है। मैने हत्या की है।

जेलर—तुमने हत्या नही की। मै कसम खाकर कह सकता हूँ भैया।

सर०—वे मेरे स्वामी आ रहे है। मेरे जरा हाथ खोल न दीजिए जेलर साहब।—फिर अभी बाँध देना।

(जेलर हाथ खोलकर द्वार पर जाकर खडा होता है।)

[भगवानदासका प्रवेश।]

सर०—आओ, मैंने एकबार आखरी भेटके लिए तुमको बुलाया था—चरणोकी रज दो। (चरणोंकी रज मस्तकसे लगाना) जन्मभरके लिए जाती हूँ। आज्ञा दो।

भग०—सरस्वती ! तुमने यह काम क्यों किया ?

सर०—( हँसकर ) क्या काम ?

भग०—झूठ कहकर व्यर्थ ही हत्याका अपराध अपने सिर ले लिया ! क्यों ले लिया !

सर०—जानते नहीं हो क्यों ?

भग०—इस नराधमको बचानेके लिए ? मेरा यह निन्दित कलुपित जीवन जगतके किस उपकारमें लगेगा सरस्वती ?

सर०—जगतके उपकारके लिए मैंने यह काम नहीं किया, अपने उपकारके लिए किया है ।

भग०—तुम्हारा क्या उपकार हुआ इसमें ?

सर०—सुख मिला । गलेमें फाँसी लगाली ही । लेकिन इस फाँसीके समान उस फाँसीमें सुख न होता । यह एक कर्त्तव्य करके मैं मरती हूँ ।

भग०—प्राण देकर सुख !

सर०—बड़ा सुख है ! मरते सभी है । कोई डूबकर मरता है, कोई जलकर मरता है, कोई साँपके काटनेसे मरता है, और बहुतसे लोग रोगमें कष्ट भोगकर मरते हैं । मरना तो होगा ही । दो दिन पहले या दो दिन पीछे । भाग भाग कर मरनेकी अपेक्षा हँसते हँसते मृत्युके गले लग जाना क्या अधिक सुखकी बात नहीं है !

भग०—लेकिन संसारके भोग छोडकर सदाके लिए यहाँसे चले जाना—मुझे बड़ा डर मालूम होता है—बहुत डर लगता है ।

सर०—इतना डर लगता है, इसीसे तो मृत्युकी जय है । और अगर डरूँ नहीं !—बस मैं मृत्युंजयिनी हो गई । यह क्या कम लाभकी बात है ?

भग०—मरनेसे क्या तुम सचमुच नहीं डरती हो?

सर०—ना! ( छाती फुलाकर ) मैने दादाजीसे सुना है कि जब युद्धका बाजा बज उठता है तब सिपाही स्थिर नही रह सकते; नाचते हुए तरवारों और तोपोंकी बाढ़ पर आगे बढ़ने लगते है। मैंने आज कर्त्तव्यके डकेका गंभीर आह्वान सुना है। उसीको सुनकर मै सिर ऊँचाकर, निःशंकचित्तसे, विजयगर्वके साथ मरने चली हूँ।

भग०—क्या, कहाँ चली हो?

सर०—यह नहीं जानती। यदि सब इसी जन्ममे समाप्त हो जाता है—यदि परलोक नहीं है तब तो कुछ दुःख ही नहीं है। परजन्ममें मैं ही अगर नहीं रहूँगी तो दुःखका अनुभव कौन करेगा।—

भग०—और अगर परलोक हो?

सर०—तो वह इस लोककी अपेक्षा बुरा नहीं हो सकता। इसी जन्मकी तरह वह जन्म भी सुख-दुःखसे गढ़ा हुआ होगा। खास कर ज्ञानके अनुसार अगर मैं अपना कर्त्तव्य किये जाऊँ तो यह ध्रुव सत्य है कि उसका परिणाम बहुत बुरा नहीं हो सकता। मै विश्वास करती हूं कि परकाल है—वह चाहे इसी दुनियामे हो, और चाहे किसी और दुनियामें हो। इस बुद्धि, इस विवेक, इस अनुभव—इतने बड़े आयोजनकी क्या इसी जगह—इन पचीस-तीस वर्षोंमें ही समाप्ति हो जायगी? यह आकाक्षा निश्चय ही रक्तमासमें अस्थिमज्जासे आवृत होकर फिर मूर्त्तिमती होकर आवेगी। इस सुनहले रंगसे रंजित नीले आकाशकी तरफ ऑख उठाकर देखो, इस हास्यमयी धरतीकी ओर निहारो, इन पक्षियोंका कलरव सुनो, यह गऊका गभीर रँभाना सुनो, यह मनुष्यकी स्वर्गीय कण्ठध्वनि सुनो—इस अनुपमा सृष्टिकी अपूर्व सुशृंखलाको मनमे विचार कर देखो! यह क्या किसी लड़केका खेल है! यह

क्या पागलका प्रलाप है! यह क्या मदोन्मत्त ब्रह्माण्डपतिका अट्टहास है! इसका एक महान्से भी महान् परिणाम अवश्य ही है!—ना स्वामी, मरनेसे मैं बिलकुल नहीं डरती—बस मुझे आज्ञा दो।

भग०—सरस्वती! उससे पहले मुझे क्षमा किये जाओ।

सर०—किस लिए?

भग०—मैंने तुमको गालियाँ दी हैं, मारा है, और अन्तको मैं तुम्हारे फाँसी पर चढ़नेका कारण हुआ हूँ।

सर०—(हँसकर) अच्छा, लेकिन अब अपनेको सुधारनेकी चेष्टा करो। तुम्हारे ही भलेके लिए कहती हूँ। नहीं तो जान रक्खो, तुम्हारा भविष्य बड़ा ही भीषण है!—अच्छा आज्ञा दो!

भग०—ईश्वर, और एक बार सुयोग दो, सरस्वतीको बचाओ, मुझे बचाओ। फिर घरगिरिस्ती सँभालूँ। मेरी माको लौटा दो, पूजा करूँ, स्त्रीको लौटा दो, उसे चाहूँ—आदर करूँ।

सर०—दूसरे जन्ममे आकर देखूँगी कि तुम कितना चाहते और आदर करते हो।—अच्छा जाओ। मै मरनेके लिए तैयार हूँ।

(भगवानदास जाना चाहता है।)

सर०—खड़े रहो, और एक बार चरणोकी रज ले लूँ। (चरण छूती है) जाओ।

(भगवानदासका प्रस्थान।)

जेलर—मै जानता हूँ भैया, तुमने हत्या नहीं की!

सर०—यह बात नहीं है जेलर साहब! ऐसा होता तो मुझको फाँसी क्यो होती!

जेलर—तुमसे पहले भी अनेक निरपराध लोग फाँसी पर लटक चुके है। मनुष्यका न्याय और क्या होगा भैया!—लो जान पड़ता है, वे तुम्हारे दादा आ रहे हैं।

( प्रेमशंकर, दीनानाथ और भोलानाथका प्रवेश। )

भोला०—यही मेरी स्नेहकी पुतली है!

सर०—दादाजी! दादाजी! ( छातीसे लगाकर रोती है। )

भोला०—बचा नहीं सका बेटी। स्वप्नमे भी मैने कभी नही सोचा था कि मुझे बुढापेमे अन्तको यह देखकर मरना होगा। इसीके लिए क्या इतने दिन जीता रहा हूँ ईश्वर! जो मेरे प्राणका प्राण है, आत्माकी आत्मा है—उसी निरपराधिनीकी फाँसी देखनेके लिए क्या मै जीता रहा हूँ!

सर०—दादाजी यह क्या आप कह रहे है! मैने हत्या की है।

भोला०—ना बेटी, तूने हत्या नहीं की। तू यह काम कर नही सकती! मै जानता हूँ, मेरा अन्तरात्मा जानता है, ईश्वर जानते है, तूने हत्या नहीं की। तू हत्या कर ही नही सकती। सतीके गर्भसे तेरा जन्म है, सती-सावित्रीके देशमे तेरा निवास है—तू हत्या करेगी! आज अगर वह दिन होता, न्यायका युग न होकर अगर आज अग्नि-परीक्षाका युग होता, तो—मैं चिल्लाकर कह सकता हूँ कि तू सीता देवीकी तरह, अपने पुण्यकी ज्योतिसे अग्निकी ज्वालाको मलिन करके हँसते हँसते उस आगके भीतरसे निकल आती। लेकिन क्या करूँ बेटी—आज यह आईनका युग है, इजलासका युग है, गवाहीका युग है, जिरहका युग है।

सर०—मै स्वीकार करती हूँ—वे लोग क्या करें!

भोला०—क्या करे! उन्हें केवल इस चन्द्र-मुखकी ओर देखना होगा. और कुछ न करना होगा। गवाही मिलनेसे ही क्या यह सिद्ध हो गया कि चन्द्रमा जलाता है, अग्नि शीतल करता है, वायु स्थिर है, पर्वत चचल है, बच्चे पिशाच है, माता राक्षसी है! इस शान्त सजल

दृष्टिमें क्या विष मिला रह सकता है? इस मृदु हँसीके नीचे क्या छुरा छिपा रह सकता है?—वे मूर्ख हैं, वे अन्धे हैं।

सर०—जो होना था सो तो हो गया दादाजी! अब विदा माँगती हूँ।

भोला०—स्वामीको मृत्युसे बचानेके लिए तू आज यह फाँसीकी जयमाला गलेमे पहनती है। पृथ्वी आज अपना श्रेष्ठ रत्न स्वर्गको देकर धन्य होगी, शून्य होगी! और मैं—मैं—ओः! जला जा रहा हूँ, खाक हुआ जा रहा हूँ।

जेलर—वह डाक्टरसाहब आ रहे है।

सर०—तो अब मेरे जानेका समय हो गया। विदा कीजिए दादाजी! दुःख न कीजिएगा। यह बिछड़ना तो एक दिन होता ही। मुझे जो स्नेह आपने दिया था, उसे आज लौटाकर—संपूर्ण विश्वको बाँट दीजिए—पृथ्वी उससे सम्पत्तिशालिनी होगी। अपने अपार कर्त्तव्य-ज्ञान और स्नेहके साथ अतुल सहनशीलताको मिला दीजिए। जगतको विस्मित कर दीजिए। विदा कीजिए दादाजी! (प्रेमशकर और दीनानाथको प्रणाम करना।)

भोला०—विदा करूँ! विदा करूँ! नहीं! मुझसे न हो सकेगा ... ! मेरी बेटी! (लिपट जाता है।)

दीना०—आओ भोलानाथ! (हाथ पकडता है।)

भोला०—जाओ, मै नहीं जाऊँगा!

सर०—जाइए दादाजी—मेरे दादा (रो देती है।) ले जाइए मामाजी।

भोला०—मै नहीं जाऊँगा। मैं भी तेरे साथ फाँसी पर लटकूँगा। मैं नहीं जाऊँगा।

सर०—खींचकर ले जाइए मामाजी ।

( दीनानाथ और प्रेमशकर भोलानाथको जबर्दस्ती खीच ले जाते हैं । भोलानाथ "छोडो, मैं नहीं जाऊँगा" कहकर छुडानेकी चेष्टा करता करता बाहर चला जाता है। सरस्वती सिर झुकाकर रोने लगती है । फिर अपनेको सँभाल कर कहती है— )

सर०—ओ ! जाने दो, मैं तैयार हूँ जेलर साहब !

( पहरेदार लोग सरस्वतीका मुँह ढँक देते हैं; दोनों हाथ पीछे बाँध देते हैं । जेलर साहब उधर पीछे फिरकर सिर झुकाकर खडे रहते हैं । कर्मचारी सरस्वतीको फाँसीके तख्ते पर चढाता है । )

[ डाक्टर साहब और मजिस्ट्रेटका प्रवेश । दोनों घडी देखते हैं मजिस्ट्रेट मृत्युकी आज्ञा पढ़ते हैं । ]

" वन्दिनी ! मुन्नी वेश्याकी हत्याके लिए तुमको फाँसीकी आज्ञा हुई है । मैं उसी आज्ञाका पालन करता हूँ । ईश्वर तुम्हे क्षमा करें । —जल्लाद ! अपना काम करो ।"

( जल्लाद सरस्वतीके गलेमें फांसीका फंदा डाल देता है। )

मजि०—तो—( मुँह फेर कर ) one two—

तेजीसे मुन्नीका प्रवेश । ]

मुन्नी—खबरदार ! निरपराधिनीको फाँसी न देना । निरपराधिनीको फाँसी न देना । मुन्नीको किसीने नहीं मारा । मुन्नी जिन्दा है ।

मजि०—तुम कौन हो ?

मुन्नी—मै ही वह मुन्नी हूँ ।



# पाँचवाँ अङ्क ।



## पहला दृश्य ।

**स्थान**—काशी; गंगातटपर एक कुटी ।

**समय**—रात; बदली घिरी हुई है ।

[ भोलानाथ और दीनानाथ । ]

भोला०—मेघ ! रक्तकी वर्षा करो । हवा ! भीमवेगसे गरज उठ। समुद्र ! जल उठ । पृथ्वी ! वीचसे चार-फाँक होकर चिनगारियाँ बरसाती हुई चारों ओर छिटक पड़ । और मैं, महाशून्यमें अकेले खड़े होकर वही देखूँ ।—मनुष्य इतना अकृतज्ञ होता है ।

दीना०—घर लौट चलो ।

भोला०—चलूँगा । ठहर जाओ । पहले प्रलयका पूर्ण होना देख लूँ। पहले चन्द्र-सूर्यका बुझना और पृथ्वीकी श्यामशोभाका जलकर खाक होना देख लूँ। एक धूमकेतुकी टक्करसे महाज्वालामय विध्वंस हो जाय।

दीना०—तुम्हारा दिमाग खराब हो गया है ।

भोला०—पृथ्वी अगर रहे, तो उसके ऊपरसे मनुष्यजाति लुप्त हो और उसके बदले केवल काले साँप ही घूमते फिरें ।—मनुष्य अकृतज्ञ है !

दीना०—चलो भोलानाथ—

भोला०—मनुष्य अगर रहें तो जो लोग चोर, लपट, धोखेबाज हैं वे ही केवल बच रहें, और सब मरकर सड़-गलकर नष्ट हो जायँ ! तो फिर यह ब्रह्माण्ड बहुत अच्छी तरह चलेगा !—उः !

दीना०—रात कितनी है—जानते हो ?

भोला०—प्रेम, दया, स्नेह, पातिव्रत्य, वात्सल्य सब पृथ्वीपरसे उठा ले जाओ दयामय ! प्रेममे केवल कामवासना रहे; बन्धुत्वके ऊपर ईर्ष्या राज्य करे; उपकारके सिरहाने कृतघ्नता पहरा दे ! आहारमें विष रहे, शरीरमे व्याधि रहे, ऐश्वर्यमे अहकार रहे, दारिद्र्यमे घृणा रहे !—खूब चलेगा ।

दीना०—ना ! तुम्हे जबर्दस्ती लेजाकर सुलाये बिना तुम न सोओगे ! आओ ।—( हाथ पकडता है । )

भोला०—छोड़ दो ( हाथ छुडाकर ) ओ ! तुम हो !—तुम अब क्यो हो दीनानाथ ! स्नेहमय बन्धु,—ब्रह्माण्डके अनियम, बीती हुई गरिमाके ध्वंसावशेष, तुम अकेले क्यो पीछे पड़े हो ? सब गया । तुम भी जाओ । जिस पृथ्वी पर आज दाक्षिण्य भिक्षुक है, उपकार सताया जा रहा है, स्नेहको लात मारी जा रही है, वहाँ तुम क्यों हो ! सब चोर और धोपेवाज हैं !—कैसी सृष्टि की थी मैया जगदम्बा ! ले अपनी सृष्टि लौटा ले ।—दीनानाथ !

दीना०—भोलानाथ !

भोला०—अब मैया कहकर मत पुकारो । वह सन्तानको विष खिलाती है; सन्तान मृत्युकी यन्त्रणासे छटपटाती है, और वह पाषाणी उसे देख तालियाँ बजाकर अट्टहास करती है । कहीं ऐसी भी मैया होती है ! उसे मत पुकारो ।

दीना०—तो फिर किसे पुकारूँ ?

भोला०—क्यों—क्यों !—मगर हाँ तुम्हारा कहना भी ठीक है । किसे पुकारूँगा ? मैयाको छोड़कर और कहाँ जाऊँगा ? और है ही कौन ? माताके अत्याचारकी नालिश उसी माताके निकट है । और है कौन ? है कौन ?

दीना०—मैयाके विचारको मैया ही जाने। तुम कौन हो!

भोला०—ठीक कहा दीनानाथ। मैया कहकर पुकारो, मैया कहकर पुकारो!—लेकिन सारे शब्दो, सारी प्रार्थनाओं, सारे संगीतोको दबाकर यह मनुष्यकी कृतघ्नताकी विजय-भेरी बज उठी है। सब दु:ख, यन्त्रणा और अन्तर्दाह इसी महादु:खमें डूब जाता है कि मनुष्य अकृतज्ञ है! मेरे हृदयकी अधीश्वरी, स्नेहकी अधिष्ठात्री, सरस्वतीकी आत्महत्या भी इस दु:खके महावनमें खो जाती है।

दीना०—सरस्वतीकी आत्महत्या मत कहो भोलानाथ।

भोला०—तो क्या कहूँ!

दीना०—आत्मोत्सर्ग कहो। हिन्दुओंके घर घर सावित्रीकी पूजा होती है। लेकिन हिन्दुओंके हर घरमे सावित्री सरीखी देवियाँ मौजूद है! अपनी चीजका कोई ठीक ठीक आदर करना नहीं जानता।

भोला०—ठीक कहा दीनानाथ। सरस्वतीने स्वामीके प्राण बचानेको अपने प्राण दिये हैं। वह गई है—और जगतके लिए छोड़ गई है एक अखण्ड ज्योति। उसका मुझे दु:ख नहीं है।—लेकिन उसने गलेमे फाँसी लगाई! गलेमें फाँसी लगाई! मुझसे रूठकर गलेमें फाँसी [illegible]ई।—और मै वहीं खड़े खड़े देखता रहा।

दीना०—तुमने तो देखा नही।

भोला०—देखा है। उस गोरे गलेके चारो ओर उन लोगोंने रस्सीका फंदा डाल दिया—उसे खींचकर फाँसी दे दी!—अच्छा दीनानाथ! कैसे उन्होने उसको फाँसी दी!

दीना०—कैसा विचित्र भ्रम है!—तुम स्मृति और कल्पनाके अन्तरको नहीं समझते।

भोला०—वही रस्सी गलेमे पहन कर मेरी पोती झूल पड़ी, पृथ्वी काँप उठी, ससार अन्धकारसे छिप गया ।

दीना०—फिर वही पागलपन शुरू हुआ ।

भोला०—उस झूलते हुए शरीरमें सबेरेकी हवासे रूपकी लहर उठी। उसके बाद एकदम सब स्थिर होगया ! स्नेहसे स-जल नीली दोनो ऑखे आकाशकी ओर ताकती रह गई । श्वेत मोती ऐसे दाँतोके ऊपर, दोनो रंगीन लाल ओठोके ऊपर, फेन छागया । वह मक्खनसे मुलायम शरीर सूखी लकड़ीकी तरह सख्त और निश्चेष्ट हो गया। मै खड़े खड़े वही देखा किया ।—ओ हो हो हो !

दीना०—धैर्य न छोड़िए ।—छिः ।

भोला०—उसके बाद उसके शरीरसे निकला हुआ ज्योतिर्मय आत्मा स्वर्गको उड़ गया ।—वह कैसा सुन्दर था !

दीना०—अब इन बातोको सोचनेसे क्या होगा ?

भोला०—ना ना ! मनुष्यकी कृतघ्नता आकर इस दृश्यको छा ले; बिजलीकी कड़कड़ाहट आकर इस रोनेको थँभा दे; रक्तपात उतर आकर इस सुन्दर ध्वंसको डुबा दे ।

दीना०—एकदफा यह चिन्ता, और एकदफा वह चिन्ता—ऐसा करनेसे तुम मर जाओगे !

भोला०—ओ ! हाँ । जीते रहना होगा । लूला-लँगड़ा अपाहिज हो जाऊँ, शूलकी पीड़ा हो, सिरके दर्दसे मत्थेसे आगकी चिनगारियाँ निकले—तब भी जीते रहना होगा । हाँ हाँ जीते रहना होगा । जाओ दीनानाथ, जाकर सोओ । मै भी सोने जाता हूँ—काली नागिनने बड़े जोरसे डस लिया है !—    ( प्रस्थान ।)

दीना०—हायरे अभागे ! इतना प्यार लेकर संसारमें क्यों आया था !

( प्रस्थान । )

---

## दूसरा दृश्य ।

**स्थान**—भोलानाथके घरका बरामदा ।

**समय**—प्रातःकाल ।

[ प्रेमशंकर, कालीचरण और मुन्नी तीनों खड़े खड़े बातें कर रहे हैं । ]

मुन्नी—बाबू भगवानदासने मुझ पर पिस्तौल दागा जरूर था; लेकिन उससे मेरे सिर्फ कुछ हल्कीसी चोट लगी थी। होश आने पर देखा, उस जगह कोई नहीं है; मेरी पिस्तौल मेरे पैरोंके पास पड़ी है। पिस्तौल उठाकर मै बाहर आई ! देखा, पड़ोसी लोग आकर जमा हो गये हैं; बातें कर रहे है। मै पिस्तौलको आँचलमें छिपाकर गाडी पर सवार हो गई । किसीने उधर लक्ष्य नहीं किया। घरमे जाकर सुना, बागमें एक हत्या हो गई है। रातभर नींद नहीं आई। पिछली रातमें मै घर छोड़कर भाग गई ।

कालीo—उसके बाद ?

मुन्नी—उसके बाद एक अखबारमें पढ़ा कि मुन्नीवेश्याकी हत्याके अपराधमें सरस्वती नामकी स्त्रीको फाँसीका हुक्म हुआ है ।

कालीo—

The hungry judges soon the sentence sign
And wretches hang that juryman may dine.

( भूखे विचारक शीघ्र ही दण्डाज्ञा पर हस्ताक्षर कर देते हैं और अभागे लटका दिये जाते हैं, जिसमें जूरी लोग जाकर जल्दी भोजन करें । )

प्रेमo—तो भगवानदासने गोली चलाई थी ?

मुन्नी—हाँ ।

प्रेमo—यह बात तुमने उस समय अदालतमें क्यों नहीं कही ?

मुन्नी—इसका कारण यह था कि वे चाहे जैसे हों, वहन सरस्वतीके स्वामी है ।

प्रेम०—इसीसे तुमने झूठ कहा कि तुम खुद आत्महत्या करनेवाली थीं? और यह झूठ वात कहकर तुमने जुर्माना दिया।.... ताज्जुव है!

काली०—Woman's at best a contradiction still.
( नारीका भी यथार्थ रूप कभी नही पहचाना जा सकता ।)

( प्रस्थान )

[ उद्भ्रान्तभावसे वाल खोले हुए सरस्वतीका प्रवेश। उसके पीछे भवानीप्रसादका प्रवेश। ]

सर०—मामा, आपने दादाजीको छोड़ दिया ।

प्रेम०—मै अगर यह जानता तो उनको छोड़ देता विटिया!—दूसरे दिन सवेरे उठ कर सुना, उनका और दीनानाथ, दोनोंका पता नहीं है ।

सर०—और भवानीदादा—तुमने भी—

भवानी०—उसी मैयाकी सव इच्छा है। ( ऑसू पोछते पोछते शीघ्रतासे प्रस्थान । )

सर०—उन्होंने निश्चय आत्महत्या कर ली होगी, मामा!

प्रेम०—ना विटिया, कुछ डर नहीं है। दीनानाथजी साथमे है। कुछ डर नहीं है।—अव घरके भीतर चलो; अपनी मामीके पास जाओ। कुछ चिन्ता नहीं है ।

सर०—मेरे दादाजीको ला दीजिए। मेरे दादाजीको ला दीजिए ।

प्रेम०—ला दूंगा!—वे चाहे जहाँ हों, खींच कर ला दूँगा । आओ घरके भीतर आओ विटिया ।

मुन्नी—मेरे ही कारण इतनी विडम्बना हुई ।

सर०—यह तुम क्या कह रही हो वहन! तुम्हीं मेरी रक्षा करने-वाली हो । अगर दांदाजीको मै फिर देख पाऊँ तो उसका श्रेय तुम्हींको है ।—और अगर उन्हे न पाऊँगी—आत्महत्या करूँगी ।

मुन्नी—खवरदार वहन! इसकी अपेक्षा तो फाँसी पर चढ़ना ही अच्छा था । आत्महत्या करनेका अधिकार किसीको नहीं है।—मुझे भी नहीं ।

[ व्यस्तभावसे भवानीप्रसादका फिर प्रवेश । ]

भवानी०—विटिया, दादाजीकी खवर मिल गई ।

सर०—( आग्रहके साथ ) कहॉ है वे?—कहॉ है वे ?

भवानी०—काशीमे ।—यह लो दीनानाथका पत्र। अभी मिला है।

( प्रेमशकरको पत्र देना ।)

सर०—भवानी दादा! आज ही काशीकी यात्राका प्रवन्ध करो ।—अभी—इसी दम ।

प्रेम०—यह क्या विटिया ! तुमसे खड़ा तो हुआ नहीं जाता । आओ, घरके भीतर आओ !—यह क्या ! ( गिरती हुई सरस्वतीको पकड लेता है । )

सर०—तो दादाजी अभी जीते है ! मामा! मामा! ( छातीमें मुँह ल॰॰ , रोना । )

प्रेम०—यह क्या करती हो वेटी !—आओ भीतर आओ ।

सर०—अभी आती हूँ, मै आती हूँ दादाजी—

( प्रेमशकर और सरस्वतीका प्रस्थान ।)

भवानी०—दयामयी मैया! तूने विटियाको और दादाको दोनोंको ही मोतके मुँहसे वचा लिया—मुझे फेर दिया। तो अव यह घर भी फेर दे मैया! और कुछ न चाहिए ! लौट आकर दादा और विटियाको लेकर

मै इस घरमे पैर रख सकूँ भैया । जमींदारी जाय । बापदादोका यह घर न छीन लेना ।

मुन्नी—क्यो ! यह घर अब किसका है ?

भवानी०—गौरीनाथका—इस समय तमस्सुककी रजिस्ट्री कराके दखल कर लेना ही बाकी है ।

मुन्नी—कैसा तमस्सुक ?

भवानी०—कोट कबाला ।—जुआचोरने उसके रुपये भी नहीं दिये ।—हाँ भैया, तुम्हारे राज्यमे इस तरह दिन-दोपहर डकैती होती है।

मुन्नी—तमस्सुककी रजिस्ट्री नहीं हुई ?

भवानी०—नहीं ।

मुन्नी—अगर वह तमस्सुक किसी तरह हाथ लग जाय, तब तो कुछ खटका नहीं है ?

भवानी०—जान पड़ता है—नहीं ।

मुन्नी—तो इसी हफ्तेमें वह तमस्सुक आपको मिल जायगा ।—आप निश्चिन्त रहिए ।

भवानी०—सो कैसे ?—किस तरह ?

मुन्नी—( मलिन हास्यके साथ ) वेश्याके लिए कुछ असाध्य नहीं है।

भवानी०—मुन्नी, मालूम नहीं, पूर्वजन्मके किस पापसे वेश्याके यहा तुम्हारा जन्म हुआ है ।

मुन्नी—वेश्याओ पर घृणा न कीजिए । वे बडी ही अभागिनी हैं । उन पर दया कीजिए । उनके घर नहीं है, परिवार नहीं है, बन्धु नहीं है । वे मानों अँधेरी रातमें बीहड़ राहसे चली जा रही है । दोनों ओर देखती जाती हैं—दरिद्रकी भी झोपड़ीमें दीपक जल रहा है; पति-पत्नीके प्रेमपूर्ण विमल हास्यका फुहारा छूट रहा है; बच्चे स्नेहके घोंस-

लेमे सुखसे सो रहे है। वे यह सब देखती है, और जाडेकी हवाके तीक्ष्णतर दंशनका अनुभव करती है, भीतर ही भीतर मन मसोसकर रह जाती है। करोड़ो नक्षत्रोके बीचसे वे ही लक्ष्यहीन धूमकेतुकी तरह दौड़ी चली जा रही है;—चली जा रही है, क्योकि चले जानेके सिवा और कोई उपाय नही है। उनकी हँसी मसानकी चिताकी आग है—वह जितनी ही उज्ज्वल है, उतनी ही ज्वालामयी है। अन्तको वह हँसी जब जल जलकर बुझती है, तब उसकी लंबी साँस मसानकी गर्म हवामे उठकर लीन हो जाती है। वे स्वयं ही अपनेको यथेष्टरूपसे घृणा करती है। उसके ऊपर आप लोग अपनी घृणाके बोझसे उनको और भी न दबावे। ( सिर झुका लेती है। )

भवानी०—घृणा!—तुम अगर मेरी कन्या होतीं—

मुन्नी—( आग्रहके साथ ) तो!

भवानी०—तो मैं बिना किसी संकोचके तुमको अपने घरमें रख लेता!

मुन्नी—( आग्रहके साथ ) घरमे रख लेते?

भवानी०—हॉ। बेटी! जबसे तुमको दिखा है तबसे मेरे मनमें तुम्हारे प्रति असीम अनुकंपा और करुणाके भावका प्रादुर्भाव हो रहा है—मालूम क्यो! जान पड़ता है कि तुम वेश्या नहीं हो, मानों तुम दिन सचमुच ही मेरी कन्या थीं, मानों एक दिन—

मुन्नी—( कॉपते हुए स्वरमें ) और मै अगर सचमुच आपहीकी कन्या होऊँ!

भवानी०—सत्य ही मेरी कन्या हो! यह क्या! वेश्याके घरमें तुम्हारा जन्म हुआ है!

मुन्नी—मेरा जन्म वेश्याके घर नहीं हुआ है।

भवानी०—तो !

मुन्नी—आकाश ! मुख ढक ले।—पृथ्वी ! कानोमे उँगली दे ले। आज वह बात प्रकट करूँगी।—पिताजी ! ( यह कह कर आगे बढती है। भवानीप्रसाद चौंककर पीछे हटते है। )

मुन्नी—पिताजी !—यह बात मै इस जिन्दगीमे प्रकट नही करती ! लेकिन आपने ही मेरे साहसको बढ़ा दिया।—पिताजी ! मै सत्य ही आपकी कन्या—

भवानी०—सो क्या !—तुम मेरी कन्या हो ! मेरी कन्या तो मर गई थी।

मुन्नी—वह अभागिनी मरी नही। ( आगे बढकर ) पिताजी !—( पीछे हटकर ) ना । आपने सिर नीचा कर लिया है ! लज्जा, घृणा और क्रोधसे आपका चेहरा लाल हो रहा है।—ना ना ना। मुझे घृणा कीजिए, त्याग कीजिए, पैरोंसे रौदकर चले जाइए।

भवानी०—कन्या मेरी !—तेरा मरना ही अच्छा था।—( हाथ जोडकर ऊपरकी ओर देखकर ) यह कैसी परीक्षामे डाला है मैया ! हृदयमें शक्ति दे मैया !

मुन्नी—नहीं पिताजी ! जो मैने कहा उसे भूल जाइए ! मै आपकी कन्या नहीं हूं। मै आपकी कोई नही हूँ। मै काले सागरके ऊपर एक लहरकी तरह उठी थी—फिर उसी लहरकी तरह काले सागरमे गिर जाऊंगी।

( भवानीप्रसाद मुन्नीकी ओर आगे बढकर कहते है—) मुन्नी !

मुन्नी—मै अस्पृश्य हूं। मुझे छूना नही—छूना नही।

( तेजीसे प्रस्थान। )

( भवानीप्रसाद कुछ सोचकर फिर गाने लगता है— )

## विहाग ।

अभागी मोसों और न कोई।
पाय महानिधि अनायास ही हाय मूढ़ मैं खोई ॥ अभागी० ॥
अन्धकार महँ राह न सूझत, मैया कहाँ गई तू।
बोलत नहीं, पुकारत कबको, ऐसी निठुर भई तू ॥अभागी०॥
साथ छोड़ि सब सगे सिधारे, नेक दया नहिं आई।
तू न छोड़, मुख मोड़ न मोसों, तो सों आस लगाई ॥अभागी०॥

[ प्रेमशंकरका फिर प्रवेश ।]

प्रेम०—मुन्नी चली गई ?

भवानी०—कौन !—ना—हाँ चली गई । ( गाता है । )

प्रेम०—भवानीप्रसाद ! रो रहे हो ?

भवानी०—कहाँ ! नहीं तो । ( गाते गाते प्रस्थान । )

प्रेम०—यह क्या ! ये लोग कौन है ?—गौरीनाथ ! किस लिए आया है !—

( गौरीनाथ, कालीचरण और पीछे पीछे क्रोधित कामताप्रसाद और शिवदयालका प्रवेश । )

गौरी०—भोलानाथकी कुछ खबर पाई है ?

प्रेम०—आपको यह खोज करनेकी क्या जरूरत है !

गौरी०—तमस्सुककी रजिस्ट्री करनी होगी। वह अगर लापता हो, तो मुझे खुद ही जाकर तमस्सुककी रजिस्ट्री करा लानी होगी ।—ये लोग गवाह है ।

शिव०—कभी नहीं ।

गौरी०—यह क्या !

कामता०—राहमें मैंने कहा था, समझौता कर लो ।

प्रेम०—समझौता काहेका ?

शिव०—समझौता करो।

गौरी०—( तमस्सुक निकालकर ) ये तुम्हारे दस्तखत है।

शिव०—दस्तखत जाली है।

गौरी०—तुम गवाह नही हो ?

शिव०—इसके गवाह नहीं है; गवाह और किसी बातके है।—क्यो जी कामता !

गौरी०—यह तुम्हारा काम है कालीचरण !

काली०—संभव है। गौरीनाथ ! मै इतने दिनोतक केवल दर्शककी तरह निरपेक्ष भावसे दोनो ओरका रंगढंग देखता आता था। तुमने एक स्त्रीका खून किया है, यह जानकर भी मै उदासीन था। That only shows a philosophic mind; ( जिससे केवल दार्शनिक प्रकृतिका परिचय मिलता है ) लेकिन तुमने जब जुआचोरी करके एक सतीको फॉसीके तख्ते पर चढा दिया, और ऋषितुल्य भोलानाथको देशान्तरमे भेज दिया, तब मेरी philosophic mind (दार्शनिक प्रकृति) मे भी एक भारी धक्का लग गया। बस अब नही ! सच बात प्रकट कर दो शिवदयाल। उसके बाद जो होना होगा, होगा। Do well and right and let the world sink. ( भली भॉंति और उचित कार्य्य करो, संसारको डूबने दो—उसकी चिन्ता न करो।)

गौरी०—( सूखा मुख लिये हुए ) यह क्या !—अच्छा !—ऐ !—तो मै अब जाता हूॅ प्रेमशकर !—आओ शिवदयाल ! आओ कामताप्रसाद ! कुछ कहना है।

( ठीक इसी समय भवानीप्रसाद फिर प्रवेश करता है और विना कुछ कहे सुने दौड़कर गौरीनाथकी गर्दन पकड लेता है। )

प्रेमशंकर और काली०—क्या करते हो ! क्या करते हो !

भवानी०—निकल जा पाजी ! अभी तक यह घर दादाजीका है।—दूर हो ! ( लात मारकर गौरीनाथको सीढ़ीके नीचे गिरा दिता है । फिर हाथ झाड़कर प्रेमशकरके मुखकी ओर देखकर पूछता है—) ठीक किया ?

प्रेम०—खूब किया । ( प्रस्थान ।)

भवानी०—( शिवदयाल और कामताकी ओर देखकर ) अच्छा किया ?

दोनो—बहुत अच्छा किया ।

शिव०—बस अब नहीं । आज प्रकट कर दूँगा ।—उस पाजीका साथ अब नहीं । ( दोनोंका प्रस्थान ।)

भवानी०—( कालीचरणसे ) क्यो साहब ! ठीक किया ?

काली०—खासा किया ! Perhaps it was right to dissemble your love. But why did you kick him donwstairs. ( यहॉ तक तो चाहे उचित मान लिया जाय कि तुमने अपना प्रेम छिपाया । पर तुमने उसे सीढ़ीके नीचे क्यो ढकेल दिया । )

( भवानीप्रसादका शातभावसे गाते गाते प्रस्थान ।)

**अभागी मोसों और न कोई ।**
**पाय महानिधि अनायास ही हाय मूढ़ मैं खोई ॥ अभागी० ॥**

---

## तीसरा दृश्य ।

**स्थान**—मुन्नीका घर ।

**समय**—सन्ध्याकाल ।

[ मुन्नी अकेली है । ]

मुन्नीका गीत ।

**ठुमरी**—पजाबी ठेका ।

**इस जगमें हूँ निपट अकेली, मुझसा दुखी न कोई ।**
**मन-ही-मनमें सोचा करती, कभी न सुखसे सोई ॥ इस० ॥**

हूँ विदेशिनी, यहाँ तुम्हारे सिवा न और किसीको—
मैं जानूँ-पहचानूँ; कैसे वहलाऊँ फिर जीको ॥ इस० ॥
दिन वीते, ले खिन्न हृदय-तन शिथिल-दौड़कर आती—
पास तुम्हारे तुम्हें देखकर ठंडी होती छाती ॥ इस०॥
घायल हृदय लिये मैं आती मैया पास तुम्हारे।
उस मुखमें मृदु हँसी देखनेका संयोग विचारे ॥ इस० ॥
सूनी, सूखी और अनादर भरी भूमि है सारी।
तुम भी विमुख न होना, करना घृणा न मुझसे भारी ॥इस०॥

( गीत समाप्त करके मुन्नी खिडकीके पास वैठकर और वाहरकी ओर देखकर कहती है—"ओ ! कैसी काली घटा उठी है—आँधी आवेगी।" यों कहकर मुन्नी आकाशकी ओर ताकने लगती है । )

[ दासीका प्रवेश । ]

दासी—मालकिन !

( मुन्नी वहुत अधिक चौंककर गिरते गिरते सँभल जाती है । )

मुन्नी—( कठोर स्वरसे ) क्यों ?

दासी—वावू गौरीनाथ आये है ।

मुन्नी—गौरीनाथ ! गौरीनाथ कौन ?

दासी—तुमने उनसे आनेको कहा था ?

मुन्नी—ओ ! गौरीनाथ वावू ! समझ गई ।—आज कौन दिन है ! —ओ ! हाँ कहा था !—ऊपर बुला लाओ ।

( दासीका प्रस्थान। )

मुन्नी—किस लिए वुलाया है, और क्या करना होगा !—मैया ! इसमें अगर कुछ पाप हो, तो क्षमा करना ।—यही मेरे जीवनका अन्तिम पाप है। तैयार हो लूँ । ( आलमारीसे पिस्तौल निकालकर और उसे अच्छी तरह देखकर ठीक कर लेती है। फिर पिस्तौलको वस्त्रके भीतर छिपा लेती है और जल्दीसे वस्त्र ठीक कर लेती है। ) अव मैं तैयार हूँ ।—लो वह आ गया ।

[दासीके साथ गौरीनाथका प्रवेश।]

मुन्नी—आइए। लछिया, बाहरसे दरवाजा बन्द कर दे।

( दासी बाहर चली जाती है। )

मुन्नी—बन्द कर दे। कुडी चढ़ा दे।

गौरी०—बाहरसे दरवाजा बंद !—क्यों !

मुन्नी—ओ ! —भूल हो गई।—खैर जाने दो। (हँसकर) जरूरत पड़ने पर लछिया अभी खोल देगी।

गौरी०—आज कैसा सुन्दर ठाठ किया है तुमने। कैसी सुन्दरी देख पड़ रही हो।

मुन्नी—सुन्दरी देख पड़ रही हूँ !—अच्छा अब देखो ! (बिजलीका झाड़ जला देती है। )

गौरी०—ओ· ! इतनी सुन्दरी हो तुम ! कैसा अद्भुत—कैसा सुन्दर—रूप है !—सुन्दरी !—( आगे बढ़ता है। )

मुन्नी—ठहरिए।—अब भला देखिए ! (अँधेरा कर देती है ) देख पड़ता है ?

गौरी०—कहाँ ? नहीं ! कहाँ हो तुम प्राणेश्वरी।

मुन्नी—यह देखो ! ( एक हरे रंगकी रोशनी कर देती है। )

( गौरीनाथने देखा, ज्योतिर्मयी मुन्नी गर्दन कुछ टेढी किये हुए खड़ी है। एंडीतक उसके बाल लटके है। उसके एक हाथमें कागज और दूसरे हाथमें पिस्तौल है।)

गौरी०—यह अब क्या है ?

मुन्नी—( कागज दिखाकर ) दस्तखत करो।

गौरी०—यह क्या है !

मुन्नी—आपके पुत्रके नाम पत्र है—आदमीके हाथ तमस्सुक भेज देनेके लिए इसमें लिखा है। पढ़ो। पढ़कर दस्तखत करो।

गौरी०—( कागज-कलम लेकर, और पढकर ) ओ !—तो मुझे दस्तखत करने होंगे ?

मुन्नी—हाँ । दस्तखत करो ।

गौरी०—नही, कभी नहीं ।

मुन्नी—दस्तखत करो ।—( पिस्तौल दिखाती है । )

गौरी०—कभी नहीं ।—क्या करोगी !

मुन्नी—दस्तखत करो । ( पिस्तौलकी नली गौरीनाथके सामने करके ) अभी करो—नही तो—

गौरी०—अच्छा । ( पत्र पर दस्तखत करता है। )

मुन्नी—( चिट्ठी लिफाफेमें रखते रखते ) बड़े लायक और फर्माबरदार हो !—लछिया ! लछिया !

[ दासीका प्रवेश । ]

मुन्नी—यह लो ! ( वह पत्र देना ) जो जो जिस तरह करनेको कह दिया है वह वह उसी तरह करना ।—जाओ, दरवाजा फिर वद कर दो ।

( दासी बाहर जाकर दरवाजा वद कर देती है । )
( मुन्नी फिर सब रोशनी कर देती है । )

मुन्नी—( हँसकर ) देखते हो बाबू गौरीनाथ, चालवाजीमे तुम्हारी बराबरी करनेवाला और भी एक आदमी है !

गौरी०—ओफ् ! तुममे इतनी बडी शैतनत भरी है मुन्नी ?

मुन्नी—वेश्यासे बढ़कर शैतान और कौन इस दुनियामे है ?—जिसके स्वरमें छल है, हँसनेमें छल है, चुम्बनमें छल है, गले लगनेमे छल है; जो अपने शरीरको बेचती है, आत्माको बेचती है, जीवनका सार रत्न जो प्यार है—उसे भी बेचती है; जो राजोके महलमे उल्लुओंका बसेरा करा सकती है, ऋषियोकी तपस्याको मिट्टीमे मिला सकती है, एक बादशाहतको रसातलमे पहुचा सकती है; जिसका जीवन ही एक बड़ा भारी

सजीव मिथ्यावाद है।—इतना बड़ा शैतान और कौन है!—लेकिन मै वेश्याकी बेटी नही हूँ। मै विवाहित प्रेमका फूल हूँ। ( स्वर कॉपने लगता है ) अगर यह पहलेसे जानती, तो किसी किसानकी स्त्री होकर पवित्र आनन्दमय दारिद्र्यके निर्मल सुखको भोग सकती।—लेकिन तुमने मेरा सर्वनाश कर डाला।

गौरी०—( विस्मयके साथ ) मैने!

मुन्नी—हाँ आपने!—आप जानते है, मेरे पिता कौन है!—नहीं जानते! जानते किस तरह! उस समय वे परदेशमे थे। लेकिन इस समय आप उन्हे अच्छी तरह पहचानते है। अच्छा सुनिए, मेरे पिताका नाम भवानीप्रसाद है, जिनके घरको आपने मसान बना दिया है। मेरी माताका नाम हीरा है—जिसे कुलसे भ्रष्ट करके, जिसके पुराने विश्वासी बूढ़े नौकरको मारकर, अन्तको—एकटक क्या निहार रहे हो—अन्तको उसकी भी हत्या की।

गौरी०—कौन कहता है?

मुन्नी०—प्रमाण है।

गौरी०—यह क्या! मुझे छोड दो मुन्नी।

मुन्नी—ठहरो, छोड़ती हूँ अभी।

गौरी०—मैंने हत्या करनेका इरादा करके हत्या नही की।

मुन्नी—यह कैफियत अदालतमे हाकिमके सामने देना।....वह लो—

[ द्वार खोल कर पुलिसके साथ भवानीप्रसाद, शिवदयाल और कामताप्रसादका प्रवेश। ]

मुन्नी—यह लो! दारोगा साहब! मै इस गौरीनाथको अपनी माता हीराके हत्याके अपराधमें अभियुक्त करती हूँ। गवाह—ये लोग है—

दरोगा०—बाँध लो—

( सिपाही गौरीनाथको पकडकर बाँधते है। )

मुन्नी—और पिताजी! आपकी कन्या आपके सामने ही अपने पापका प्रायश्चित्त करती है। तो बस—( अपनी ठोढीके तले पिस्तौल लगाकर )—पिताजी, बस आज्ञा दीजिए।

( ठीक इसी समय एकाएक घोर वज्र-नाद होता है। मुन्नी कॉप उठती है। उसके हाथसे पिस्तौल गिर पडती है और वह बेहोश होकर गिर जाती है। )

भवानी०—मैया कालीने मेरी कन्याको बचा लिया है। ( मुन्नीका सिर गोदमें लेकर ) मेरी बदनसीब बेटी! मैने मैयाके निकट प्रार्थना की है। उन्होने तुझे अपने चरणोमे स्थान दिया है।—उठ अभागिनी।

मुन्नी—( क्षीण स्वरसे ) पिताजी!

भवानी०—बेटी!

---

## चौथा दृश्य।

**स्थान**--भोलानाथके सोनेका कमरा।

**समय**—रात्रि।

[भोलानाथ एक कटार हाथमें लिये प्रवेश करते हैं।]

भोला०—ना, मै यहीं पर अन्त कर दूँगा। अब नहीं सहा जाता। लेकिन—आत्महत्या!—मैया दुर्गा! मेरे सब शरीरमे सुइयाँ चुभा-चुभाकर मारोगी, और अगर वह मुझे असह्य हो—तो चट पाप हो गया। अगर यही बात है, तो मनुष्यको दानवकी शक्ति क्यो नहीं दी? इस क्षुद्र शरीरके बीच एक स्नेहका समुद्र क्यो भर दिया था राक्षसी। —किन्तु जीवनके अन्तिम अङ्कमे एक महापाप करके मरूँगा। ( कटारीको टेबिलके ऊपर रखता है और आप टेबिलके पास बैठता है ) ना—इसकी जरूरत नहीं है। ( उठकर टहलने लगता है ) ओः! अब

नही सहा जाता। तिल तिल करके—यह भी तो मर ही रहा हूँ !—इससे बढ़कर—और क्या पातक हो सकता है !—भगवती, मुझे तुमने यह जीवन दिया है—यह मेरी सम्पत्ति है। मै इसे रक्खूँ, या मिटा दूँ, इसमें तुम्हारा क्या ! करूँगा—आत्महत्या करूँगा। ( टेबिलके पास जाकर कटार उठाता है, उसे हथेलीमें गढाता है ) ना, जरूरत नहीं है। ( फिर कटारको रखकर, टेबिल पर सिर रखकर सोचने लगता है। उसके बाद सहसा जैसे चौंक उठता है ) यह क्या ! कौन मुझे उसी पुरातन परिचित स्वरमे पुकार रहा है ! मृत्युके उस पारसे तुम मुझे पुकार रही हो बेटी !—वह फिर सुन पडा ! दूर है—नहीं पास ही है ! और भी ऊँचे, और भी मनको मस्त कर देनेवाले स्वरमे पुकार रही है। लो यह आता हूँ बेटी। ( कटार उठाता है )—कहाँ गई ! फिर सब सन्नाटा होगया। ( खिडकीमें कान लगाकर ) कहाँ !—रातका सन्नाटा छाया हुआ है ! कोई भी नहीं जागता। अकेला मै जाग रहा हूँ। कोई भी नही देखता। देखता है केवल यह पूनोंका चाँद;—स्थिर होकर देख रहा है। यह चन्द्रमाके पास कौन है !—सरस्वती है क्या ?—वह मुझे हाथ बढ़ाकर बुला रही है।—नहीं। कहाँ ! कोई भी तो नहीं है;—सब कल्पना है ! ( बैठ जाता है। फिर सहसा उठकर ) वह फिर पुकारा !—फेर ! और भी निकट। ना, यह कल्पना—नहीं है। सरस्वती मुझे पुकार रही है !—वह देखो फिर ! यह क्या है ! उसका स्वर क्या रातकी हवामें इधर उधर गूँज रहा है !—वह देखो फिर ! लो आता हूँ बेटी !—क्षमा करो दयामयी ! ( अपनी छातीमें कटार मार लेता है। )

( ठीक इसी समय " दादाजी, दादाजी। " कहकर पुकारती हुई, द्वार खोलकर, भवानीप्रसादके साथ सरस्वती प्रवेश करती है और भोलानाथके गलेसे लिपट जाती है। भोलानाथके हाथसे कटार गिर जाती है। दीपक भी बुझ जाता है। )

भोला०—कौन है तू मायाविनी !

सर०—मै आपकी पोती सरस्वती हूँ ।

भोला०—तू तो मर गई है । उः ! मुझे लेने आई है ?

सर०—नहीं, मै मरी नही । आपको छोड़कर क्या कही मै जा सकती हूँ दादाजी !

भोला०—तू मरी नही ! तूने गलेमे फाँसीका फंदा डाल लिया था—

सर०—ना दादाजी !

भोला०—तो क्या यह सब भ्रम है !—अब तक तू थी कहाँ निठुर !

सर०—मगर यह खून !—दादाजी ! यह क्या !

भोला०—मैं जाता हूँ बेटी—

सर०—कहाँ दादाजी ?

भोला०—उस पार । अच्छा जाता हूँ—सरस्वती—बेटी ! (सरस्वतीके गलेसे लिपटकर मृत्यु । )

---

## पाँचवाँ दृश्य ।

**स्थान**—ऊसर मैदान ।

**समय**—तीसरा पहर ।

[ भगवानदास और मुन्नी । ]

भग०—दूर हटकर खडी होओ । तुम्हारी साँसमें नरककुण्डकी दुर्गंध है; तुम्हारे ओठोमे काली नागिनका जहर है; तुम्हारे स्पर्शमे भूसीकी आगकी ज्वाला है ।—पास न आओ । हटकर खडी होओ ।

मुन्नी—क्यों, मैंने तुम्हारा क्या बिगाड़ा है ?

भग०—नहीं कुछ भी नहीं बिगाड़ा। 'अगियाबैताल'के समान रूपकी ज्योति दिखाकर मुझे घोर अन्धकारमे ला पटका; तूफानमे बीच गंगामे छोड़कर, 'हाल' छोड़कर, मुझे डुबा मारा, मुझे विश्वभरका बुरा, संसारभरकी दृष्टिमें घृणित, कुत्ता सा बनाकर छोड़ दिया; मुझे कायर, मिथ्यावादी, धोखेबाज, जुआचोर, नीच पशुसे भी अधम कर डाला। और क्या करोगी!

मुन्नी—सब दोष हम लोगोका ही है। हम पाप, मरी, सर्वनाश, सब कुछ है—यह स्वीकार करती हूँ। हम तो है ही, और जबतक मनुष्यजाति रहेगी, पृथ्वी रहेगी, सृष्टि रहेगी, तबतक हम है, और रहेगी। व्याधिके कीटाणुओंकी तरह, स्रोतके आवर्त्तकी तरह, किनारेपरके दलदलकी तरह, हम है, और रहेगी। लेकिन तुम लोग इस दूषित वायुमे क्यो घुसते हो? इस आवर्त्तमे क्यो आकर पड़ते हो? इस दल-दलमें क्यो पैर बढ़ाते हो?—क्या यह दोष भी हम लोगोका ही है।

भग०—ये बाते सुनानेके लिए ही क्या तुम यहाँ आई हो?

मुन्नी०—नहीं, मै तुम्हे तुम्हारी सहधर्मिणीके पास ले जानेके लिए आई हूँ।

भग०—उसे तो फॉसी हो गई। मेरे लिए—

मुन्नी—फॉसी हो गई है, लेकिन उसे नहीं—

भग०—फिर किसे?

मुन्नी—गौरीनाथको (दॉत पीसकर) वही—नहीं, मैया मुझको फिर मिली है, अब फिर क्यो!—उस सतीको फॉसी नहीं हुई, मृत्यु अवश्य हुई है।

भग०—यह क्या।

मुन्नी—दादाजीकी मृत्युके दूसरे ही दिन उस सतीकी मृत्यु हो गई।

भग०——कैसे ?

मुन्नी——यह नहीं जानती कि कैसे । कोई डाक्टर-वैद्य उस रोगको पहचान नही सका । मै मरतेसमय उसके पास ही थी । तेल चुक जाने पर जैसे दीपक धीरे धीरे बुझ जाता है, वैसे ही उस सतीके जीवनदीपको बुझते मैने देखा है । उस दृश्यको मै कभी नही भूलूँगी । मैने कहा——"बहन, जानती हो, तुम कहाँ जाती हो ?" सतीने ऊपरको उँगली उठाकर कहा——"उस पार——दादाजीके पास ।" मैने पूछा——"तुम्हारी इस सब संपत्तिका क्या होगा ?" देवीने हँसकर अपने मामाकी तरफ देखकर कहा——"मामा, गरीबोको बाँट देना; जैसे कि दादाजी बाँटा करते थे ।" उसके बाद मेरी ओर देखकर कहा——"बहन——उनसे मुलाकात हो तो कहना कि मै अन्तिम श्वास तक उनके कल्याणकी कामना करके मरी हूँ ।" इतना ही कहकर उसकी स्थिर आँखे स्वर्गकी ओर ताकती रह गई ।

भग०——तो फिर तुमने जो कहा कि तुम मुझे मेरी स्त्रीके पास ले जानेको आई हो ।——मेरी स्त्री तो स्वर्गमे है !

मुन्नी——मै तुम्हें उसी स्वर्गकी राहमे ले जाना चाहती हूँ ।

भग——तुम ! तुम मुझे स्वर्गकी राहमें ले जाओगी ! तुम वेश्या——

मुन्नी——तुम तो वेश्यासे भी अधम हो । सतीके गर्भसे तुम्हारा जन्म हुआ, सत्सगमे तुम रहे, तुमने क्या किया ? तुम्हे नरकमे भी स्थान नहीं है । वेश्याके घरमे पलकर, वेश्याके कुलधर्ममे दीक्षित होकर, फिर भी, उस अन्धकारके गढेमेसे, मै अपनी शक्तिके बलसे एक पर्वतका बोझा ठेलकर ऊपर उठी हूं ! और तुम——जाने दो । मै तुम्हे स्वर्गकी राहसे दूर ले गई थी, आज मै ही तुम्हे उस स्वर्गकी राहमे ले

जाऊँगी। यद्यपि मै वेश्या हूँ—लेकिन आज वह शक्ति मुझमे है। ( गर्वके साथ सिर ऊँचा करके खडी होती है। )

भग०—( देखकर स्तभितभावसे ) यह क्या !—नहीं नहीं—तुम तो वेश्या नहीं हो ! वेश्या तो इस तरह गर्दन टेढ़ी और सिर ऊँचा करके खड़ी नहीं होती। वेश्या तो इस तरह उज्ज्वल स्नेह-करुण मृदु हँसी नहीं हँसती। वेश्या तो इस तरह स-जल झुके हुए नेत्रोंसे असीम अनुकम्पाके साथ नही देखती। तुम तो वेश्या नही हो।—कौन हो तुम !—कौन हो तुम !

मुन्नी०—मै नारी हूँ !—मैयाके प्रसादसे मेरा कलंक धोगया है। मैने आज मैयाको पाया है।

भग०—( आग्रहके साथ ) कहाँ पाया !—कहाँ पाया ! मै तो पृथ्वी भरमें मैयाको ही खोजता फिरता हूँ ! एक दिन पागलकी तरह एक संन्यासीके पैरो पर गिरकर मैने कहा—" मेरी मैया कहाँ है ?" उन्होने कहा—" ढूँढ़ो, माताके दर्शन पाओगे।" तुमने पाया है ? कहाँ है मैया ! कहाँ है मैया !

मुन्नी—देखोगे, आओ। ( हाथ पकडकर भगवानदासको ले जाती है )।

---

## छट्ठा दृश्य।

**स्थान**—श्मशान।

**समय**—सन्ध्या।

[ भगवानदास और मुन्नी। ]

भग०—कहाँ ! मैया कहाँ है !

मुन्नी—इसी जगह मैया है।

भग—( अत्यन्त विस्मयसे )—यहाँ !—यह तो मसान है।

मुन्नी—इससे अच्छी जगह और कौन है ! वह देखो, पतितपावनी नदी अपने उद्दाम उच्छ्वाससे दोनो किनारोको प्लावित करती हुई वेगसे वही चली जा रही है। वह देखो, नदीके उस पार लाल रंग धारण किये हुए सूर्य अस्त हो रहे है। वह देखो, जीभकी तरह लपलपाती हुई चिता जल रही है। वह देखो कितने ही लोग मुर्दोंको कन्धो पर लादे आ रहे हैं, लाशोंको उतार रहे है, जला रहे है। मिट्टीका शरीर धकधक करके जला जा रहा है, और वे एकटक वही देख रहे है। उसके वाद सदाके लिए पार्थिव सम्बन्ध तोडकर शून्य घरको लौटे जा रहे है !—कैसा सुन्दर दृश्य है !

भग०—( विस्मयसे ) सुन्दर है !

मुन्नी—अत्यन्त सुन्दर है ! जीवनका दीपक बुझ गया है; वेदनाकी धडकन थम गई है, स्नेहका मोह जल गया है; काले वादलके ऊपर विजली चमक रही है; जन्मके ऊपर मृत्यु गरज रही है !—इसीसे मेरी मैया श्मशानचारिणी है।

भग०—कहाँ है मैया !

मुन्नी—जरा उस पार देखो !—देखो !—क्या देखते हो ?

भग०—लाल रंगका सूर्य अस्त हो रहा है।

मुन्नी—वहाँ पर नहीं। जीवनके उस पार देखो—कुछ देख पाते हो ?

भग०—नहीं—

मुन्नी—मैयाको ?

भग०—कहाँ है मैया !—

मुन्नी—जरा जीसे मैया कहकर पुकारो ! देखो, देख पाते हो कि नहीं ! पुकारो !

भग०—मैया ! मैया !

मुन्नी—नहीं देख पाते ?....मै तो देख रही हूँ। ( घुटने टेककर और हाथ जोडकर ) विश्वव्यापिनी विवसना उन्मादिनी काली कराली मैया मेरी ! वह कैसी मूर्ति है ! दोनो ऊपर उठी हुई भुजाये आकाश भेदकर ऊपर चली गई है; मस्तकके चारो ओर करोड़ो चन्द्र-सूर्य-ग्रह तारागण नृत्य कर रहे हैं; कमरसे लिपटी हुई पृथ्वी दुग्धपान कर रही है; पैरो पर रसातल मूर्छित भावसे पड़ा हुआ है !—वह देखो, मैया अपनी मुट्ठीसे सहार और सृष्टिका आविर्भाव कर रही है; उसकी जिह्वामे हुंकार और अभय-वाणीका सगीत ध्वनित हो रहा है; उसके हृदयमे जन्म और मृत्यु स्पन्दित हो रहे है; उसके सामने स्वर्ग, पीछे नरक—दो महासमुद्रोकी तरह पड़े हुए है। उसकी छातीके ऊपर जगतके सब पुण्यात्मा सो रहे है। वह देखो तुम्हारे दादाजी है, वह देखो तुम्हारी स्त्री है, वह देखो तुम्हारी माता है....जगन्माताकी छातीके ऊपर—वह ' उस पार ' !



# हिन्दी-ग्रन्थरत्नाकर-सीरीज।

हमारे यहाँसे उक्त नामकी एक ग्रन्थमाला निकलती है जिसमें बहुत ही उच्च श्रेणीके उत्तमोत्तम ग्रन्थ निकलते हैं। स्थायीग्राहकोंको सीरीजके तमाम ग्रन्थ पौनी कीमतमें दिये जाते हैं। स्थायी ग्राहक बननेकी प्रवेश फीस आठ आने है जो पहले जमा करानी पडती है। अबतक नीचे लिखे ग्रन्थ निकल चुके हैं –

| | | | |
|---|---|---|---|
| १–२ स्वाधीनता ... ... | २) | १३ अन्नपूर्णाका मन्दिर ... | ।।।) |
| ३ प्रतिभा ... ... | १) | १४ स्वावलम्बन ... .. | १।) |
| ४ फूलोंका गुच्छा ... | ॥–) | १५ उपवासचिकित्सा ... | ।।।=) |
| ५ आँखकी किरकिरी . | १॥) | १६ सूमके घर धूम ... | ≡) |
| ६ चौबेका चिट्ठा ... | ॥≡) | १७ दुर्गादास ... ... | ।।।=) |
| ७ मितव्ययता ... | ।।।=) | १८ बंकिमनिबन्धावली ... | ।।।) |
| ८ स्वदेश ... ... | ॥=) | १९ छत्रसाल ... ... | १॥) |
| ९ चरित्रगठन और मनोबल | =)॥ | २० प्रायश्चित्त ... ... | ।) |
| १० आत्मोद्धार .. | १) | २१ अब्राहम लिंकन ... | ॥=) |
| ११ शान्तिकुटीर ... | ।।।) | २२ मेवाडपतन ... | १।) |
| १२ सफलता ... | ॥=) | २३ शाहजहाँ ... | १।) |

## हमारी अन्यान्य पुस्तकें।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ बूढेका ब्याह ... | ।=) | १० दियातले अँधेरा ... | ॥–) |
| २ ब्याही बहू ... | ≡) | ११ मणिभद्र ... | ॥=) |
| ३ कनकरेखा ... | ।।।) | १२ अच्छी आदतें ... | ॥=) |
| ४ व्यापारशिक्षा ... | ॥) | १३ लन्दनके पत्र ... | ≡) |
| ५ युवाओंको उपदेश ... | ॥=) | १४ विद्यार्थि जीवनका उद्देश | –) |
| ६ शान्तिवैभव ... | ।) | १५ संतानकल्पद्रुम ... | ।।।) |
| ७ पिताके उपदेश . | –)॥ | १६ भाग्यचक्र ... | –) |
| ८ कठिनाईमें विद्याभ्यास .. | ॥=) | १७ कोलम्बस ... | ।।।) |
| ९ वीरोंकी कहानियाँ ... | ।=) | १८ बच्चोंके सुधारनेके उपाय... | ।।।) |

**नोट**—बाहरकी भी अच्छी अच्छी पुस्तकें हम रखते हैं। सूचीपत्र मंगाकर देखिए।

मैनेजर, **हिन्दी-ग्रन्थरत्नाकर कार्यालय,**
हीराबाग, पो०

# मानस-मुक्तावली



बाबू मुकुन्दलाल गुप्त

संकलित।

# मानस-मुक्तावली

अर्थात्

महात्मा गोस्वामिप्रवर श्रीयुत तुलसीदासजी के
प्रसिद्ध ग्रन्थ रामचरितमानस से
संगृहीत उत्तमोत्तम कवितावली
और प्रासंगिक
पद्यावली

---

आज़मगढ़ प्रान्त के परम प्रसिद्ध धनकुबेर
अज़मतगढ़ कोठी के अधीश्वर
अग्रवाल-वंशावतंस
श्रीयुत बाबू लल्लूमल-वंशज
भगवज्जनपदपद्मचञ्चरीक


बाबू मुकुन्दलाल गुप्त
संकलित


---


प्रकाशक

ज्ञानविज्ञान पुस्तकालय, अज़मतगढ़ ज़ि० आज़मगढ़।

द्वितीय आवृत्ति २००० ]    १९१८    [ मूल्य ।≡) आना

ॐ

# उत्सर्ग पत्र

स्वर्गीय कविकुल कमल दिवाकर श्री १०८ गोस्वामी

तुलसीदासजी की रामायण से संगृहीत

यह 'मानस-मुक्तावली'

नामक ग्रन्थ,

सत्साहित्य-रसिक, भाषाभूषण, आदर्श चरित

धार्मिक श्रेष्ठ, सर्वप्रिय, हिन्दी हितव्रती,

## श्रीयुत पण्डित अयोध्यासिंहजी उपाध्याय

के कर कमलों में संग्रहकार द्वारा

सादर समर्पित

हुआ।

---



साहित्य-रत्न पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय ।

ॐ

# भूमिका

सहृदय वाचक वृन्द !

आद्य कवि कुल तिलक, भगवती वीणापाणि के वर संतान, पूत चरित, महात्मा गोस्वामी तुलसीदास को भारत भूमि का कौन ऐसा विद्वान् है जो नही जानता ? विद्वान् क्या जो केवल अक्षर का परिचय रखते है, वे भी राम रस की वर्षा करनेवाले उस लोकोत्तर महानुभाव से अपरचित नहीं। भारतवर्ष ही नही द्वीप द्वीपान्तर के लोग भी उस भाव राज्य के अन्यतम चक्रवर्ती भूपाल से उस परम उदार हृदय, परमोपकारी वसुधा को कुटुम्ब जाननेवाले महोदय से, अनभिज्ञ नहीं। ऐसी अवस्था में उनसे परिचय कराने की चेष्टा भगवान भुवन भास्कर को दीप द्वारा दिखलाना होगा। जिस ग्रंथ रत्न को रचकर उस महात्मा ने अमर कीर्ति पाई है ससार तम के निधन करने वाले महज्जनों मे उच्च आसन लाभ किया है, उस ग्रंथ रत्न के उस रामचरित मानस के विषय मे भी उसका परिचय कराने के लिये कुछ कथन करना वातुलता मात्र होगी। क्योंकि यह वह सर्वप्रिय पवित्र ग्रथ है, जिसका महत्व प्रत्येक हिन्दू संतान के हृदय पर अंकित है—यह वह अलौकिक मणि है जो एक भावुक हिन्दू के झोंपडे में वैसा ही चमकता है, जैसा किसी महा महिम महाराज के रत्नागार में। यदि वावदूक विद्वानों की मति उसका चमत्कार देखकर चकित होती है, तो उसमें से उस अपूर्व रस की धारा भी निकलती है जिसको पान कर एक साधारण मनुष्य भी मुग्ध हो

जाता है। फिर उसके विषय में कुछ कथन करना 'छोटा मुँह बड़ी बात' होगी। इसलिये ऐसा न कर मै प्रकृत विषय की ओर प्रवृत्त होता हूँ॥

रामचरित मानस में अवगाहन करके लोक परलोक में अपना मुख उज्ज्वल बनाने वाले भाग्यवानों की संख्या थोड़ी नहीं है, ऐसे अनेक प्रातःस्मर्णीय महात्मा हो गये है—मैं उनका पदानुसरण कर सकता हूँ-वैसा भाग्यशाली नहीं हो सक्ता। वामन हाथ उठा सकता है, पर चन्द्रमा को छू नहीं सकता। रामचरित मानस में असंख्य अमूल्य मणि भरे पड़े हैं, पर वे सब के हाथ नहीं लगते, जिसका जैसा साधन है, वह वैसे ही फल का भागी है। मुझ में साधन नहीं, तप नहीं, बुद्धि नहीं, उतना साहस भी नहीं कि इस अलौकिक मानस मे धसूं और उसमे से अमूल्य मणि निकाल लाऊँ। मै एक ज्ञानहीन बालक हूँ-बालक ही समान अज्ञानावस्था मे कभी कभी उसके कूल पर खेलता रहता हूँ-बहुत सी चमकती हुई वस्तुएं सामने आती है, मुझ मे परख नहीं कि मैं समझूं कि वे क्या है, कैसी है, किन्तु बालक सुलभ स्वभाव वश कभी कभी उनमे से एकाध को उठा लेता हूँ, जिनको उठा लिया है, वे मेरे लिये उन मोतियों से कम नहीं, जिनसे मानस की शोभा है। सम्भव है कि वे चमकीले पोत हों परन्तु मै उनको मोती समझता हूँ-उनमे मेरा मोती जैसा ही प्यार है। मैंने [illegible] इकट्ठा किया है, एक डब्बे मे रक्खा है, नाम उसका 'मानस मुक्तावली' है। यही डब्बा, यही ग्रंथ रूपी डब्बा, लेकर आज आप सज्जनों की सेवा मे उपस्थित हुआ हूँ। मैं नहीं समझता आप लोग इसके मोतियों का कैसा आदर करेंगे। अथवा जिसको मै मोती समझता हूँ उसे क्या समझेंगे। मै बालक हूँ, निस्सन्देह यह मेरा बालचापल्य है, परन्तु बालचापल्य पर भी तो रीझने वाले है। इसके अतिरिक्त संभव है कि भाग्य से दो एक

मोती भी मेरे हाथ आ गये हो, यदि आपलोग इन्हीं दो एक मोतियों के सहारे इस ग्रंथ का कुछ आदर करेंगे तो मैं बाल चापल्य को ही अपने उत्कर्ष की चरम सीमा समझूंगा—और अपने को धन्य मानूंगा।

बालक गंभीर विषयों मे डूब नहीं सकते, उनको सीधी सादी बातो ही मे रस मिलता है, जो बातें कहावतों का काम देती है, उनको बहुत रुचती है, इसी से इस ग्रंथ में इस प्रकार की रचनाओ का विशेष संग्रह मिलेगा, वरन यह संग्रह इसी विचार से किया भी गया है। मुझको इसकी आवश्यकता जान पड़ी कुछ हमारे जैसे विचार के लोगों ने इसके लिये मुझे उत्साहित भी किया। मैंने अकसर लोगो को समय पर ऐसी रचनाएँ पढ़ते सुनी है वे समय पर बडा काम देती है, इसलिये मैं इस प्रकार की रचनाओ का संग्रह तैयार करने की लालसा को रोक न सका। संभव है यह मेरी बाल बुद्धि का ही परिचायक हो किन्तु यदि मेरी यह बालबुद्धिता अल्प भी उपकारक होगी थोड़ा भी हिन्दू समाज का हित करेगी, किंचित् भी देश के काम आवेगी, तो मैं अपने को कम भाग्यवान न समझूंगा।

पं० जिउत बधन त्रिपाठी से जो मेरे प्राइवेट सेक्रेटरी हैं मुझको इस ग्रंथ के सग्रह करने मे सहायता मिली है, इसलिये उनको धन्यवाद देते हुए मैं इस भूमिका को समाप्त करता हूँ—और अत मे त्रुटियो एवं दोषो के लिये विद्वज्जन से क्षमा चाहता हूँ।

विनया वनत

मुकुन्द लाल गुप्त

कोठी अजमत गढ़

जि० आज़मगढ़

# द्वितीय आवृत्ति की भूमिका

यह ग्रंथ जिस समय संग्रहीत हुआ, उस समय यह आशा नही थी, कि हिन्दी संसार मे इसका इतना अधिक आदर होगा, कि मैं इसके अनुरागियों की मॉग भी पूरी न कर सकूँगा। अभी हाल ही में माननीया युक्तप्रान्त की गवर्न्मेंट ने भी इस ग्रंथ को पुस्तकालयों के लिये कृपया स्वीकृत किया है। मेरे उत्साह वर्द्धन के लिये ये बातें अल्प नहीं, ग्रंथ भी निश्शेष हो चुका है, अतएव आज इसका यह दूसरा संस्करण होता है। किन्तु अब मैं ने इस ग्रंथ का सर्वाधिकार 'रमाविलास पुस्तकालय' अजमतगढ़ को अर्पण कर दिया है, इसलिये जिन सज्जनो को इस ग्रंथ की आवश्यकता हो, वे अब इसे कृपया उक्त पुस्तकालय के प्रबंधक द्वारा प्राप्त करें ॥

विनीत

मुकुन्द लाल गुप्त

# विषय सूची।

संख्या विषय पृष्ठ

ॐ

# मानस-मुक्तावली

## १—मङ्गलाचरण

जेहि सुमिरत सिधि होइ, गननायक करिवरबदन।
करौ अनुग्रह सोइ, बुद्धि राशि शुभ गुन सदन॥१॥
मूक होइ वाचाल, पंगु चढ़ै गिरिवर गहन।
जासु कृपा सो दयाल, द्रवौ सकल कलिमल दहन॥२॥
नील सरोरुह श्याम, तरुन अरुन वारिज, नयन।
करहु सो मम उर धाम, सदा क्षीर सागर सयन॥३॥
कुंद इंदु सम देह, उमा रमन करुना अयन।
जासु दीन पर नेह, करहु कृपा मरदन मयन॥४॥
वंदौ गुरुपद कंज, कृपा सिंधु नर रूप हरि।
महा मोह तम पुंज, जासु वचन रविकरनिकर॥५॥

बालकाण्ड

## २—गुरुदेव-गुणगान

वंदौ गुरुपद पद्म परागा। सुरुचि सुवास सरस अनुरागा॥
अमिय मूरि मय चूरण चारू। शमन सकल भव रुज परिवारू॥
सुकृत शंभुतनु विमल विभूती। मंजुल मंगल मोद प्रसूती॥
जन मन मंजु मुकुर मल हरणी। किये तिलक गुणगण वशकरणी॥
श्रीगुरुपद नख मणिगण ज्योती। सुमिरत दिव्य दृष्टि हिय होती॥
दलन मोह तम सो सुप्रकासू। बडे भाग्य उर आवहि जासू॥

उघरहिं विमल विलोचन हीके । मिटहिं दोष दुख भव रजनीके ॥
सूझहिं रामचरित मणिमाणिक । गुप्त प्रगट जो जहँ जेहि खानिक ॥

यथा सुअंजन आँजि दृग, साधक सिद्ध सुजान ।
कौतुक देखहिं शैल वन, भूतल भूरि निधान ॥
संत कहहिं अस नीति प्रभु, श्रुति पुराण मोहिं गाउ ;
होइ न विमल विवेक उर, गुरु सन किये दुराउ ॥

गुरु के वचन प्रतीति न जेही । सपनेहु सुगम न सुख सिधि तेही ॥

बालकाण्ड

# ३—सुजन और संतजन

सुजन समाज सकल गुणखानी । करौं प्रणाम सप्रेम सुवानी ॥
साधु चरित शुभ सरिस कपासू । निरस विशद गुण मय फल जासू ॥
जो सहि दुख परछिद्र दुरावा । वन्दनीय जेहि जग यश पावा ॥
मुद मंगल मय संत समाजू । जो जग जंगम तीरथ राजू ॥
राम भक्ति जहँ सुरसरि धारा । सरस्वति ब्रह्म विचार प्रचारा ॥
विधिनिषेधमय कलिमलहरणी । कर्म कथा रविनंदिनि वरणी ॥
हरिहर कथा विराजत वेनी । सुनत सकल मुद मंगल देनी ॥
वट विश्वास अचल निज धर्मा । तीरथराज समाज सुकर्मा ॥
सबहिं सुलभ सब दिन सब देशा । सेवत सादर शमन कलेशा ॥
अ[illegible] अलौकिक तीरथराऊ । देय सद्य फल प्रगट प्रभाऊ ॥

सुनि समुझहिं जन मुदित मन, मज्जहिं अति अनुराग ।
लहहिं चारि फल अछत तन, साधु समाज प्रयाग ॥

बड़े सनेह लघुन पर करहीं । गिरि निज सिरन्ह सदा तृन धरहीं ॥
जलधि अगाध मौलि वह फेनू । संतन धरनि धरति शिर रेनू ॥

जिन्ह के लहहिं न रिपु रण पीठी। नहिं लावहिं परतिय मन डीठी॥
मंगन लहहिं न जिनके नाहीं। ते नर बर थोरे जग माहीं॥

बालकाण्ड

सुनु मुनि सतन के गुण कहऊँ। जिन्ह ते मैं उनके बश रहऊँ॥
षट विकार जित अनघ अकामा। अचलअकिंचनशुचिसुखधामा॥
अमित बोध अनीह मित भोगी। सत्यसन्ध कवि कोविद योगी॥
सावधान मानद मद हीना। धीर भक्ति पथ परम प्रवीना॥

गुणागार संसार दुख, रहित विगत संदेह।
तजि मम चरण सरोज प्रिय, जिन्ह केदेह न गेह॥

निज गुण श्रवण सुनत सकुचाहीं। परगुण सुनत अधिक हर्षाहीं॥
सम शीतल नहिं त्यागहि नीती। सरल सुभाव सबहिं सन प्रीती॥
जप तप व्रत दम संयम नेमा। गुरु गोविंद विप्र पद प्रेमा॥
श्रद्धा क्षमा मइत्री दाया। मुदिता मम पद प्रीति अमाया॥
विरति विवेक विनय विज्ञाना। बोध यथारथ वेद पुराना॥
दम्भ मान मद करहिं न काऊ। भूलि न देहिं कुमारग पाऊ॥
गावहिं सुनहिं सदा मम लीला। हेतु रहित परहित रत शीला॥
सुनु मुनि साधुन के गुण जेते। कहि न सकहिं शारद श्रुति तेते॥

आरण्यकाण्ड

उमा सन्त कइ इहै बड़ाई। मन्द करत जो करइ भलाई॥

सुन्दरकाण्ड

## ४—सतसंगति-महिमा

मज्जन फल देखिय तत्काला। काक होहिं पिक बकहु मराला॥
सुनि आश्चर्य करै जनि कोई। सतसंग महिमा नहिं गोई॥

वाल्मीकि नारद घटयोनी। निजनिजमुखन कहीनिजहोनी॥
जलचर थलचर नभचर नाना। जे जड़ चेतन जीव जहाना॥
मति कीरति गति भूति भलाई। जब जेहि यतन जहाँ जेहि पाई॥
सो जानब सत्संग प्रभाऊ। लोकहु वेद न आन उपाऊ॥
विनु सत्संग विवेक न होई। रामकृपा विनु सुलभ न सोई॥
सत्संगति मुद मङ्गल मूला। सोइफलसिद्धिसबसाधनफूला॥
शठ सुधरहि सत्संगति पाई। पारस परसि कुधातु सुहाई॥
विधि वश सुजन कुसंगति परही। फणिमणिसम निजगुणअनुसरही
विधि हरिहर कवि कोविद बानी। कहत साधु महिमा सकुचानी॥
सो मो सन कहि जात न कैसे। शाक वणिक मणि गुण गण जैसे॥

बंदौ संत समान चित, हित अनहित नहि कोय।
अंजलि गतशुभसुमनजिमि, सम सुगंध कर दोय॥

बालकाण्ड

---

आजु धन्य मैं सुनहु मुनीशा। तुम्हरे दरश जाहिं अघ खीशा॥
बड़े भाग्य पाइय सत्संगा। बिनहिं प्रयास होय भव भंगा॥

---

संत संग अपवर्ग कर, कामी भव कर पंथ।
कहहिं संत कवि कोविद, श्रुति पुराण सद्ग्रंथ॥
बिनु सत्संग न हरिकथा, तेहि बिनु मोह न भाग।
मोह गये बिनु रामपद, होइ न दृढ अनुराग॥

उत्तरकाण्ड

## ५—खलवृन्द

बहुरि वन्दि खलगण सतिभाये। जे बिनु काज दाहिने बाँये॥
परहित हानि लाभ जिन केरे। उजरे हर्ष विषाद बसेरे॥

हरिहर यश राकेश राहु से । पर अकाज भट सहसबाहु से ॥
जे परदोष लखहिं सहसाखी । परहित घृत जिनके मन माखी ॥
तेज कृशानु रोष महिषेशा । अघ अवगुण धन धनिक धनेशा ॥
उदय केतु सम हित सबही के । कुम्भकर्ण सम सोवत नीके ॥
पर अकाज लगि तनु परिहरहीं । जिमि हिम उपल कृषीदलगरहीं ॥
वंदौं खल जस शेष सरोषा । सहसवदन वरणै परदोषा ॥
पुनि प्रणवौं पृथुराज समाना । परअघ सुनै सहस दश काना ॥
बहुरि शक्र सम विनवौं तेही । संतत सुरानीक हित जेही ॥
वचन वज्र जेहि सदा पियारा । सहसनयन परदोष निहारा ॥

उदासीन अरि मीत हित, सुनत जरहिं खल रीति ।
जानु पाणि युग जोरि कर, विनती करहुँ सप्रीति ॥

बालकाण्ड

---

## ६—संत और असंत

वंदौं संत असज्जन चरणा । दुखप्रद उभय बीच कछु वरणा ॥
बिछुरत एक प्राण हरि लेहीं । मिलत एक दारुण दुख देहीं ॥
उपजहिं एक संग जलमाहीं । जलजजोंकजिमिगुणविलगाहीं ॥
सुधा सुरा सम साधु असाधू । जनक एक जग जलधि अगाधू ॥
भल अनभल निज २ करतूती । लहत सुयश अपलोक विभूती ॥
सुधा सुधाकर सुरसरि साधू । गरलअनलकलिमलसरिव्याधू ॥

भलो भलाई पै लहहिं, लहहि निचाई नीच ।
सुधा सराहिय अमरता, गरल सराहिय मीच ॥

खल अघ अगुण साधु गुणगाहा । उभय अपार जलधि अवगाहा ॥
तेहि ते कछु गुण दोष बखाने । संग्रह त्याग न बिनु पहिचाने ॥
भलेउ पोच सब विधि उपजाये । गनि गुण दोष वेद बिलगाये ॥

कहहिं वेद इतिहास पुराना । विधि प्रपंच गुण अवगुण साना ॥
दुख सुख पाप पुण्य दिनराती । साधु असाधु सुजाति कुजाती ॥
दानव देव ऊँच अरु नीचू । अमिय सजीवन माहुर मीचू ॥
माया ब्रह्म जीव जगदीशा । लक्ष अलक्ष रंक अवनीशा ॥
काशी मग सुरसरि कर्मनाशा । मरु मालव महिदेव गवाशा ॥
स्वर्ग नरक अनुराग विरागा । निगमागम गुण दोष विभागा ॥

जड़ चेतन गुण दोष मय, विश्व कीन्ह करतार ।
संत हंस गुण गहहि पय, परिहरि वारि विकार ॥

अस विवेक जब देहि विधाता । तब तजि दोष गुणहि मन राता ॥
काल ,स्वभाव कर्म बरिआई । भलेउ प्रकृति वश चुकइ भलाई ॥
सो सुधारि हरिजन इमि लेहीं । दलि दुख दोष विमल यश देहीं ॥
खलहु करहि भल पाय सुसंगू । मिटहि न मलिन स्वभाव अभगू ॥
लखि सुवेष जग वंचक जेऊ । वेष प्रताप पूजियत तेऊ ॥
उघरें अन्त न होहिं निबाहू । कालनेमि जिमि रावण राहू ॥
किये कुवेष साधु सनमानू । जिमि जग जामवंत हनुमानू ॥
हानि कुसंग सुसंगति लाहू । लोकहु वेद विदित सब काहू ॥
गगन चढ़े रज पवन प्रसंगा । कीचइ मिलहि नीच जल संगा ॥
साधु असाधु सदन शुक सारी । सुमिरहिं राम देहिं गनिगारी ॥
कुसंगति कारिख होई । लिखिय पुराण मंजु मसि सोई ॥
२ जल अनल अनिल संघाता । होइ जलद जग जीवन दाता ॥

वा० रकाण्ड

संत असत भेद बिलगाई । प्रणतपाल मोहिं कहहु बुझाई ॥
संतन के लक्षण सुनु भ्राता । अगणित श्रुति पुराण विख्याता ॥
संत असंतन के अस करनी । जिमि कुठार चंदन आचरनी ॥
काटै परशु मलय सुनु भाई । निज गुण देय सुगंध बसाई ॥

सदा रोग वश,संतत क्रोधी। विष्णु विमुख श्रुति संत विरोधी॥
तन पोषक निन्दक अघ खानी। जीवत शव मम चौदह प्रानी॥

हरि हर निन्दा सुनइ जो काना। होइ पाप गौ घात समाना॥

पुरुष कुयोगी जिमि उरगारी। मोह विटप,नहिं सकहि उपारी॥

अहह कंत कृत राम विरोधा। काल विवश मन उपज न बोधा॥

काल दंड गहि काहु न मारा। हरै धर्म बल बुद्धि विचारा॥

निकट काल जेहि आवै साईं। तेहि भ्रम होइ तुम्हारेहि नाईं॥

साम दाम अरु दंड विभेदा। नृप उर बसहि कहहि अस वेदा॥

सर्वस खाइ भोग करि नाना। समर भूमि भयो दुर्लभ प्राना॥

सन्मुख मरण वीर कै शोभा। तब तिन्ह तजा प्राण कै लोभा॥

सुत वित नारि भवन परिवारा। होहि जाहि जग बारहिं बारा॥

अस विचारि जिय जागहु ताता। जगत न मिलहि सहोदर भ्राता॥

पर उपदेश कुशल बहुतेरे। जे आचरहिं ते नर न घनेरे॥

जनि जल्पना करि सुयश नाशहिं नीति सुनहि करहि क्षमा।
संसार महँ पुरुष त्रिविध पाटल रसाल पनस समा॥
एक सुमन प्रद एक सुमन फल एक फलइ केवल लागहीं।
एक कहहि कहहिं करहि अपर एक करहि कहत न बागहीं॥

लङ्का काण्ड

राम कथा मुनि बहु विधि, बरनी। ज्ञान योनि पावक जिमि अरनी॥

उपरोहिती कर्म अति मंदा। वेद पुराण सुमृति कर निन्दा॥

राकापति षोडश उगहिं, तारा गण समुदाय।
सकल गिरिन्ह दव लाइये, रवि विनु राति न जाय॥

गुरु बिनु भव निधि तरइ न कोई। जो विरंचि शंकर सम होई॥

गुरु नित मोहि प्रबोध, दुखित देखि आचरण मम।
मोहि उपजइ अति क्रोध, दंभिहिं नीति कि भावई॥

अधम जाति में विद्या पाये। भयउँ यथा अहि दूध पिआये॥

जेहि तें नीच बड़ाई पावा। सो प्रथमहिं हठि ताहि नसावा॥

जो नहिं दंड करउँ खल तोरा। भ्रष्ट होइ श्रुति मारग मोरा॥

जे शठ गुरु सन ईर्षा करहीं। रौरव नर्क कोटि युग परहीं॥

त्रिजग योनि पुनि धरहि शरीरा। अयुत जन्म भरि पावहिं पीरा॥

सुनु प्रभु बहुत अवज्ञा किये। उपज क्रोध ज्ञानिहुँ के हिये॥

अति संघर्षन जो कर कोई। अनल प्रगट चंदन ते होई॥

द्वैत बुद्धि विनु क्रोध किमि, द्वैत कि विनु अज्ञान।
माया बश परिछिन्न जड़, जीव कि ईश समान॥

सो मुनि ज्ञान निधान, मृगनयनीविधुमुख निरखि।
विवश होहि हरिजान, नारि विश्व माया प्रगट॥

जाने तें छीजहिं कछु पापी , नास न पावहिं जन परितापी ॥

विषय कुपथ्य पाइ अंकुरे । मुनिहु हृदय का नर बापुरे ॥

संत बिटप सरिता गिरि धरनी । पर हित हेतु सबन्हि कै करनी॥

संत हृदय नवनीत समाना । कहा कबिन्ह पै कहइ न जाना ॥

निज परिताप द्रवइ नवनीता । पर दुख द्रवहिं सो संत पुनीता॥

गिरिजा संत समागम , सम न लाभ कछु आन ।<br>
बिनु हरि कृपा न होइ सो , गावहिं बेद पुरान ॥

उत्तर काण्ड

॥ इति ॥

# जयद्रथ-वध

"एतेऽभिमन्यौ क्रुद्धेन तत्र पार्थेन संयुगे।
अक्षौहिणीः सप्त हत्वा हतो राजा जयद्रथः ॥"

मैथिलीशरण गुप्त.

श्रीहरि

# जयद्रथ-वध

[ खण्ड काव्य ]

लेखक

**मैथिलीशरण गुप्त**

प्रकाशक

साहित्य-सदन, चिरगाँव ( झाँसी )

कमर्शल प्रेस, जुही, कानपुर में मुद्रित

सप्तम संस्करण ] संवत् १९८६ [ मूल्य ॥)



पण्डित महावीरप्रसाद द्विवेदी।

कमरशल प्रेस, कानपुर।

# समर्पण

—:o:—

"सरस्वती"-सम्पादक श्रीमान् पण्डित **महावीरप्रसाद द्विवेदीजी** महाराज की सेवा में—

आर्य्य !

पाई तुम्हीं से वस्तु जो कैसे तुम्हें अर्पण करूँ ?
पर क्या परीक्षा-रूप में पुस्तक न यह आगे धरूँ ?
अतएव मेरी धृष्टता यह ध्यान में मत दीजिए,
कृपया इसे स्वीकार कर कृतकृत्य मुझ को कीजिए ॥

अनुचर

मैथिलीशरण

# भूमिका

—:o:—

हिन्दी में आजकल ऐसी पुस्तकों की बड़ी आवश्यकता है जिन के द्वारा हमें अपनी पूर्वापर स्थिति का यथार्थ ज्ञान हो कर सब प्रकार की उन्नति करने में प्रोत्साहन मिले। इस के लिए प्रयत्न करना प्रत्येक साहित्य-सेवी और देश-वत्सल मनुष्य का मुख्य कर्तव्य है, प्रधान धर्म्म है।

प्रिय पाठकगण! न तो मुझ में लेखक होने की योग्यता है और न कवि बनने की शक्ति। तो भी मेरी तुच्छ रचना को कृपापूर्वक सहृदयजनों ने अपनाया है। मेरे लिए यह कम सौभाग्य की बात नहीं है। इसी उत्साह से उत्साहित हो कर आज मैं यह "जयद्रथ-वध" नामक खण्ड काव्य प्रकाशित करता हूँ। इसके लिखने में मुझे कहाँ तक सफलता हुई है, इस का विचार कविता-मर्मज्ञ जनों पर ही छोड़ कर मैं आशा करता हूँ कि मेरी अन्य रचनाओं के समान इसे भी वे दया-दृष्टि से देख कर मुझको कृतार्थ करें गे।

यदि यह पुस्तक कुछ भी उपयोगी समझी गई, जिस की मुझे अपनी योग्यता के विचार से बहुत कम सम्भावना है, तो मैं अपना परिश्रम सफल समझ कर शीघ्र ही कोई और पुस्तक प्रकाशित करूँगा।

चिरगाँव (झाँसी)
आश्विन कृष्ण १० सं० १९६६

मैथिलीशरण गुप्त

# द्वितीय संस्करण की भूमिका

—:o:—

हिन्दी-प्रेमियों के अनुग्रह से इस पुस्तक को पुनर्मुद्रण का सौभाग्य प्राप्त हुआ। मुझे ऐसी आशा न थी कि कभी इस के दूसरे संस्करण का अवसर आवेगा। किन्तु कविता-प्रेमी पाठकों ने कृपा कर के इसे अपनाया, और विद्वान समालोचकों ने इस की समालोचनाओं से मुझे उत्साहित किया। इस के लिए मैं हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ।

इस संस्करण में मैं ने कुछ फेरफार किया है, और कहीं कहीं दो एक पद्य भी बढ़ा दिये हैं। आशा है, यह काम पाठकों को अरुचिकर न होगा।

मित्रवर राय कृष्णदासजी को धन्यवाद है, जिन्होंने अपनी विशेष सम्मतियों से मुझे इस विषय में उपकृत किया है।

चिरगाँव (झाँसी)<br>
फाल्गुन शुक्ल ६ सं० १९६९

मैथिलीशरण गुप्त

श्रीगणेशाय नमः

# जयद्रथ-वध

## प्रथम सर्ग

१—वाचक ! प्रथम सर्वत्र ही "जय जानकीजीवन" कहो,
फिर पूर्वजों के चरित की शिक्षा-तरंगों में बहो ।
दुख, शोक, जब जो आ पड़े, सो धैर्य्यपूर्वक सब सहो,
होगी सफलता क्यों नहीं, कर्तव्य-पथ पर दृढ़ रहो ॥

२—निश्चेष्ट होकर बैठ रहना, यह महा दुष्कर्म है;
न्यायार्थ अपने बन्धु को भी दण्ड देना धर्म है ।
इस तत्त्व पर ही कौरवों से पाण्डवों का रण हुआ,
जो भव्य भारतवर्ष के कल्पान्त का कारण हुआ ॥

३—सब लोग हिल मिल कर चलो, पारस्परिक ईर्ष्या तजो;
भारत न दुर्दिन देखता मचता 'महाभारत' न जो ।
हो स्वप्नतुल्य सदैव को सब शौर्य सहसा खो गया,
हा हा ! इसी समराग्नि में सर्वस्व स्वाहा हो गया !

४—दुर्वृत्त[1] दुर्योधन न जो शठता-सहित हठ ठानता,
जो प्रेम पूर्वक पाण्डवों की योग्यता को मानता।
तो डूबता भारत न यों रण[2]-रक्त-पारावार में,
'ले डूबता है एक पापी नाव को मँझधार में'॥

५—हा! बन्धुओं के ही करों से बन्धुगण मारे गये!
हा! तात से सुत, शिष्य से गुरु, शीघ्र संहारे गये!
इच्छा-रहित भी वीर पाण्डव रत हुए रण में अहो!
कर्तव्य के वश विज्ञजन क्या क्या नहीं करते कहो?

६—यह अति अपूर्व कथा हमारे ध्यान देने योग्य है,
जिस विषय से सम्बन्ध हो वह जान लेने योग्य है।
अतएव कुछ आभास इसका है दिया जाता यहाँ,
अनुमान थोड़े से बहुत का है किया जाता यहाँ॥

७—रणधीर द्रोणाचार्य्य कृत दुर्भेद्य चक्रव्यूह को,
शस्त्रास्त्र-सज्जित-ग्रथित-विस्तृत-शूरवीर-समूह को।
जब एक अर्जुन के बिना पाण्डव न भेदन कर सके,
तब बहुत ही व्याकुल हुए सब यत्न कर करके थके॥

८—यों देख कर चिन्तित उन्हें धर ध्यान समरोत्कर्ष का,
प्रस्तुत हुआ अभिमन्यु रण को शूर षोडश वर्ष का।
वह वीर चक्रव्यूह-भेदन में सहज सज्ञान था,
निज जनक अर्जुन-तुल्य ही बलवान था, गुणवान था॥

१ बुरे चरित्रवाला। २ रण=युद्ध, रक्त=खून, पारावार=समुद्र।

९—"हे तात! तजिए सोच को, है काम ही क्या क्लेश का?
प्रकटित करूँगा व्यूह में मैं द्वार शीघ्र प्रवेश का।"
यों पाण्डवों से कह, समर को वीर वह सज्जित हुआ,
छवि देख उसकी उस समय सुरराज भी लज्जित हुआ॥

१०—नर-देव-सम्भव[1] वीर वह रण-मध्य जाने के लिए,
बोला वचन निज सारथी से रथ सजाने के लिए।
यह विकट साहस देख उसका, सूत विस्मित हो गया,
कहने लगा इस भाँति फिर वह देख उसका वय नया॥

११—"हे शत्रुनाशन! आपने यह भार गुरुतर है लिया,
हैं द्रोण रण पण्डित, कठिन है व्यूह-भेदन की क्रिया।
रण-विज्ञ यद्यपि आप हैं, पर, सहज ही सुकुमार हैं,
सुख-सहित नित पोषित हुए निजवंश-प्राणाधार हैं॥"

१२—सुन सारथी की यह विनय बोला वचन वह वीर यों—
करता घना घन[2] गगन में निर्घोष अति गम्भीर ज्यों।
"हे सारथे! हैं द्रोण क्या, आवें स्वयं देवेन्द्र भी,
वे भी न जीतेंगे समर में आज क्या, मुझसे कभी॥

१३—श्रीराम के हयमेध से अपमान अपना मान के,
मख-अश्व जब लव और कुश ने जय किया रण ठान के।
अभिमन्यु षोडश वर्ष का फिर क्यों लड़े रिपु से नहीं,
क्या आर्य्य-वीर विपक्ष-वैभव देख कर डरते कहीं?

१ मनुष्यरूपी देवता से उत्पन्न। २ बरसनेवाला मेघ।

१४—सुन कर गजों का घोष उसको समझ निज-अपयश-कथा,
उन पर झपटता सिंह-शिशु भी रोष कर जब सर्वथा।
फिर व्यूह-भेदन के लिए अभिमन्यु उद्यत क्यों न हो,
क्या वीर-बालक शत्रु का अभिमान सह सकते कहो?

१५—मैं सत्य कहता हूँ सखे! सुकुमार मत मानो मुझे,
यमराज से भी युद्ध को प्रस्तुत सदा जानो मुझे।
है और की तो बात ही क्या, गर्व मैं करता नहीं,
मामा[1] तथा निज तात से भी समर में डरता नहीं॥

१६—ज्यों ऊनषोडश[2] वर्ष के राजीवलोचन राम ने,
मुनि-मख किया था पूर्ण वध कर राक्षसों को सामने।
कर व्यूह-भेदन आज त्यों ही वैरियों को मार के,
निज तात का मैं हित करूँगा विमल-यश विस्तार के॥"

१७—यों कह वचन निज सूत[3] से वह वीर रण में मन दिये,
पहुँचा शिविर में उत्तरा से विदा लेने के लिए।
सब हाल उसने निज प्रिया से जब कहा जा कर वहाँ,
तब क्या कहा उसने उसे अब हम सुनाते हैं यहाँ॥

१८—"मैं यह नहीं कहती कि रिपु से जीवितेश लड़ें नहीं,
तेजस्वियों की आयु भी देखी भला जाती कहीं!
मैं जानती हूँ नाथ! यह, मैं मानती भी हूँ तथा—
उपकरण[4] से क्या, शक्ति में ही सिद्धि रहती सर्वथा॥

१ श्रीकृष्ण। २ पन्द्रह। ३ सारथि। ४ सामग्री।

१९—"क्षत्राणियों के अर्थ भी सब से बड़ा गौरव यही—
सज्जित करें पति-पुत्र को रण के लिए जो आप ही।
जो वीर पति के कीर्ति-पथ में विघ्न-बाधा डालती—
होकर सती भी वह कहाँ कर्तव्य अपना पालती॥

२०—"अपशकुन आज परन्तु मुझको हो रहे, सच जानिए,
मत जाइए इससे समर में, प्रार्थना यह मानिए।
जाने न दूँगी नाथ! तुमको आज मैं संग्राम में,
उठती बुरी है भावनायें हाय! मम हृद्धाम में॥

२१—"है आज कैसा दिन न जाने, देव-गण अनुकूल हों;
रक्षा करें प्रभु, मार्ग में जो शूल हों वे फूल हों।
कुछ राज-पाट न चाहिये, पाऊँ न क्यों मैं त्रास ही,
हे उत्तरा के धन! रहो तुम उत्तरा के पास ही॥"

२२—कहती हुई यों उत्तरा के नेत्र जल से भर गये,
हिम के कणों से पूर्ण मानों हो गये पङ्कज नये।
निज प्राणपति के स्कन्ध पर रख कर वदन वह सुन्दरी,
करने लगी फिर प्रार्थना नाना प्रकार व्यथा भरी॥

२३—यों देख व्याकुल निज प्रिया को सान्त्वना देता हुआ,
उसका मनोहर पाणि-पल्लव हाथ में लेता हुआ।
कहने लगा अभिमन्यु उससे जो यथोचित रीति से,
सुन लीजिए, अब हे रसिकजन! वह कथन भी प्रीति से॥

२४—"जीवनमयी, सुखदायिनी, प्राणाधिके, प्राणप्रिये !
कातर तुम्हें क्या चित्त में इस भाँति होना चाहिए ?
हो शान्त, सोचो तो भला, है योग्य क्या तुमको यही,
हा ! हा ! तुम्हारी विकलता जाती नहीं मुझसे सही ॥

२५—"वीर-स्नुषा[1] तुम, वीर-रमणी, वीर-गर्भा हो तथा ;
आश्चर्य्य जो मम रण-गमन से हो तुम्हें फिर भी व्यथा।
हो जानती बातें सभी कहना हमारा व्यर्थ है ;
बदला न लेना शत्रु से कैसा अधर्म अनर्थ है ?

२६—"निज शत्रु का साहस कभी बढ़ने न देना चाहिए,
बदला समर में वैरियों से शीघ्र लेना चाहिए ।
पापी जनों को दण्ड देना चाहिए समुचित सदा,
वर वीर क्षत्रिय-वंश का कर्तव्य है यह सर्वदा ॥

२७—"इन कौरवों ने हा ! हमें सन्ताप कैसे हैं दिये,
हैं ज्ञात क्या न तुम्हें, इन्होंने पाप जैसे हैं किये ?
फिर भी इन्हें मारे विना हम लोग यदि जीते रहें,
तो सोच लो, संसार भर के वीर हमसे क्या कहें ?

२८—"जिस पर हृदय का प्रेम होता सत्य और समग्र है,
उसके लिए चिन्तित तथा रहता सदा वह व्यग्र है।
होता इसी से है तुम्हारा चित्त चञ्चल हे प्रिये !
यह सोच कर सो अब तुम्हें, शङ्कित न होना चाहिए ॥

१ स्नुषा = बहू ।

२९—"रण में विजय पाकर प्रिये! मैं शीघ्र आऊँगा यहाँ,
चिन्ता करो मन में न तुम, होती मुझे पीड़ा महा।
देखो, भला भगवान ही जब हैं हमारे पक्ष में,
जीवित रहेगा कौन फिर आकर हमारे लक्ष[1] में?"

३०—यों धैर्य्य देकर उत्तरा को हो विदा सद्भाव से,
वीराग्रणी अभिमन्यु पहुँचा सैन्य में अति चाव से।
स्वर्गीय साहस देख उसका सौगुने उत्साह से,
भरने लगे सब सैनिकों के हृदय हर्ष-प्रवाह से॥

३१—फिर पाण्डवों के मध्य में अति भव्य निज रथ पर चढ़ा,
रणभूमि में रिपु-सैन्य-सम्मुख वह सुभद्रा-सुत बढ़ा।
पहले समय में ज्यों सुरों के मध्य में सज कर भले,
थे तारकासुर मारने गिरिनन्दिनी-नन्दन चले॥

३२—वाचक! विचारो तो ज़रा, इस समय की अद्भुत छटा,
कैसी अलौकिक घिर रही है शूरवीरों की घटा।
दुर्भेद्य चक्रव्यूह सम्मुख धार्तराष्ट्र[2] रचे खड़े,
अभिमन्यु उसके भेदने को हो रहे आतुर बड़े॥

३३—तत्काल ही दोनों दलों में घोर रण होने लगा,
प्रत्येक पल में भूमि पर वर वीर-गण सोने लगा।
रोने लगीं मानो दिशाएँ पूर्ण हो रण-घोष से,
करने लगे आघात सम्मुख शूर-सैनिक रोष से॥

१ निशाना। २ दुर्योधन आदिक धृतराष्ट्र के पुत्र।

३४—इस युद्ध में सौभद्र[1] ने जो की प्रदर्शित वीरता,
अनुमान में आती नहीं उसकी अगम गम्भीरता।
जिस धीरता से शत्रुओं का सामना उसने किया,
असमर्थ हो उसके कथन में, मौन वाणी ने लिया॥

३५—करता हुआ कर[2] निकर दुर्द्धर सृष्टि के संहार को;
कल्पान्त में सन्तत करता सूर्य ज्यों संसार को।
सब ओर त्यों ही छोड़ कर निज प्रखरतर शर-जाल को,
करने लगा वह वीर व्याकुल शत्रु-सैन्य विशाल को॥

३६—शर खींच उसने तूण[3] से कब, किधर सन्धाना उन्हें,
बस विद्ध होकर ही विपक्षी-वृन्द ने जाना उन्हें!
कोदण्ड[4] कुण्डल-तुल्य ही उसका वहाँ देखा गया,
अविराम रण करता हुआ वह राम-सम लेखा गया?

३७—कटने लगे अगणित भटों के रुण्ड मुण्ड जहाँ तहाँ,
गिरने लगे कट कर तथा कर-पद सहस्रों के वहाँ।
केवल कलाई ही कुतूहल-वश किसी की काट दी,
क्षणमात्र में ही अरि-गणों से भूमि उसने पाट दी॥

३८—करता हुआ वध वैरियों का वैर-शोधन के लिये,
रण-मध्य वह फिरने लगा अति दिव्य द्युति धारण किये।
उस काल मृत सुमित्र के रथ हाँकने की रीति से,
देखा गया वह एक ही दस बीस सा अति भीति से!

१ अभिमन्यु। २ कर=किरण, निकर=समूह। ३ तरकस। ४ धनुष।

३९—उस काल जिस जिस ओर वह संग्राम करने को गया,
भगते हुए अरि-वृन्द से मैदान ख़ाली हो गया।
रथ-पथ कहीं भी रुद्ध उसका दृष्टि में आया नहीं,
सम्मुख हुआ जो वीर वह मारा गया तत्क्षण वहीं ॥

४०—ज्यों भेद जाता भानु का कर अन्धकार-समूह को,
वह पार्थ-नन्दन घुस गया त्यों भेद चक्रव्यूह को।
थे वीर लाखों पर किसी से गति न उसकी रुक सकी,
सब शत्रुओं की शक्ति उसके सामने सहसा थकी ॥

४१—पर साथ भी उसके न कोई जा सका निज शक्ति से,
था द्वार-रक्षक नृप जयद्रथ सबल शिव की भक्ति से।
अर्जुन बिना उसको न कोई जीत सकता था कहीं,
थे किन्तु उस संग्राम में भवितव्यता-वश वे नहीं ॥

४२—तब विदित कर्ण-कनिष्ठ भ्राता बाण बरसा कर बड़े,
"रे खल ! खड़ा रह" वचन यों कहने लगा उससे कड़े।
अभिमन्यु ने उनको श्रवण कर प्रथम कुछ हँस भर दिया,
फिर एक शर से शीघ्र उसका शीश खण्डित कर दिया !

४३—यों देख मरते निज अनुज को कर्ण अति क्षोभित हुआ,
सन्तप्त स्वर्ण-समान उसका वर्ण अति शोभित हुआ।
सौभद्र पर सौ बाण छोड़े जो अतीव कराल थे,
हा ! बाण थे वे या भयङ्कर पक्षधारी व्याल थे ॥

४४—अर्जुन तनय ने देख उनको वेग से आते हुए,
खण्डित किया झट बीच ही में शौर्य्य दिखलाते हुए।
फिर हस्तलाघव से उसी क्षण काट के रिपु-चाप को,
रथ, सूत, रक्षक नष्ट कर सौंपा उसे सन्ताप को॥

४५—यों कर्ण को हारा समझ कर चित्त में अति क्रुद्ध हो,
दुर्योधनात्मज वीर लक्ष्मण आगया फिर युद्ध को।
सम्मुख उसे अवलोक कर अभिमन्यु यों कहने लगा,
मानों भयङ्कर सिन्धु-नद हद तोड़ कर बहने लगा॥

४६—"तुम हो हमारे बन्धु इससे हम जताते हैं तुम्हें,
मत जानियो तुम यह कि हम निर्बल बताते हैं तुम्हें।
अब इस समय तुम निज जनों को एक बार निहार लो,
यम-धाम में ही अन्यथा होगा मिलाप, विचार लो॥

४७—उस वीर को, सुन कर वचन ये, लग गई बस आग सी,
हो क्रुद्ध उसने शक्ति छोडी एक निष्ठुर-नाग सी।
अभिमन्यु ने कर विफल उसको "पाण्डवों की जय" कही,
फिर शर चढ़ाया एक जिसमें ज्योति सी थी जग रही॥

४८—उस अर्द्धचन्द्राकार शर ने छूट कर कोदण्ड से,
छेदन किया रिपु-कण्ठ तत्क्षण फलक[1]-धार प्रचण्ड से।
होता हुआ इस भाँति भासित शीश उसका गिर पड़ा,
होता प्रकाशित ज्यों गगन से टूट कर तारा बड़ा॥

१ गाँसी।

४९—तत्काल हाहाकार-युत रिपु-पक्ष में दुख छा गया,
फिर दुष्ट दुःशासन समर में शीघ्र सम्मुख आ गया।
अभिमन्यु उसको देखते ही क्रोध से जलने लगा,
निश्वास बारबार उसका उष्णतर चलने लगा॥

५०—"रे रे नराधम नारकी! तू था बता अब तक कहाँ?
मैं खोजता फिरता तुझे सब ओर कब से हूँ यहाँ।
यह देख, मेरा बाण तेरे प्राण-नाश-निमित्त है,
तैयार हो, तेरे अघों का आज प्रायश्चित्त है!

५१—"सब सैनिकों के सामने ही आज वध करके तुझे,
संसार में माता-पिता से है उऋण होना मुझे।
मेरे करों से अब तुझे कोई बचा सकता नहीं,
पर देखना, रणभूमि से तू भाग मत जाना कहीं॥"

५२—कह यों वचन अभिमन्यु ने छोड़ा धनुष से बाण को,
रिपु-भाल में वह घुस गया झट भेद शीर्ष-त्राण[1] को।
तब रक्त से भीगा हुआ वह गिर पड़ा पा कर व्यथा,
सन्ध्या समय पश्चिम-जलधि में अरुण रवि गिरता यथा।

५३—मूर्च्छित समझ उसको, समर से ले गया रथ सारथी,
लड़ने लगा तब नृप बृहद्बल उचित नाम महारथी।
कर खेल क्रीडासक्त हरि[2] ज्यों मारता करि[3] को कभी,
मारा उसे अभिमन्यु ने त्यों छिन्न करके तनु सभी॥

[1] सिर का कवच, टोप। [2] सिंह। [3] हाथी।

५४—उस एक ही अभिमन्यु से यों युद्ध जिस जिस ने किया,
मारा गया अथवा समर से विमुख होकर ही जिया।
जिस भाँति विद्युद्दाम से होती सुशोभित घन-घटा,
सर्वत्र छिटकाने लगा वह समर में शस्त्र-च्छटा॥

५५—तब कर्ण द्रोणाचार्य्य से साश्चर्य्य यों कहने लगा,
"आचार्य ! देखो तो नया यह सिंह सोने से जगा !
रघुवर-विशिख से सिन्धु-सम सब सैन्य इससे व्यस्त है,
यह पार्थ-नंदन पार्थ से भी धीर वीर प्रशस्त है !

५६—"होना विमुख संग्राम से है पाप वीरों को महा,
यह सोच कर ही इस समय ठहरा हुआ हूँ मैं यहाँ।
जैसे बने अब मारना ही योग्य इसको है यहीं,
सच जान लीजे अन्यथा निस्तार फिर होगा नहीं॥"

५७—वीराग्रणी अभिमन्यु ! तुम हो धन्य इस संसार में,
हैं शत्रु भी यों मग्न जिसके शौर्य्य पारावार में।
होना तुम्हारे निकट निष्प्रभ तेज शशि का, सूर का,
करते विपक्षी भी सदा गुण-गान सच्चे शूर का॥

५८—तब सप्त रथियों ने वहाँ रत हो महादुष्कर्म में—
मिल कर किया आरम्भ उसको विद्ध करना मर्म में।
कृप, कर्ण, दुःशासन, सुयोधन, शकुनि, सुत-युत द्रोण भी,
उस एक बालक को लगे वे मारने बहु विध सभी !

५९—अर्जुन-तनय अभिमन्यु तो भी अचल[1] सम अविचल रहा,
उन सप्त रथियों का वहाँ आघात सब उसने सहा।
पर एक साथ प्रहार-कर्ता हों चतुर्दश कर जहाँ,
युग कर कहो, क्या क्या यथायथ कर सकें विक्रम वहाँ?

६०—कुछ देर में जब रिपु-शरों से अश्व उसके गिर पड़े,
तब कूद कर रथ से चला वह थे जहाँ वे सब खड़े।
जब तक शरीरागार[2] में रहते जरा भी प्राण हैं,
करते समर से वीर जन पीछे कभी न प्रयाण हैं॥

६१—फिर नृत्य-सा करता हुआ धन्वा लिए निज हाथ में,
लड़ने लगा निर्भय वहाँ वह शूरता के साथ में।
था यदपि अन्तिम दृश्य यह उसके अलौकिक कर्म का,
पर मुख्य परिचय भी यही था वीर जन के धर्म का॥

६२—होता प्रविष्ट मृगेन्द्र-शावक ज्यों गजेन्द्र-समूह में;
करने लगा वह शौर्य्य त्यों उन वैरियों के व्यूह में।
तब छोड़ने कोदण्ड से सब ओर चण्ड-शरावली,
मार्तण्ड-मण्डल के उदय की छवि मिली उसको भली॥

६३—यों विकट विक्रम देख उसका धैर्य्य रिपु खोने लगे,
उसके भयङ्कर वेग से अस्थिर सभी होने लगे।
अतएव उनको युद्ध से विचलित विशेष विचार के,
कहने लगा वह बुद्धवर वाणी विशुद्ध पुकार के॥

१ पर्वत। २ शरीररूपी घर।

६४—"मैं एक, तुम बहु सहचरों से युक्त विश्रुत सात हो,
एकत्र फिर अन्याय से करते सभी आघात हो!
होते विमुख तो भी अहो! झिलता न मेरा वार है,
तुम वीर कैसे हो, तुम्हें धिक्कार सौ सौ बार है॥"

६५—उस शूर के सुन ये वचन बोला सुयोधन आप यों—
"है काल अब तेरा निकट करता अनर्थ प्रलाप क्यों?
जैसे बने निज-वैरियों के प्राण हरना चाहिए,
निज मार्ग निष्कण्टक सदा सब भाँति करना चाहिए॥"

६६—"यह कथन तेरे योग्य ही है" प्रथम यों उत्तर दिया,
खर-तर-शरों से फिर उसे अभिमन्यु ने मूर्च्छित किया।
उस समय ही जो पार्श्व से छोड़ा गया था तान के,
उस कर्ण-शर ने चाप उसका काट डाला आन के॥

६७—तब खींच कर खर-खड्ग फिर वह रत हुआ रिपु-नाश में,
चमकीं प्रलय की बिजलियाँ घनघोर समराकाश में।
पर हाय! वह आलोक-मण्डल अल्प ही मण्डित हुआ,
वञ्चक-विपक्षी-वृन्द से वह खड्ग भी खण्डित हुआ!

६८—यों रिक्तहस्त[1] हुआ जहाँ वह वीर रिपु-सघात[2] में,
घुसने लगे सब शत्रुओं के बाण उसके गात में,
वह पाण्डु-वंश-प्रदीप यों शोभित हुआ उस काल में—
सुन्दर सुमन ज्यों पड़ गया हो कण्टकों के जाल में॥

१ खाली हाथ। २ शत्रुसमूह।

६९—संग्राम में निज शत्रुओं की देख कर यों नीचता,
कहने लगा वह यों वचन दृग युग करों से मीचता—
"निःशस्त्र पर तुम वीर बन कर वार करते हो अहो!
है पाप तुमको देखना भी, पामरो! सम्मुख न हो॥

७०—"दो शस्त्र पहले तुम मुझे, फिर युद्ध सब मुझसे करो,
यों स्वार्थ-साधन के लिए मत पाप-पथ में पद धरो।
कुछ प्राण-भिक्षा मैं न तुमसे माँगता हूँ भीति से,
बस, शस्त्र ही मैं चाहता हूँ धर्म-पूर्वक नीति से॥

७१—"कर में मुझे तुम शस्त्र देकर फिर दिखाओ वीरता,
देखूँ यहाँ फिर मैं तुम्हारी धीरता, गम्भीरता।
हो सात क्या, सौ भी रहो, तो भी रुलाऊँ मैं तुम्हें,
कर पूर्ण रण-लिप्सा[1] अभी क्षण में सुलाऊँ मैं तुम्हें॥

७२—"निःशस्त्र पर आघात करना सर्वथा अन्याय है,
स्वीकार करता बात यह सब शूर-जन-समुदाय है।
पर जान कर भी हा! इसे आती न तुमको लाज है!
होता कलङ्कित आज तुम से शूरवीर समाज है॥

७३—"हे नीच ये सब शूर पर आचार्य्य! तुम 'आचार्य्य' हो,
वर वीर-विद्या-विज्ञ मेरे ज्ञान-शिक्षक आर्य्य हो।
फिर आज इनके साथ तुमसे हो रहा जो कर्म है,
मैं पूछता हूँ, वीर का रण में यही क्या धर्म्म है?

१ लिप्सा = इच्छा।

७४—"यह सत्य है कि अधर्म्म से मैं निहत होता हूँ अभी,
पर शीघ्र इस दुष्कर्म का तुम दण्ड पाओगे सभी।
क्रोधाग्नि ऐसी पाण्डवों की प्रज्वलित होगी यहाँ,
तुम शीघ्र जिसमें भस्म होगे तूल[१]-तुल्य जहाँ तहाँ॥

७५—"मैं तो अमर होकर यहाँ अब शीघ्र सुरपुर को चला,
पर याद रक्खो, पाप का होना नहीं है फल भला।
तुम और मेरे अन्य रिपु पामर कहावेंगे सभी,
सुन कर चरित मेरा सदा आँसू बहावेंगे सभी॥

७६—"हे तात! हे मातुल! जहाँ हो है प्रणाम तुम्हें वहीं,
अभिमन्यु का इस भाँति मरना भूल मत जाना कहीं।"
कहता हुआ वह वीर यों रण-भूमि में फिर गिर पड़ा,
हो भङ्ग शृङ्ग सुमेरु गिरि का गिर पड़ा हो ज्यों बड़ा!

७७—इस भाँति उसको भूमि पर देखा पतित होते यदा,
दुःशील दुःशासन-तनय ने शीश में मारी गदा!
दृग बन्द कर तब वह यशोधन सर्वदा को सो गया,
हा! एक अनुपम रत्न मानों मेदिनी का खो गया॥

७८—हे वीरवर अभिमन्यु! अब तुम हो यदपि सुर-लोक में,
पर अन्त तक रोते रहेंगे हम तुम्हारे शोक में।
दिन दिन तुम्हारी कीर्ति का विस्तार होगा विश्व में,
तब शत्रुओं के नाम पर धिक्कार होगा विश्व में॥

१ रुई।

# द्वितीय सर्ग

१—इस भाँति पाई वीर गति सौभद्र ने संग्राम में,
होने लगे उत्सव निहत भी शत्रुओं के धाम में।
पर शोक पाण्डव-पक्ष में सर्वत्र ऐसा छा गया,
मानों अचानक सुखद जीवन-सार सर्व विला गया॥

२—प्रिय-मृत्यु का अप्रिय महा संवाद पा कर विषभरा,
चित्रस्थ सी, निर्जीव मानों, रह गई हत उत्तरा।
संज्ञा-रहित तत्काल ही फिर वह धरा पर गिर पड़ी,
उस समय मूर्च्छा भी अहो! हितकर हुई उसको बड़ी॥

३—कुछ देर तक दुर्दैव ने रहने न दी यह भी दशा,
झट दासियों से की गई जागृत वहाँ वह परवशा।
तब तपन नामक नरक से भी यातना पाकर कड़ी,
विक्षिप्त सी तत्क्षण शिविर से निकल कर वह चल पड़ी॥

४—अपने जनों द्वारा उठा कर समर से लाये हुए,
व्रण-पूर्ण, निष्प्रभ और शोणित-पङ्क से छाये हुए।
प्राणेश-शव के निकट जा कर चरम दुख सहती हुई,
वह नव वधू फिर गिर पड़ी "हा नाथ! हा!" कहती हुई॥

५—इसके अनन्तर अङ्क में रक्खे हुए सुस्नेह से,
शोभित हुई इस भाँति वह निर्जीव पति के देह से—
मानों निदाघारम्भ में सन्तप्त आतप-जाल से,
छादित हुई विपिनस्थली नव पतित किंशुक-शाल से॥

६—फिर पीट कर सिर और छाती अश्रु बरसाती हुई,
कुररी-सदृश सकरुण गिरा से दैन्य दरसाती हुई।
बहु विध विलाप प्रलाप वह करने लगी उस शोक में,
निज प्रिय-वियोग समान दुख होता न कोई लोक में॥

७—"मति,गति,सुकृति,धृति,पूज्य,पति,प्रिय,स्वजन,शोभन-सम्पदा,
हा! एक ही जो विश्व में सर्वस्व था तेरा सदा।
यों नष्ट उसको देख कर भी बन रहा तू भार है!
हे कष्टमय जीवन! तुझे धिक्कार बारम्बार है॥

८—"था जो तुम्हारे सब सुखों का सार इस संसार में,
वह गत हुआ है अब यहाँ से श्रेष्ठ स्वर्गागार में।
हे प्राण! फिर अब किस लिए ठहरे हुए हो तुम अहो!
सुख छोड़ रहना चाहता है कौन जन दुख में कहो?"

९—"अपराध सौ सौ सर्वदा जिसके क्षमा करते रहे,
हँस कर सदा सस्नेह जिसके हृदय को हरते रहे।
हा! आज उस मुझ किङ्करी[1] को कौन से अपराध में—
हे नाथ! तजते हो यहाँ तुम शोक-सिन्धु अगाध में?

१०—"तज दो भले ही तुम मुझे, पर मैं न तज सकती तुम्हें,
वह थल कहाँ पर है जहाँ प्रिय! मैं न भज सकती तुम्हें?
है विदित मुझको वह्नि-पथ[2] त्रैलोक्य में तुम हो कहीं,
हम नारियों की पति बिना गति दूसरी होती नहीं॥

१ दासी। २ अग्निमार्ग।

११—"जो 'सहचरी' का पद मुझे तुमने दया कर था दिया,
वह था तुम्हारा इसलिये प्राणेश ! तुमने ले लिया।
पर जो तुम्हारी 'अनुचरी' का पुण्य पद मुझको मिला,
है दूर हरना तो उसे, सकता नहीं कोई हिला॥

१२—"क्या बोलने के योग्य भी अब मैं नहीं लेखी गई ?
ऐसी न पहले तो कभी प्रतिकूलता देखी गई !
वे प्रणय-सम्बन्धी तुम्हारे प्रण अनेक नये नये,
हे प्राणवल्लभ ! आज ही सहसा समस्त कहाँ गये ?

१३—"है याद ? उस दिन जो गिरा तुमने कही थी मधुमयी,
जब नेत्र कौतुक से तुम्हारे मूँद कर मैं रह गई।
'यह करतल स्पर्शन प्रिये ! मुझसे न छिप सकता कहीं'
फिर इस समय क्या नाथ ! मेरे हाथ वे ही हैं नहीं ?

१४—"एकान्त में हँसते हुए सुन्दर रदों[1] की पाँति से,
धर चिबुक[2] मम रुचि पूछते थे नित्य तुम बहु भाँति से।
उस समय की वह छवि तुम्हारी याद आते ही वहीं,
हे आर्य्यपुत्र ! विदीर्ण होता चित्त जाने क्यों नहीं॥

१५—"परिणय-समय मण्डप तले सम्बन्ध-दृढता हित अहा !
ध्रुव देखने को वचन मुझसे नाथ ! तुमने था कहा।
पर विपुल-व्रीडा[3] वश न उसका देखना मैं कह सकी,
सङ्गति हमारी क्या इसीसे ध्रुव न हा ! हा ! रह सकी ?

१ रद=दाँत। २ ठोढ़ी। ३ व्रीड़ा=लज्जा।

१६—"बहु भाँति सुन कर सु-प्रशंसा और उसमें मन दिये—
सुरपुर गये हो नाथ! क्या तुम अप्सराओं के लिए?
पर जान पडती है मुझे यह बात मन में भ्रम-भरी,
मेरे समान न मानते थे तुम किसी को सुन्दरी॥

१७—"हाँ अप्सराएँ आप तुम पर मर रही होंगी वहाँ,
समता तुम्हारे रूप की त्रैलोक्य में रक्खी कहाँ!
पर प्राप्ति भी उनकी वहाँ भाती नहीं होगी तुम्हें,
क्या याद हम सब की वहाँ आती नहीं होगी तुम्हें?

१८—"है यह भुवन ही इन्द्र-कानन कर्म्मवीरों के लिए,
कहते सदा तुम तो यही थे—'धन्य हूँ मैं हे प्रिये!'
यह देव-दुर्लभ, प्रेममय मुझको मिला प्रियवर्ग है,
मेरे लिए संसार ही नन्दन विपिन है, स्वर्ग है॥"

१९—"जो भूरि-भाग भरी विदित थी निरुपमेय सुहागिनी,
हे हृदयवल्लभ! हूँ वही अब मैं महा हतभागिनी!
जो साथिनी हो कर तुम्हारी थी अतीव सनाथिनी,
है अब उसी मुझ सी जगत में और कौन अनाथिनी!

२०—"हा! जब कभी अवलोक कुछ भी मौन धारे मान से,
प्रियतम! मनाते थे जिसे तुम विविध वाक्य-विधान से।
विह्वल उसी मुझको अहो! अब देखते तक हो नहीं!
यों सर्वथा ही भूल जाना है सुना न गया कहीं॥

२१—"मैं हूँ वही जिसका हुआ था ग्रन्थि-बन्धन साथ में,
मैं हूँ वही जिसका लिया था हाथ अपने हाथ में।
मैं हूँ वही जिसको किया था विधि-विहित अर्धाङ्गिनी,
भूलो न मुझको नाथ! हूँ मैं अनुचरी चिरसङ्गिनी॥

२२—"जो अङ्गरागाङ्कित-रुचिर-सित-सेज पर थी सोहती,
शोभा अपार निहार जिसकी मैं मुदित हो मोहती।
तव मूर्ति क्षत-विक्षत वही निश्चेष्ट अब भू पर पड़ी,
बैठा तथा मैं देखती हूँ, हाय! री छाती!! कड़ी!!!

२३—"हे जीवितेश! उठो, उठो, यह नींद कैसी घोर है!
है क्या तुम्हारे योग्य; यह तो भूमि-सेज कठोर है!
रख शीश मेरी जाँघ पर जो लेटते थे प्रीति से,
यह लेटना अति भिन्न है उस लेटने की रीति से॥

२४—"कितनी विनय मैं कर रही हूँ क्लेश से रोते हुए,
सुनते नहीं हो किन्तु तुम बेसुध पड़े सोते हुए।
अप्रिय न मन से भी कभी मैंने तुम्हारा है किया,
हृदयेश! फिर इस भाँति क्यों निज हृदय निर्दय कर लिया?

२५—"होकर रहूँ किसकी अहो! अब कौन मेरा है यहाँ?
कह दो तुम्हीं बस न्याय से, अब ठौर है मुझको कहाँ?
माता-पिता आदिक भले ही और निज जन हों सभी,
पति के बिना पत्नी जगत में सुख न पा सकती कभी॥

२६—"रोका बहुत था ! हाय मैं ने जाइए मत युद्ध में,
माना न तुमने किन्तु कुछ भी निज विपक्ष-विरुद्ध में।
हैं देखते यद्यपि जगत में दोष अर्थी जन नहीं,
पर वीर जन निज नियम से विचलित नहीं होते कहीं॥

२७—"किसका करूँगी गर्व अब मैं भाग्य के विस्तार से ?
किसको रिझाऊँगी अहो ? अब नित्य नव शृङ्गार से ?
ज्ञाता यहाँ अब कौन है मेरे हृदय के हाल का ?
सिन्दूर-बिन्दु कहाँ चला हा ! आज मेरे भाल का ?

२८—"हा नेत्र-युत भी अन्ध हूँ, वैभव-सहित भी दीन हूँ ;
वाणी-विहित भी मूक हूँ, पद-युक्त भी गति-हीन हूँ॥
हे नाथ ! घोर विडम्बना है आज मेरी चातुरी,
जीती हुई भी तुम बिना मैं हूँ मरी से भी बुरी॥

२९—जो शरण अशरण के सदा अवलम्ब जो गति-हीन के,
जो सुख दुखी जन के, तथा जो बन्धु दुर्विध दीन के।
चिर शान्तिदायक देव हे यम ! आज तुमही हो कहाँ ?
लोगे न क्या हा ! हन्त !! तुम भी सुधि स्वयं मेरी यहाँ ?"

३०—कहती हुई बहु भाँति यों ही भारती[1] करुणामयी,
फिर भी हुई मूर्च्छित अहो ! वह दुःखिनी विधवा नई।
कुछ देर को फिर शोक उसका सो गया मानो वहाँ,
हतचेत होना भी विपद में लाभदाई है महा॥

१ वाणी।

३१—उस समय ही कृष्णा, सुभद्रा आदि पाण्डव-नारियाँ,
मानों असुर-गण-पीडिता सुरलोक की सुकुमारियाँ।
करती हुईं बहु भाँति क्रन्दन आगईं सहसा वहाँ,
प्रत्यक्ष ही लक्षित हुआ तब दुःख दुस्सह सा वहाँ॥

३२—विचलित न देखा था कभी जिनको किसी ने लोक में,
वे नृप युधिष्ठिर भी प्रकट रोने लगे इस शोक में!
गाते हुए अभिमन्यु के गुण भाइयों के सङ्ग में,
होने लगे वे मग्न से आपत्ति-सिन्धु-तरङ्ग में॥

३३—"इस अति विनश्वर-विश्व में दुख-शोक कहते हैं किसे,
दुख भोग कर भी बहुत हम ने आज जाना है इसे।
निश्चय हमें जीवन हमारा आज भारी हो गया,
संसार का सब सुख हमारा आज सहसा खो गया॥

३४—"हा! क्या करें? कैसे रहें? अब तो रहा जाता नहीं;
हा! क्या कहें? किससे कहें? कुछ भी कहा जाता नहीं।
क्योंकर सहें इस शोक को? यह तो सहा जाता नहीं,
हे दैव! इस दुख-सिन्धु में अब तो बहा जाता नहीं॥

३५—"जिस राज्य के हित शत्रुओं से युद्ध है यह हो रहा,
उस राज्य को अब, इस भुवन में, कौन भोगेगा अहा!
हे वत्सवर अभिमन्यु! वह तो था तुम्हारे ही लिए,
पर हाय! उसकी प्राप्ति के ही समय में तुम चल दिये!

३६—"जितना हमारे चित्त को आनन्द था तुमने दिया,
हा ! अधिक उससे भी उसे, अब शोक से व्याकुल किया !
हे वत्स ! बोलो तो ज़रा, सम्बन्ध तोड़ कहाँ चले ?
इस शोचनीय प्रसङ्ग में तुम सङ्ग छोड़ कहाँ चले ?

३७—"सुकुमार तुमको जान कर भी युद्ध में जाने दिया,
फल योग्य ही हे पुत्र ! उसका शीघ्र हमने पा लिया।
परिणाम को सोचे बिना जो लोग करते काम हैं,
वे दुःख में पड़ कर कभी पाते नहीं विश्राम हैं ॥

३८—"तुमको बिना देखे अहो ! अब धैर्य्य हम कैसे धरें ?
कुछ जान पड़ता है नहीं हे वत्स ! अब हम क्या करें ?
है विरह यह दुस्सह तुम्हारा हम इसे कैसे सहें ?
अर्जुन, सुभद्रा, द्रौपदी से हाय ! अब हम क्या कहें ?"

३९—है ध्यान भी जिनका भयङ्कर, जो न जा सकते कहे,
यद्यपि दृढ़ व्रत पाण्डवों ने थे अनेकों दुख सहे।
पर हो गये वे हीन से इस दुःख के सम्मुख सभी,
अनुभव बिना जानी न जाती बात कोई भी कभी ॥

४०—यों जान व्याकुल पाण्डवों को व्यास मुनि आये वहाँ,
कहने लगे इस भाँति उनसे वचन मनभाये वहाँ—
"हे धर्मराज ! अधीर मत हो, योग्य यह तुमको नहीं,
करते भला क्या विधि-नियम पर मोह ज्ञानी जन कहीं ?"

४१—यों बादरायण के वचन सुन देख कर उनको तथा,
कहने लगे उनसे युधिष्ठिर और भी पाकर व्यथा—
"धीरज धरूँ हे तात! कैसे? जल रहा मेरा हिया,
क्या हो गया यह हाय! सहसा दैव ने यह क्या किया!

४२—"जो सर्वथा ही शून्य लगती आज हम सबको धरा,
जो नाथ-हीन अनाथ जग में हो गई है उत्तरा।
हूँ हेतु इसका मुख्य मैं ही, हा! मुझे धिक्कार है,
मत 'धर्मराज' कहो मुझे, यह क्रूर-जन भूभार है॥

४३—"हे पुत्र दुर्लभ सर्वथा अभिमन्यु सा संसार में,
थे सर्वगुण उस धर्मधारी धीर-वीर कुमार में।
वह बाल होकर भी मृदुल, अति प्रौढ़ था निज काम में,
बातें अलौकिक थीं सभी उस दिव्य शोभा-धाम में॥

४४—"क्या रूप में क्या शक्ति में, क्या बुद्धि में क्या ज्ञान में,
गुणवान वैसा अन्य जन आता नहीं है ध्यान में।
पर हाय! केवल रह गई है अब यहाँ उसकी कथा,
धिक्कार है संसार की निस्सारता को सर्वथा॥

४५—"प्रति दिवस जो इस समय आकर मोदयुत संग्राम से,
करता हृदय मेरा मुदित था भक्ति-युक्त प्रणाम से।
हा! आज वह अभिमन्यु मेरा मृतक भू पर है पड़ा,
होगा कहो मेरे लिए क्या कष्ट अब इससे बड़ा?

४६—"करने पड़ेंगे यदपि अब भी काम सब जग में हमें;
चलना पड़ेगा यदपि अब भी विश्व के मग में हमें।
सच जानिए, पर अब न होगा हृदय लीन उमङ्ग में,
सुख की सभी बातें गईं सौभद्र के ही सङ्ग में॥

४७—"उसके बिना अब तो हमें कुछ भी सुहाता है नहीं,
हा! क्या करें, हत हृदय दुख से शान्ति पाता है नहीं।
था लोक आलोकित उसी से अब अँधेरा है हमें,
किस दोष से दुर्दैव ने इस भाँति घेरा है हमें!

४८—"अब भी मनोरम मूर्ति उसकी फिर रही है सामने,
पर साथ ही दुख की घटा भी घिर रही है सामने।
हम देखते हैं प्रकट उसको किन्तु पाते हैं नहीं,
हा! स्वप्न के वैभव किसी के काम आते हैं नहीं॥

४९—"कैसी हुई होगी अहो! उसकी दशा उस काल में—
जब वह फँसा होगा अकेला शत्रुओं के जाल में?
बस वचन ये उसने कहे थे अन्त में दुख से भरे—
"निरुपाय तब—अभिमन्यु यह अन्याय से मरता हरे!"

५०—कह कर वचन कौन्तेय यों फिर मौन दुख से हो गये,
दृग-नीर से तत्काल युग्म कपोल उनके धो गये।
तब व्यास मुनि ने फिर उन्हें धीरज बँधाया युक्ति से,
आख्यान समयोचित सुनाये विविध उत्तम उक्ति से।

५१—उस समय ही संसप्तकों को युद्ध में संहार के,
लौटे धनञ्जय[1] विजय का आनन्द उर में धार के।
होने लगे पर मार्ग में अपशकुन बहु विधि जब उन्हें,
खलने लगी अति चित्त में चिन्ता कुशल की तब उन्हें॥

५२—कुविचार बारम्बार उनके चित्त में आने लगे,
आनन्द और प्रसन्नता के भाव सब जाने लगे।
तब व्यग्र होकर वचन वे कहने लगे भगवान से,
होगी न आतुरता किसे आपत्ति के अनुमान से?

५३—"हे मित्र! मेरा मन न जानें हो रहा क्यों व्यस्त है,
इस समय पल पल में मुझे अपशकुन करता त्रस्त है।
तुम धर्मराज-समीप रथ को शीघ्रता से ले चलो,
भगवान! मेरे शत्रुओं की सब दुराशाएँ दलो॥"

५४—बहु भाँति तब सर्वज्ञ हरि ने शीघ्र समझाया उन्हें,
सुन कर मधुर उनके वचन सन्तोष कुछ आया उन्हें।
पर, स्वजन चिन्ता रज्जु-बन्धन है कदापि न टूटता,
जो भाव जम जाता हृदय में वह न सहसा छूटता॥

५५—करते हुए निज चित्त में नाना विचार नये नये,
निज भाइयों के पास आतुर आर्त अर्जुन आगये।
तप-तप्त तरुओं के सदृश तब देख कर तापित उन्हें,
व्याकुल हुए वे और भी कर कुशल विज्ञापित उन्हें॥

१ अर्जुन

५६—अवलोकते ही हरि-सहित अपने समक्ष उन्हें खड़े,
फिर धर्म्मराज विषाद से विचलित उसी क्षण हो पड़े
वे यत्न से रोके हुए शोकाश्रु फिर गिरने लगे,
फिर दुःख के वे दृश्य उनकी दृष्टि में फिरने लगे॥

५७—कहते हुए कारुण्य-वाणी दीन हो उस काल में,
देखे गये इस भाँति वे जलते हुए दुख-ज्वाल में।
व्याकुल हुए खग-वृन्द के चीत्कार से पूरित सभी—
दावाग्नि-कवलित[1]-वृक्ष ज्यों देता दिखाई है कभी॥

५८—"हे हे जनार्दन! आपने यह क्या दिखाया है हमें?
हे देव! किस दुर्भाग्य से यह दुःख आया है हमें?
हा! आप के रहते हुए भी आज यह क्या हो गया?
अभिमन्युरूपी रत्न जो सहसा हमारा खो गया।

५९—"निज राज्य लेने से हमें हे तात! अब क्या काम है?
होता अहो। फिर व्यर्थ ही क्यों यह महासंग्राम है?
क्या यह हमारी हानि भारी, राज्य से मिट जायगी?
त्रैलोक्य की भी सम्पदा उस रत्न को क्या पायगी?

६०—"मेरे लिए ही भेद करके व्यूह द्रोणाचार्य्य का,
मारे सहस्रों शूर उसने ध्यान धर प्रिय-कार्य्य का।
पर अन्त में अन्याय से निरुपाय हो कर के वहाँ—
हा! हन्त! वह हत हो गया, पाऊँ उसे अब मैं कहाँ?

१ दावाग्नि ने बनाया है ग्रास जिसे।

६१—"उद्योग हम सबने बहुत उसके बचाने का किया,
पर खल जयद्रथ ने हमें भीतर नहीं जाने दिया।
रहते हुए भी सो हमारे, युद्ध में वह हत हुआ;
अब क्या रहा, सर्वस्व ही हा! हा! हमारा गत हुआ॥

६२—"पापी जयद्रथ पार उससे जब न रण में पा सका,
उस वीर के जीते हुए सम्मुख न जब वह जा सका।
तब मृतक उसको देख सिर पर चरण रक्खा नीच ने,
हा! हा! न यों मनुजत्व को भी स्मरण रक्खा नीच ने॥"

६३—श्रीकृष्ण से जब जेष्ठ पाण्डव थे वचन यों कह रहे,
अर्जुन हृदय पर हाथ रक्खे थे महा-दुख सह रहे।
'हा पुत्र!' कह कर शीघ्र ही फिर वे मही पर गिर पड़े,
क्या वज्र गिरने पर बड़े भी वृक्ष रह सकते खड़े?

६४—जो शस्त्र शत शत शत्रुओं के सहन करते थे कड़े,
वे पार्थ ही इस शोक के आघात से जब गिर पड़े।
तब और साधारण जनों के दुःख की है क्या कथा?
होती अतीव अपार है सुत-शोक की दुःसह व्यथा॥

६५—यों देख भक्तों को प्रपीड़ित शोक के अति भार से,
कुछ द्रवित अच्युत भी हुए कारुण्य के सञ्चार से।
तल-मध्य अनल-स्फोट से भूकम्प होता है जहाँ,
होते विकम्पित से नहीं क्या अचल भूधर भी वहाँ?

---

# तृतीय सर्ग

१—श्रीवत्सलाञ्छन विष्णु तब कह कर वचन प्रज्ञा[1]-पगे,
धीरज बँधा कर पाण्डवों को शीघ्र समझाने लगे।
हरने लगे सब शोक उनका ज्ञान के आलोक में,
कुछ शान्ति देती है बड़ों की सान्त्वना ही शोक में ॥

२—"हे हे परन्तप ! ताप सह कर चित्त में धीरज धरो,
हे धीर भारत ! हो न आरत, शोक को कुछ कम करो।
पड़ता समय है वीर पर ही, भीरु-कायर पर नहीं;
दृढ़ भाव अपना विपद में भी भूलते बुधवर नहीं ॥

३—"निज जन-विरह के शोक का दुख-दाह कौन न जानता ?
पर, मृत्यु का होना न जग में कौन निश्चित मानता ?
सहनी नहीं पड़ती किसे प्रिय-विरह की दुस्सह-व्यथा ?
क्या फिर हमें कहनी पड़ेगी आज गीता की कथा ?

४—"आते बुरे दिन बीतने पर मनुज के जग में जहाँ,
जाते हुए कोई न कोई दुःख दे जाते वहाँ।
अतएव अब निश्चय तुम्हारे उदय का आरम्भ है,
होगा अधिक अब दुःख क्या ? यह सब दुखों का खम्भ है ॥

५—"जिस ज्ञान के बल से अनेकों विपद-नद तरते रहे,
जिस ज्ञान के बल से सदा ही धैर्य्य तुम धरते रहे।
हे बुद्धिमानों के शिरोमणि ! ज्ञान अब वह है कहाँ ?
अवलम्ब उसका ही तुम्हें लेना उचित है फिर यहाँ ॥

१ बुद्धि।

६—"निश्चय विरह अभिमन्यु का है दुःखदायी सर्वथा,
पर सहन करनी चाहिए फिर भी किसी विध यह व्यथा।
रण में मरण क्षत्रिय जनों को स्वर्ग देता है सदा,
है कौन ऐसा विश्व में जीता रहे जो सर्वदा?

७—"हे वीर! देखो तो, तुम्हें यों देख कर रोते हुए,
हैं हँस रहे सब शत्रुजन मन में मुदित होते हुए।
क्या इस महा अपमान का कुछ भी न तुमको ध्यान है?
क्या ज्ञानियों को भी विपद में त्याग देता ज्ञान है?

८—"तुम कौन हो, क्या कर रहे हो, क्या तुम्हारा कर्म है?
कैसा समय, कैसी दशा, कैसा तुम्हारा धर्म है?
हे अनघ! क्या यह विज्ञता भी आज तुमने दूर की?
होती परीक्षा ताप में ही स्वर्ण के सम शूर की॥

९—"जिस बात से निज वैरियों को स्वल्प सा भी हर्ष हो,
है योग्य उसका त्याग ही, बाधा न क्यों दुर्द्धर्ष हो।
वह वीर ही क्या, शत्रु का सुख-हेतु हो जो आप ही,
निज शत्रुओं का तो बढ़ाना चाहिए सन्ताप ही॥

१०—"जिन पामरों ने सर्वदा ही दुःख तुमको है दिया,
षड्यंत्र रच रच कर अनेकों विभव सारा हर लिया।
उन पापियों के देखते है योग्य क्या रोना तुम्हें?
निजशत्रु-सम्मुख तो उचित है मुदित ही होना तुम्हें॥

११—"निज सहचरों का शोक तो आजन्म रहता है बना,
पर चाहिए सब को सदा कर्त्तव्य अपना पालना।
हे विज्ञ ! सो सब सोच कर यों शोक में न रहो पड़े,
लो शीघ्र बदला वैरियों से, धैर्य्य धर कर हो खड़े ॥

१२—"मारा जिन्होंने युद्ध में अभिमन्यु को अन्याय से,
सर्वस्व मानों है हमारा हर लिया दुरुपाय से।
हे वीरवर ! इस पाप का फल क्या उन्हें दोगे नहीं ?
इस वैर का बदला कहो, क्या शीघ्र तुम लोगे नहीं ?"

१३—श्रीकृष्ण के सुन वचन अर्जुन क्रोध से जलने लगे,
सब शोक अपना भूल कर करतल युगल मलने लगे।
"संसार देखे अब हमारे शत्रु रण में मृत पड़े,"
करते हुए यह घोषणा वे हो गये उठ कर खड़े ॥

१४—उस काल मारे क्रोध के तनु काँपने उनका लगा,
मानों हवा के ज़ोर से सोता हुआ सागर जगा।
मुख बाल-रवि-सम लाल होकर ज्वाल-सा बोधित हुआ,
प्रलयार्थ उनके मिस वहाँ क्या काल ही क्रोधित हुआ ?

१५—युग नेत्र उनके जो अभी थे पूर्ण जल की धार से,
अब रोष के मारे हुए वे दहकते अंगार से।
निश्चय अरुणिमा-मिस अनल की जल उठी वह ज्वाल ही,
तब तो दृगों का जल गया शोकाश्रुजल तत्काल ही ॥

१६—तब निकल कर नासा-पुटों से व्यक्त करके रोष त्यों,
करने लगा निश्वास उनका भूरि भीषण घोष यों—
जिस भाँति हरने पर किसी के, प्राण से भी प्रिय मणी,
करके स्फुरित फिर फिर फणा फुङ्कार भरता है फणी[1] ॥

१७—करतल परस्पर शोक से उनके स्वयं घर्षित हुए,
तब विस्फुरित होते हुए भुजदण्ड यों दर्शित हुए—
दो पद्म शुण्डों में लिये दो शुण्डवाला गज कहीं,
मर्दन करे उनको परस्पर तो मिले उपमा वहीं !

१८—दुर्द्धर्ष, जलते से हुए, उत्ताप के उत्कर्ष से,
कहने लगे तब वे अरिन्दम वचन व्यक्त अमर्ष से।
प्रत्येक पल में चञ्चला की दीप्ति दमका कर घनी,
गम्भीर सागर सम यथा करते जलद धीरध्वनी ॥

१९—"साक्षी रहे संसार सब, करता प्रतिज्ञा पार्थ मैं,
पूरा करूँगा कार्य सब कथनानुसार यथार्थ मैं।
जो एक बालक को कपट से मार कर हँसते अभी,
वे शत्रु सत्वर शोक सागर-मग्न दीखेंगे सभी ॥"

२०—"अभिमन्यु-धन के निधन में कारण हुआ जो मूल है,
इससे हमारे हतहृदय का हो रहा जो शूल है।
उस खल-जयद्रथ को जगत में मृत्यु ही अब सार है,
उन्मुक्त बस उसके लिए रौरव नरक का द्वार है ॥"

[1] सर्प ।

२१—"तज धार्तराष्ट्रों को सवेरे दीन होकर जो कहीं,
श्रीकृष्ण और अजातरिपु के शरण वह होगा नहीं।
तो काल भी चाहे स्वयं हो जाय उसके पक्ष में,
तो भी उसे मैं वध करूँगा प्राप्त कर शर-लक्ष में ॥"

२२—"सुर, नर, असुर, गन्धर्व, किन्नर आदि कोई भी कहीं,
कल शाम तक मुझसे जयद्रथ को बचा सकते नहीं।
चाहे चराचर विश्व भी उसके कुशल-हित हो खड़ा,
भू-लुठित कलरव[1]-तुल्य उसका शीश लोटेगा पड़ा ॥"

२३—"उपयुक्त उस खल को न यद्यपि मृत्यु का भी दण्ड है,
पर मृत्यु से बढ़ कर न जग में दण्ड और प्रचण्ड है।
अतएव कल उस नीच को रण-मध्य जो मारूँ न मैं,
तो सत्य कहता हूँ कभी शस्त्रास्त्र फिर धारूँ न मैं ॥"

२४—"हे देव अच्युत! आप के सम्मुख प्रतिज्ञा है यही,
मैं कल जयद्रथ-वध करूँगा, वचन कहता हूँ सही।
यदि मार कर कल मैं उसे यमलोक पहुँचाऊँ नहीं,
तो पुण्य-गति को मैं कभी परलोक में पाऊँ नहीं ॥"

२५—"पापी जयद्रथ! हो चुका तेरा वयो-विस्तार है,
मेरे करों से अब नहीं तेरा कहीं निस्तार है।
दुर्वृत्त! तेरा त्राण अब कोई न कर सकता कहीं,
वीर प्रतिज्ञा विश्व में होती असत्य कभी नहीं ॥"

[1] कोटन कबूतर।

२६—"विषधर बनेगा रोष मेरा खल ! तुझे पाताल में,
दावाग्नि होगा विपिन में, वाड़व जलधि जल जाल में।
जो व्योम में तू जायगा तो वज्र वह बन जायगा,
चाहे जहाँ जाकर रहे जीवित न तू रह पायगा ॥"

२७—"छोटे बड़े जितने जगत में पुण्य-नाशक पाप हैं,
लौकिक तथा जो पारलौकिक तीक्ष्णतर सन्ताप हैं।
हों प्राप्त वे सब सर्वदा को तो विलम्ब विना मुझे,
कल युद्ध में सन्ध्या समय तक, जो न मैं मारूँ तुझे॥"

२८—"अथवा अधिक कहना वृथा है, पार्थ का प्रण है यही,
साक्षी रहें सुन ये वचन रवि, शशि, अनल, अम्बर मही।
सूर्य्यास्त से पहले न जो मैं कल जयद्रथ-वध करूँ,
तो शपथ करता हूँ स्वयं मैं ही अनल में जल मरूँ॥"

२९— करके प्रतिज्ञा यों किरीटी क्रोध के उद्गार से,
करने लगे घोषित दिशाएँ धनुष की टङ्कार से।
उस समय उनकी दीप्ति ने वह दृश्य याद करा दिया,
जब शार्ङ्गपाणि उपेन्द्र ने था रोष असुरों पर किया॥

३०—सुन पार्थ का प्रण रौद्र रस में वीर सब बहने लगे,
कह 'साधु साधु' प्रसन्न हो श्रीकृष्ण फिर कहने लगे।
"यह भारती है वीर भारत ! योग्य ही तुमने कही,
निज वैरियों के विषय में कर्त्तव्य है समुचित यही॥"

३१—इसके अनन्तर मुदित माधव कम्बु-रव[1] करने लगे,
प्रण के विषय में पाण्डवों का सोच-सा हरने लगे।
प्रिय-पाञ्चजन्य करस्थ हो मुख-लग्न यों शोभित हुआ,
कल-हंस मानों कञ्ज-वन में आगया लोभित हुआ॥

३२—फिर भीम-अर्जुन आदि भी निज-शङ्ख-रव करने लगे,
पीछे उन्हीं के सैन्य में रण-वाद्य मन हरने लगे।
तब गूँज कर वह घोर-रव सब ओर यों भरने लगा,
मानों चराचर विश्व को ही नादमय करने लगा॥

३३—करके श्रवण उस नाद को कौरव बहुत शङ्कित हुए,
नाना-नवीन विचार उनके चित्त में अङ्कित हुए।
पार्थ-प्रतिज्ञा भी उन्होंने दूत के द्वारा सुनी,
ज्यों दैत्य-गण ने जिष्णुजय[2] जीमूत[3] के द्वारा सुनी॥

३४—ग्रीष्मान्त में घन-नाद सुन कर भीत होता हंस ज्यों,
व्याकुल हुआ यह बात सुन कर सिन्धुराज नृशंस त्यों।
प्रत्यक्ष-सा निजरूप उसको मृत्यु दिखलाने लगी,
दावाग्नि-सम बढ़ती हुई वह निकट-सी आने लगी॥

३५—कर्तव्य-मूढ़ समान वह चिन्ताग्नि में जलने लगा,
निज कृत्य बारंबार उसको चित्त में खलने लगा।
देखा न और पदार्थ कोई प्राण से प्यारा कहीं,
है वस्तु अप्रिय अन्य जग में मृत्यु से बढ़ कर नहीं॥

१ शंख का शब्द। २ जिष्णु=इन्द्र। ३ जीमूत=मेघ।

३६—संसार में आशा उसे कुछ भी न जीवन की रही,
बस दीखने उसको लगी निज मृत्युमय सारी मही।
तब वह सुयोधन के निकट आया फँसा भयजाल में,
गति है न अन्य सुहृज्जनों से भिन्न आपत्काल में॥

३७— कारण समझ कर भी उसे व्याकुल विलोका जब वहाँ,
पूछा सुयोधन ने स्वयं भय-हेतु उससे तब वहाँ।
अतएव मानो शीघ्र ही सर्वस्व से जाकर ठगा,
भय से विकृत अप्रकृत-स्वर से वचन वह कहने लगा॥

३८—"जो प्रण किया है पार्थ ने सुत-शोक के सन्ताप से,
हे कुरुकुलोत्तम! क्या अभी तक वह छिपा है आपसे?
'मारूँ जयद्रथ को न कल मैं तो अनल में जल मरूँ,'
की है यही उसने प्रतिज्ञा, अब कहो मैं क्या करूँ?"

३९—"कर्तव्य अपना इस समय होता न मुझको ज्ञात है,
भय और चिन्ता-युक्त मेरा जल रहा सब गात है।
अतएव मुझको अभय देकर आप रक्षित कीजिए,
या पार्थ-प्रण करने विफल अन्यत्र जाने दीजिए॥"

४०—"मैं सत्य कहता हूँ, नहीं है मृत्यु की शङ्का मुझे;
सब दीख जीवन-दीप बुझते हैं, बुझेंगे, हैं बुझे।
है किन्तु मुझको चित्त में चिन्ता प्रबल केवल यही,
फिर देख पाऊँगा तुम्हारी मैं न निष्कण्टक मही॥"

४१—इस भाँति उसके सुन वचन कुरुराज बोला प्रेम से;
"हे वीर ! तुम निर्भय तथा निःशङ्क सोओ क्षेम से।
जब तक हमारे पक्ष का जन एक भी जीवन धरे,
है कौन ऐसा जो तुम्हारा बाल भी बाँका करे ?

४२—"यह प्रण हमारे भाग्य से ही है धनञ्जय ने किया,
होगी सहज ही में हमारी अब सफल सारी क्रिया।
कर्णादि के रहते हुए क्या वह सफलता पायगा ?
कल शाम को जल कर अनल में वह स्वयं मर जायगा॥

४३—"अर्जुन बिना जीवित रहेंगे धर्मराज नहीं कभी,
सो यों स्वयं ही रिपु हमारे नष्ट अब होंगे सभी।
कृप, कर्ण, द्रोणाचार्य्य जिसके त्राण के हित हों खड़े,
बस जान लो सब शत्रु उसके मृत्यु के मुख में पड़े॥

४४—"अन्यत्र जाने की अपेक्षा योग्य है रहना यहीं,
रक्षा तुम्हारी विश्व में अन्यत्र सम्भव है नहीं।
क्या द्रोण, कर्ण, कृपादि से बलवान कोई है कहीं ?
रक्षक जहाँ आत्मीय जन हों योग्य है रहना वहीं॥"

४५—कह कर वचन कुरुराज ने यों जब उसे धीरज दिया,
हो स्वस्थ तब उसने नृपति का बहुत अभिनन्दन किया।
कर्णादि ने भी दूर की बहु भाँति उसकी यन्त्रणा,
करने लगे फिर अन्त में सब युद्ध विषयक मन्त्रणा॥

× × × × × ×

४६— इस ओर देकर पाण्डवों को शान्तिदायी सान्त्वना,
सौभद्र-शव-संस्कार की श्रीकृष्ण ने की योजना।
कृष्णादि से वेष्टित उसे भगवान ने देखा तथा,
मुरझी लताओं के निकट सूखा प्रसून पड़ा यथा!

४७—कृष्णा, सुभद्रा आदि को अवलोक कर रोते हुए,
हरि के हृदय में भी वहाँ कुछ कुछ करुणरस-कण चुए।
आते हुए अवलोक उनको देहभान विसार के,
बोली सुभद्रा-मृतकवत्सा गो-समान-पुकार के॥

४८—"भैया, कहो मेरे दृगों का आज तारा है कहाँ?
मुझ दुःखिनी हतभागिनी का सौख्य सारा है कहाँ?
सम्पूर्ण गुण-सम्पन्न वह अनुचर तुम्हारा है कहाँ?
हा! पाण्डुवंश-प्रदीप अब अभिमन्यु प्यारा है कहाँ?

४९—"भैया! तुम्हें क्या विश्व में मुझको दिखाना था यही?
हा! जल गया यह हतहृदय, दृग-ज्योति सब जाती रही!
तव काल-गति के मार्ग में अभिमन्यु ही था क्या अहो?
करुणानिधे! करुणा तुम्हारी हाय! यह कैसी कहो?"

५०—रोने लगी यों कह सुभद्रा दुःख-वेग न सह सकी,
पर रुद्धकण्ठा द्रौपदी कुछ भी न उनसे कह सकी।
बस, अश्रु-पूर्ण विलोचनों से देखकर हरि को वहाँ,
निर्जीव सी वह रह गई बैठी जहाँ की ही तहाँ॥

५१—मानों गिरा भी कह सकी पीड़ा न उसकी हार के,
अतएव वह चुप रह गई हरि के समक्ष निहार के।
पर अश्रुजल-अवरुद्ध उसकी दृष्टि ने मानों कहा—
'अब और क्या इस दुःखिनी को देखना बाक़ी रहा?'

५२—यों जान कर सब को दुखी, लख उत्तरा-उत्ताप को,
भूले रहे भगवान भी कुछ देर अपने आपको।
फिर रोक करुणा-वेग सबको शीघ्र समझाने लगे,
उस शोकसागर से उन्हें तट ओर ले जाने लगे॥

५३—"धीरज धरो कृष्णे, अहो! भद्रे सुभद्रे! शान्त हो,
है गति यही तनुधारियों की शोक से मत भ्रान्त हो।
यह कौन कह सकता कि अब अभिमन्यु जीवित है नहीं?
जग में सदा को कीर्ति करना है भला मरना कहीं?

५४—"जब तक प्रकाश समर्थ होगा अन्धकार-विनाश में,
जब तक उदित होते रहेंगे सूर्य्य-शशि आकाश में।
अभिमन्यु का विश्रुत रहेगा नाम तब तक सब कहीं,
नश्वर जगत में जन्म लेकर वीर मरते ही नहीं॥

५५—"आजन्म तप करके कठिन मुनि भी न जा सकते जहाँ,
संसार के बन्धन कभी कोई न आ सकते जहाँ।
अक्षय्य सब सुख हैं जहाँ दुख एक भी होता नहीं,
सच मान कर मेरे वचन अभिमन्यु को जानों वहीं॥

५६—"वह वीर नश्वर देह तजकर आप तो है ही जिया,
पर, सत्य समझो, है तुम्हे भी अमर उसने कर दिया
ऐसे समर्थ सपूत का तुम शोक करती हो अहो !
उसकी सहज की मृत्यु में गौरव कहाँ था यह कहो ?"

५७—कह कर वचन भगवान ने यों ज्ञान जब उनको दिया,
कुछ शान्त जब हरि-सान्त्वना से हो गया उनका हिया।
तब युग दृगों से दुःखमय अविरल सलिल-धारा बहा,
पाकर तनिक अवलम्ब सा यों याज्ञसेनी ने कहा ॥

५८—"धिक्कार है हे तात ! ऐसी अमरता परलोक में,
जीना किसे स्वीकार है आजन्म रह कर शोक में ?
पूरे हुए हैं क्या हमारे पूर्व-पाप नहीं अभी ?
हा ! वह हमारा पुत्र प्यारा फिर मिलेगा क्या कभी ?

५९—"अभिमन्यु को मृत देख कर भी हाय ! मैं जीती रही,
हा ! क्यों न मुझ हतभागिनी के अर्थ फट जाती मही !
दुख भोगने ही के लिए क्या जन्म है मेरा हुआ ?
हा ! कब रहा जीवन न मेरा शोक से घेरा हुआ ?

६०—"मेरे हृदय के हर्ष हा ! अभिमन्यु, अब तू है कहाँ ?
दृग खोल कर बेटा, तनिक तो देख हम सबको यहाँ।
मामा खड़े हैं पास तेरे, तू मही पर है पड़ा !
निज गुरुजनों के मान का तो ध्यान था तुझको बड़ा ॥

६१—"व्याकुल तनिक भी देख कर तू धैर्य्य देता था मुझे,
पर आज मेरे पुत्र प्यारे, हो गया है क्या तुझे ?
धात्री[1] सुभद्रा को समझ कर माँ मुझे था मानता,
पर आज तू ऐसा हुआ मानों न था पहचानता !

६२—"हा ! पाँच ग्रामों की बुरी वह सन्धि जब होने लगी,
सुन कर तथा उस बात को जब मैं बहुत रोने लगी।
क्या याद है ? था पाण्डवों के सामने तू ने कहा—
'स्वीकृत नहीं यह सन्धि मुझ को, माँ ! न तू आँसू बहा' ॥

६३—"रहते हुए भी शस्त्रधारी पाण्डवों के साथ में,
हा ! तू अकेला हत हुआ पड़ पापियों के हाथ में।
कोई न कुछ भी कर सका ऐसा अनर्थ हुआ किया,
धिक् पाण्डवों की शूरता, धिक् शस्त्र धारण की क्रिया ॥"

६४—कहती हुई यों द्रौपदी का कण्ठ गद्गद हो गया,
विष-वेग के सम शोक से चैतन्य उसका खो गया।
हरि ने सजग कर तब उसे व्यजनादि के उपचार से,
दी सान्त्वना समयोपयोगी ज्ञान के विस्तार से ॥

६५—"अभिमन्यु के दर्शन विना तुमको न रोना चाहिए,
उसकी परम-पद-प्राप्ति सुन कर शान्त होना चाहिए।
ले जन्म क्षणभंगुर-जगत में कौन मरता है नहीं ?
पर है उचित मरना जहाँ पर वीर मरते हैं वहीं ॥

१ धाय।

६६—"अभिमन्यु के घातक सभी अति शीघ्र मारे जायँगे,
तुम स्वस्थ हो, इस पाप का वे दण्ड पूरा पायँगे।
करते अभी तक पार्थ थे जो युद्ध करुणाधीन हो,
बन जायँगे अब रुद्र रण में, रोष में अति लीन हो॥

६७—"होगा जयद्रथ कल निहत, प्रण कर चुके अर्जुन अभी;
धीरज धरो अतएव मन में शान्त होकर तुम सभी।
दो धैर्य्य मेरी ओर से, सब उत्तरा के चित्त को,
सुत-रूप में वह पायगी खोये हुए निज वित्त[1] को॥"

६८—श्रीकृष्ण ने इस भाँति सबको लीन करके ज्ञान में,
प्रस्तुत कराई शीघ्र ही चन्दन-चिता सु-स्थान में।
अभिमन्यु का मृत देह उस पर शान्ति से रक्खा गया,
ज्यों क्रूरता की गोद में कारुण्य का भाजन नया॥

६९—होकर ज्वलित तत्क्षण चिता की ज्वाल ने नभ को छुआ,
पर उस वियोग-विपत्ति-विधुरा उत्तरा का क्या हुआ?
उस दग्धहृदया को मरण भी हो गया दुर्लभ बड़ा,
वह गर्भिणी थी, इसलिए निज तनु उसे रखना पड़ा॥

७०—अभिमन्यु का तनु जल गया तत्काल ज्वाला-जाल से,
पर कीर्ति नष्ट न हो सकी उस वीरवर की काल से।
अच्छा-बुरा बस नाम ही रहता सदा है लोक में,
वह धन्य है जिसके लिए हों लीन सज्जन शोक में॥

---

१ धन।

# चतुर्थ सर्ग

१—इसके अनन्तर कृष्ण ने सबको बहुत धीरज दिया,
फिर आर्त-अर्जुन को वहाँ इस भाँति उत्तेजित किया।
"अत्यन्त रोषावेग में तुमने किया है प्रण कड़ा,
अब यत्न क्या इसका सधे ? यह कार्य्य है दुष्कर बड़ा ॥"

२—यों सुन वचन गोविन्द के निर्भय धनञ्जय ने कहा,
( वीरत्व-करुणा-शान्ति का त्रिस्रोत गङ्गाजल बहा )
"निश्चय मरेगा कल जयद्रथ, प्राप्त होगी जय मुझे,
हे देव ! मेरे यत्न तुम हो, मत दिखाओ भय मुझे ॥"

३—कहते हुए यों पार्थ के दो बूँद आँसू गिर पड़े,
मानो हुए दो सीपियों से व्यक्त दो मोती बड़े।
फिर मौन होकर निज शिविर में वे तुरन्त चले गये,
छलने चले थे भक्त को, भगवान आप छले गये ॥

४—हर शोक पाण्डव-पक्ष का निज शिविर में हरि भी गये,
फिर शीघ्र ही भगवान ने प्रकटित किये कौतुक नये।
कर योगमाया को सजग निद्रित जगत की व्याप्ति को,
झट ले चले वे पार्थ को शिव-निकट अस्त्र-प्राप्ति को ॥

५—लख प्राकृतिक छवि मार्ग में गिरि-वन-नदी-नभ की नई,
विस्मित हुए अत्यन्त अर्जुन, आत्म विस्मृति हो गई।
उस काल उनका शोक भी चिन्ता सहित जाता रहा,
हो प्रेम से पुलकित उन्होंने यों रमापति से कहा ॥

६—"महिमा तुम्हारी दीखती सब ओर ही अद्भुत हरे !
कौशल तुम्हारे हैं सभी अत्यन्त अनुपमता भरे।
करती प्रकाशित नित्य नूतन छवि तुम्हारी सृष्टि है,
पडती जहाँ अड़ती वहीं, हटती नहीं फिर दृष्टि है॥

७—"आकाश में चलते हुए यों छवि दिखाई दे रही—
मानों जगत को गोद लेकर मोद देती है मही।
उन्नत हिमाचल से धवल यह सुरसरी यों टूटती,
मानों पयोधर से धरा के दुग्ध धारा छूटती॥

८—"निद्रित दशा में सृष्टि सारी पा रही विश्राम है,
निस्तब्ध-निश्चल-प्रकृति की शोभा परम अभिराम है।
भूषण-सदृश उडुगण हुए, मुख-चन्द्र-शोभा छा रही,
विमलाम्बरा[1] रजनी-वधू अभिसारिका सी जा रही॥

९—"खग वृन्द सोता है अतः कलकल नहीं होता जहाँ,
बस मन्द मारुत का गमन ही मौन है खोता जहाँ।
अतएव धीरे से परस्पर कह सजगता की कथा,
यों दीखते हैं वृक्ष ये हों विश्व के प्रहरी यथा॥

१०—"कर पार गिरि-वन-नद यदपि कैलास को हम जा रहे,
पर दृश्य आगे के स्वयं मानों निकट सब आ रहे।
गोविन्द ! पीछे तो अहो ! देखो तनिक दृग फेर के,
नभ कर रहा है लीन सा क्रम से जगत को घेर के॥

१ निर्मल आकाशवाली और निर्मल वस्त्रवाली।

११—मधु-गन्ध मणि-मय-मन्दिरों से फैलती सुन्दर जहाँ,
यह दीखती अलकापुरी, उपमा अहो ! इसकी कहाँ ?
गाते प्रियाओं के सहित रस-राग यक्ष जहाँ तहाँ,
प्रत्यक्ष सी उत्तर दिशा की दीखती लक्ष्मी यहाँ ॥"

१२—कहते हुए यों पार्थ पर सहसा उदासी छा गई,
'उत्तर' दिशा से 'उत्तरा' की याद उनको आ गई।
हा ! निज जनों का शोक सबको स्वप्न में भी सालता,
मृत-बन्धुओं का ध्यान ही मन को विकल कर डालता ॥

१३—बोले वचन भगवान तब उनसे प्रचुर-प्रियता-पगे,
"हे वीर-भारत ! व्यर्थ को फिर व्यग्र तुम होने लगे।
अब तक तुम्हारा शोक क्या यह पूर्ववत् अनिवार्य्य है ?
दुर्बल बना कर मोह मन को नष्ट करता कार्य्य है ॥"

१४—श्रीकृष्ण के सुन वचन कुछ उत्तर न अर्जुन ने दिया,
अतएव उनके स्कन्ध पर हरि ने करारोपण किया।
तब पड़ गये अवसन्न वे वैचित्र्य की-सी वृष्टि में,
था वह नितान्त नवीन जो कुछ दृश्य आया दृष्टि में ॥

१५—देखा उन्होंने तब कि मानों वे बहुत ऊपर गये,
रवि-चन्द्र लोकों के मिले बहु दिव्य, दृश्य नये नये।
चलते हुए यों अन्त में वैकुण्ठ दीख पड़ा उन्हें,
अवलोक उसकी छवि हुआ आश्चर्य्य-हर्ष बड़ा उन्हें ॥

१६—उज्ज्वल-मनोरम थी वहाँ की भूमि सारी स्वर्ण की,
थीं जड़ रहीं जिसमें विपुल-मणियाँ अनेकों वर्ण की।
प्रत्येक पथ के पार्श्व में फूले हुए बहु फूल थे,
उड़ते हुए जिनके रजःकण दिव्य-शोभा-मूल थे॥

१७—जिनके सुधामय विमल-जल कोमल-सुगन्धि-सने हुए,
कुण्डादि सलिलाशय रुचिर थे ठौर ठौर बने हुए।
जोड़े मिलिन्दों के मुदित जिनसे मनोज्ञ मिले हुए,
नलिनी-नलिन आदिक जलज थे एक साथ खिले हुए॥

१८—जिन पर कहीं मणि की शिलाएँ, तृण-वितान कहीं कहीं,
छोटे बड़े क्रीड़ाद्रि[1] थे शोभायमान कहीं कहीं।
थे नाचते केकी[2] कहीं, थे हंस-पुञ्ज कहीं कहीं;
निर्झर कहीं थे झर रहे, थे रम्य कुञ्ज कहीं कहीं॥

१६—सब लोग अजरामर वहाँ के रूपवान विशेष थे,
बलवान, शिष्ट, वरिष्ठ, जिनके दृग सदा अनिमेष थे।
सब अङ्ग सुगठित श्रेष्ठ सबके, स्वर्ण-वर्ण अशेष थे;
वर्णन किये जाते नहीं, जैसे मनोहर वेश थे॥

२०—हाँ देख कर लज्जित जिन्हें काश्मीर-कुंकुम-क्यारियाँ,
थीं ठौर ठौर विहार करतीं सुन्दरी सुर-नारियाँ।
सबके मुखों पर छा रही थी हर्ष की दिव्य-प्रभा,
मानों असंख्य-सुधाकरों की थी वहाँ शोभित सभा॥

१ क्रीड़ा के पर्वत। २ मोर।

२१—सुरगण कहीं वीणा बजा कर हरि-चरित थे गा रहे,
कोई कहीं थे आ रहे, कोई कहीं थे जा रहे।
सर्वत्र क्रीड़ाएँ रुचिर बहु भाँति की थीं हो रहीं,
थी भद्र-भावों की हुई पूरी पराकाष्ठा वहीं ॥

२२—दुख, शोक, आधिव्याधि, चिन्ता ये न कोई थीं वहाँ,
आनन्द, उत्सव, प्रेम के ही साज थे देखो जहाँ।
मद-मोह-राग-द्वेष के थे चिन्ह भी मिलते नहीं,
सर्वत्र शान्ति, पवित्रता थी, पाप-ताप न थे कहीं ॥

२३—इस जन्म में वैकुण्ठ था देखा न अर्जुन ने कभी,
प्रच्छन्न[1] भित्ति, कपाट आदिक, रत्न-विरचित थे सभी।
बहु वर्ण-किरणों का रुचिर आलोक अति उद्दण्ड था,
देखा हुआ मार्तण्ड मानों एक उसका खण्ड था ॥

२४—जाती जहाँ तक दृष्टि थी मिलता न उसका छोर था,
मन्दार कल्पादिक द्रुमों का दृश्य चारों ओर था।
अद्भुत-अनेकों रङ्ग के स्वच्छन्द खग थे गा रहे,
शीतल-सुगन्ध-समीर के थे मन्द झोंके आ रहे ॥

२५—फिर आप से ही आप वे हरि-धाम में खिँच-से गये,
देखा वहाँ का दृश्य जब युग नेत्र तब भिँच-से गये।
सिंहासनस्थ रमा सहित शोभित वहाँ भगवान थे,
घन-दामिनी जिनके यथा-छाया-प्रकाश-समान थे ॥

१ झरोखा।

२६—थी चञ्चला[1] अचला[2] जहाँ, सर्वेश शोभित थे जहाँ;
वैभव वहाँ का सा भला त्रैलोक्य में होगा कहाँ ?
अवलोक आभूषण-छटा होती अनल की भ्रान्ति थी,
करती अतिक्रम किन्तु उसको दिव्य उनकी कान्ति थी॥

२७—सानन्द सिंहासन निकट थीं सिद्धियाँ सारी खड़ीं,
थीं व्यक्त रति, मति, धृति, क्षमादिक शान्तियुत प्यारी बड़ीं।
शिव, विधि, सुरप, रवि, शशि, यमादिक भक्ति से थे भर रहे,
करते हुए मुसकान हरि सब पर कृपा थे कर रहे॥

२८—इसके अनन्तर पार्थ ने परिपूर्ण प्रेम उमङ्ग में,
आता हुआ अभिमन्यु देखा जय-विजय के सङ्ग में।
अवलोक उसको सुध उन्हें कुछ भी रही न शरीर की,
शोभा सहस्र गुनी प्रथम से थी अधिक उस वीर की॥

२९—कर जोड़ कर अभिमन्यु ने प्रभु को प्रणाम किया वहाँ,
फिर सब सुरों को सिर झुकाकर स्वस्तिवाद लिया वहाँ।
सब देव उसके कर्म्म का सम्मान अति करने लगे,
उस काल मानो पार्थ सुख के सिन्धु में तरने लगे॥

३०—था जो अशेष-अभीष्ट-दायक, नित्य रहता था खिला;
वात्सल्य-युत अभिमन्यु को वह पद्म पद्मा[3] से मिला।
तब दिव्य-दशनों से प्रभा की वृष्टि-सी करते हुए,
बोले स्वयं भगवान यों सबके हृदय हरते हुए॥

१ लक्ष्मी। २ स्थिर। ३ लक्ष्मी।

३१—"सन्तुष्ट तूने है किया निज धर्म्मपालन से मुझे,
सौभद्र ! निज सामीप्य में देता सदा को हूँ तुझे।
पर और भी कुछ माँग तू, वर वृत्त तेरा गेय[1] है;
अपने जनों के अर्थ मुझ को कौन वस्तु अदेय है ?"

३२—अति मुग्ध होकर पार्थ ने तब मूँद आँखों को लिया,
पर खोलने पर फिर न वैसा दृश्य दिखलाई दिया।
सुस्मितवदन श्रीकृष्ण को ही सामने देखा खड़ा,
चित्रस्थ से वे रह गये करते हुए विस्मय बड़ा॥

३३—थी जिस समय उस दृश्य से सुध-बुध न अर्जुन को रही,
राजा युधिष्ठिर आदि ने भी स्वप्न में देखा वही।
उस लोक-नाटक-सूत्रधर का ठाठ अति अभिराम है,
वह एक होकर भी सदा करता अनेकों काम है॥

३४—तत्काल अर्जुन से वचन कहने लगे भगवान यों,
"हे वीर, तुम निश्चेष्ट-से क्या कर रहे हो ध्यान यों ?
अब भी तुम्हारा दुःखदायी मोह क्या छूटा नहीं ?
अब भी प्रबल-परतन्त्रता का जाल क्या टूटा नहीं ?

३५—"अभिमन्यु-विषयक शोक जो अब भी तुम्हें हो तो कहो!
गुरु-पुत्र-सम ला दूँ उसे मैं[2] स्वस्थ जिसमें तुम रहो।
पर याद रक्खो बात यह, रहता तनु स्थायी नहीं,
बन्धन विनश्वर-विश्व का है सत्य-सुखदायी नहीं॥

१ गाने के योग्य। २ श्रीकृष्ण भगवान की शिक्षा समाप्त होने पर शिक्षक सान्दीपन मुनि ने उन से गुरुदक्षिणा में अपना मृत पुत्र मांगा था और भगवान ने तत्काल यमपुरी में जाकर उसे ला दिया था।

३६—"सबके अभीष्टस्थान का बस मार्ग ही संसार है,
साफल्य-पूर्वक कर चुका अभिमन्यु उसको पार है।
क्या शोक करना चाहिए उसके लिए मन में तुम्हें ?
वह पुण्य-पद क्या दीखता है विश्व-बन्धन में तुम्हें ?

—"जो धर्म्म-पालन से विमुख, जिसको विषय ही भोग्य है,
संसार में मरना उसी का सोचने के योग्य है।
जो इंद्रियों को जीत कर धर्म्माचरण में लीन है,
उसके मरण का सोच क्या ? वह मुक्त बन्धनहीन है॥

३८—"संसार में सब प्राणियों का देह तक सम्बन्ध है,
पड मोह-बन्धन में मनुज बनता स्वयं ही अन्ध है।
तनु धारियों का बस यहाँ पर चार दिन का मेल है,
इस मेल के ही मोह से जाता बिगड़ सब खेल है॥

३९—"सम्पूर्ण दुःखों का जगत में मोह ही बस मूल है,
भावी विषय पर व्यर्थ मन में शोक करना भूल है।
निज इष्ट-साधन के लिए संसार-धारा में बहे,
पर नीर से नीरज-सदृश उससे अलिप्त बना रहे॥

४०—"उत्पत्ति होती है जहाँ पर नाश भी होता वहाँ,
होता विकाश जहाँ सखे ! है ह्रास भी होता वहाँ।
होता जहाँ पर सौख्य है दुख भी वहाँ अनिवार्य्य है,
करती प्रकृति अविराम अपना नियमपूर्वक कार्य्य है॥

४१—"सुख-दुख-विचार-विहीन तुमको कर्म्म का अधिकार है,
संसार में रहना नहीं, पाना अचल-उद्धार है।
माना न तुमने एक भी, सौ सौ तरह हमने कहा;
अब भी तुम्हारा चित्त क्या व्याकुल विमोहित हो रहा?"

४२—गद्गद हृदय से पार्थ तब बोले वचन श्रद्धा भरे,
"लीला तुम्हारी है विलक्षण हे अखिल-लोचन हरे!
इस आपदा से त्राण मेरा कौन करता तुम बिना?
प्रत्यक्ष दिखला कर सभी दुख कौन हरता तुम बिना?

४३—"जो कुछ दिखाया आज तुमने वह न भूलेगा कभी,
क्या दृष्टि में फिर और ऐसा दृश्य झूलेगा कभी?"
कहते हुए यों पार्थ फिर हरि के पदों में गिर गये,
प्रभु ने किये तब प्रकट उन पर प्रेम-भाव नये नये॥

४४—इसके अनन्तर पार्थ-युत कैलास पर हरि आगये,
मानों सुयश के पुञ्ज पर युग कञ्ज छवि से छा गये।
थी यों शिवा-सेवित वहाँ ध्यानस्थ शंकर की छटा,
मानों सुधांशु-कला-निकट निश्चल शरद की सित घटा॥

४५—अर्जुन समेत रमेश ने गौरीश का वन्दन किया,
उठ शम्भु ने उनका बहुत सानन्द अभिनन्दन किया।
आशीष देकर पार्थ को वन्दन किया भगवान का,
रखते बड़े जन ध्यान हैं सबके उचित-सम्मान का॥

४६—कर पुण्य दर्शन भक्त-युत भगवान का निज गेह में,
कृतकृत्यता मानी गिरिश ने मग्न हो सुस्नेह में।
फिर नम्रता से आगमन का हेतु जब पूछा अहा!
हरि ने कथा कह पार्थ-प्रण की पाशुपत के हित कहा॥

४७—भगवान के उस कथन ने गौरीश को गद्गद किया,
"हे देव! क्या दुर्लभ तुम्हें, बस यह मुझे गौरव दिया।"
कह कर वचन यों तब उन्होंने सोच कर धर्म्मार्थ को,
निज पाशुपत नामक अलौकिक अस्त्र सौंपा पार्थ को॥

४८—वह अस्त्र पाकर पार्थ के औदास्य का उपशम हुआ,
अति तेज उनका वज्रधारी इन्द्र के ही सम हुआ।
समझा मरा ही सा उन्होंने शत्रुवर अपना वहीं,
प्रभु का प्रसाद विशेष करता है कृतार्थ किसे नहीं?

४६—होने लगे फिर हरि विदा सानन्द जब श्रीकण्ठ से,
कर प्रार्थना तब पार्थ बोले प्रेम-गद्गद-कण्ठ से।
"हे भक्त-वत्सल ईश! तुमको बार बार प्रणाम है,
सर्वेश! मंगल कीजियो, 'शंकर' तुम्हारा नाम है॥"

५०—रख हाथ सिर पर शम्भु ने जय-दान अर्जुन को दिया,
प्रस्थान अपने स्थान को हरियुत उन्होंने तब किया,
पहुँचे शिविर में जिस समय वे हो रही थी गत निशा,
कुछ देर में दर्शित हुई द्युति-दृश्य से प्राची दिशा॥

५१—नूतन पवन के मिस प्रकृति ने सांस ली जी खोल के,
गाने लगी श्यामा सुरीले कण्ठ से रस घोल के।
क्या लोक-निद्रा-भङ्ग कर यह वाक्य कुक्कुट ने कहा—
"जागो, उठो, देखो कि नभ मुक्तावली बरसा रहा!"

५२—तमचर उलूकादिक छिपे, जो गर्जते थे रात में;
पाकर अँधेरा ही अधम जन घूमते हैं घात में।
सूखे कुसुम-सम झड़ गये तारागणों के गुच्छ क्या!
निज सत्व रख सकते भला पर-राज्य में हैं तुच्छ क्या!

५३—जब तक हुआ आकाश में दिनकर न आप प्रकाश था,
उसके प्रथम ही हो गया सम्पूर्ण तम का नाश था।
सब कार्य्य कर देता बड़ों का पुण्य-पूर्ण प्रताप ही,
तेजस्वियों के विघ्न सारे दूर होते आप ही॥

५४—विधि-युक्त सूतों ने वहाँ आकर जगाया तब उन्हें,
बातें विमोहित कर रही थीं स्वप्न की वे सब उन्हें।
वे शीघ्र शय्या से उठे गुणगान कर भगवान के;
कर नित्य कृत्य समाप्त फिर पहुँचे सभा में आन के॥

५५—सम्पूर्ण स्वजनों के सहित देखा युधिष्ठिर को वहाँ,
विरुदावली वन्दीजनादिक गान करते थे जहाँ।
सुर गुरु-सहित होती सुशोभित ज्यों सुरेश्वर की सभा,
हरि-युत युधिष्ठिर की सभा त्यों पा रही थी सुप्रभा॥

५६—सबसे मिले अर्जुन वहाँ सानन्द समुचित रीति से,
पूछी कुशल रख हाथ सिर पर धर्म्मसुत ने प्रीति से।
वर्णन धनञ्जय ने किया सब हाल उनसे रात का,
आदेश माँगा अन्त में रण में विपक्ष-विघात का॥

५७—वृत्तान्त उनका श्रवण कर श्रीकृष्ण ओर निहार के,
पुलकित युधिष्ठिर हो गये सुध-बुध समस्त विसार के।
प्रेमाश्रु दीर्घविलोचनों से निकल कर बहने लगे,
फिर भक्ति-विह्वल-कण्ठ से वे यों वचन कहने लगे॥

५८—"कब क्या करोगे तुम जनार्दन ! जानते हो सो तुम्हीं,
हैं ठाठ ये जितने जगत के ठानते हो सो तुम्हीं।
केशव ! तुम्हारे कार्य्य सारे सब प्रकार विचित्र हैं,
सब नेति नेति पुकार कर गाते पवित्र-चरित्र हैं॥

५९—"जैसे सुरों को वज्रधारी शक्र का आधार है,
हे चक्रपाणि हरे ! हमारा सब तुम्हीं पर भार है।
संसार में सब विधि हमारे सर्व-साधन हो तुम्हीं,
तन हो तुम्हीं, मन हो तुम्हीं, धन हो तुम्हीं, जन हो तुम्हीं॥

६०—"मैं बहुत कहना चाहता हूँ, पर कहा जाता नहीं;
आश्चर्य है चुप चाप भी मुझसे रहा जाता नहीं।
भगवान ! भक्तों की भयङ्कर-भूरि-भीति भगाइयो,
इस विपद-पारावार से प्रभु, शीघ्र पार लगाइयो॥

६१—"अब सौंपता अर्जुन अनुज को मैं तुम्हारे हाथ में,
जो योग्य समझो कीजियो, प्रभुवर ! हमारे साथ में।
बस अन्त में विनती यही है छोड कर बातें सभी,
हैं हम तुम्हारे ही सदा, मत भूलियो हमको कभी ॥"

६२—यों कह युधिष्ठिर ने वचन जब मौन धारण कर लिया,
निश्चिन्त कर भगवान ने तब अभयदान उन्हें दिया।
तत्काल ही फिर युद्ध के बाजे वहाँ बजने लगे,
सोत्साह जयजयकार कर सब शूरगण सजने लगे ॥

६३—तब भीम-सात्यकि आदि को रक्षक युधिष्ठिर का बना,
गाण्डीवधारी पार्थ ने समझी सफल निज कामना।
कर वन्दना श्रीकृष्ण की वे शीघ्र ही रथ पर चढ़े,
बलवान वृत्रासुर-निधन को मेघवाहन[1]-सम बढ़े ॥

६४—करते हुए गर्जन गगन में दौड़ते हैं घन यथा,
हय-गज-रथादिक शब्द करते चल पड़े अगणित तथा।
उड़ने लगी सब-ओर रज, होने लगी कम्पित धरा;
मानों न सह कर भार वह ऊपर चली करके त्वरा ॥

६५—पीछे युधिष्ठिर को किये आगे चले अर्जुन बली,
लचने लगे फण शेष के, मचने लगी अति खलबली।
अन्यत्र अनुगामी बडों के सुजन होते सर्वदा,
पर आपदा में दीखते वे अग्रगामी ही सदा ॥

१ मेघवाहन=इन्द्र।

# पंचम सर्ग

१—था विकट शकट-व्यूह सम्मुख द्रोण का कोसों अड़ा,
घनकण्टकितवन-तुल्य जिसका भेदना दुष्कर बड़ा।
पीछे जयद्रथ को छिपा है नायकों के साथ में,
आचार्य्य ही थे द्वाररक्षक शस्त्र लेकर हाथ में ॥

२—अवलोक सम्मुख पार्थ ने गुरु को प्रणाम किया अहा,
आशीष दे आचार्य्य ने उनसे प्लुत-स्वर में कहा—
"देकर परीक्षा आज अर्जुन ! तुष्ट तुम मुझको करो,
आओ, दिखाओ हस्त-कौशल, यह समर-सागर तरो ॥"

३—सुत-घातकों को देखते ही पार्थ मानों जल उठे,
मुख-मार्ग से क्या त्वेष ही तो वे वहां न उगल उठे।
"आचार्य ! मेरा हस्त-कौशल देखलेना फिर कभी,
अभिमन्यु का बदला तुम्हें लेकर दिखाना है अभी ॥"

४—इस भाँति बातों में समर का 'श्रीगणेश' हुआ जहाँ,
होने लगा तत्काल ही अति-तुमुल-कोलाहल वहाँ।
ज्यों नीर बरसाते जलद करते हुए गुरु-गर्जना,
लड़ने लगे दोनों प्रबल-दल कर परस्पर तर्जना ॥

५—उस ओर द्रोणाचार्य्य थे, इस ओर अर्जुन वीर थे;
गुरु-शिष्य दोनों छोड़ते तीखे हज़ारों तीर थे।
हैं घोर वाद-विवाद करते दो प्रबल पण्डित यथा,
करने लगे दोनों परस्पर शस्त्र वे खण्डित तथा ॥

६—दोनों रथी इस शीघ्रता से थे शरों को छोड़ते,
जाना न जाता था कि वे कब थे धनुष पर जोड़ते।
थे बाण दोनों के गगन में इस तरह फहरा रहे—
ज्यों ऊर्म्मिमाली में अनेकों उरग-वर लहरा रहे ॥

७—करने लगे दोनों दलों को दलित यों दोनों बली,
कुछ देर ही में रक्त की धारा धरा पर बह चली।
लड़ने लगे सब शूर सैनिक, भीति से कायर भगे;
सानन्द गृद्ध्र, शृगाल आदिक घूमने रण में लगे।

८—आगे न अर्जुन बढ़ सके आचार्य्य-बल वातूल[1] से,
कल्लोल[2] लोल-पयोधि के ज्यों बढ़ न सकते कूल से।
बोले वचन तब पार्थ से हरि "व्यर्थ यह संग्राम है—
है काल थोड़ा और करना बहुत भारी काम है ॥"

९—यों कह वचन श्रीकृष्ण ने रथ अन्य ओर बढ़ा दिया,
चेष्टा बहुत की द्रोण ने, पर क्या हुआ उनका किया?
प्रबल-प्रभञ्जन-वेग-गति रोकी न जा सकी कहीं,
लाचार तब करने लगे वे व्यूह की रक्षा वहीं ॥

१०—रथ देख बढ़ता पार्थ का सम्पूर्ण शत्रु दुखी हुए,
सब शूर पाण्डव पक्ष के कर हर्षनाद सुखी हुए।

१ आँधी, बवंडर । तरङ्ग ।

लड़ने युधिष्ठिर से लगे तब द्रोण बढ़ कर सामने,
संग्राम जैसे था किया गाङ्गेय से भृगुराम ने[१] ॥

११—जिस ओर सेना थी गजों की पर्वतों के सम अड़ी,
उस ओर ही रथ ले गये हरि शीघ्रता करके बड़ी।
तब पार्थ-बाणों से मतङ्गज यों पतन पाने लगे—
घन रवि-करों से विद्ध मानों भूमि पर आने लगे ॥

१२—जाज्वल्यज्वालामय अनल की फैलती जो कान्ति है,
कर याद अर्जुन की छटा होती उसी की भ्रान्ति है।
इस युद्ध में जैसा पराक्रम पार्थ का देखा गया,
इतिहास के आलोक में है सर्वथा ही वह नया ॥

१३—करता पयोदों को प्रभञ्जन शीघ्र अस्तव्यस्त ज्यों,
करने लगे तब ध्वस्त अर्जुन शत्रु-सैन्य समस्त त्यों।
वे रिपु-शिरों को काट कर रण-भूमि यों भरने लगे—
रण चण्डिका-पूजन सरोजों से यथा करने लगे ॥

१—भीष्म ने अपने भाई विचित्रवीर्य्य के विवाह के लिए काशिराज की तीन कन्याओं का बलपूर्वक हरण किया था। इनमें से अम्बा नाम की कन्या पहले ही शाल्वराज को वरने का प्रण कर चुकी थी। इससे इन्होंने इसे छोड़ दिया। परन्तु फिर शाल्वराज ने इसके साथ विवाह करना स्वीकार न किया। तब यह भीष्म से बदला लेने की इच्छा से परशुराम की शरण में गई। इसी के सम्बन्ध में गुरु और शिष्य अर्थात् परशुराम और भीष्म में भयङ्कर युद्ध हुआ था।

१४—ज्यों ज्यों शरों से शत्रुओं को थे धनञ्जय मारते,
श्रीकृष्ण थे रथ को बढ़ाते कुशलता विस्तारते।
उस काल रथ के हय तथा गाण्डीव के शर जगमगे,
करते हुए स्पर्धा परस्पर साथ ही चलने लगे॥

१५—शर-रूप रसना[1] को पसारे रिपु रुधिर पीती हुई!
उत्कृष्ट भीषण शब्द करती जान मनचीती हुई।
अर्जुन कराग्रोत्साहिता[2] प्रत्यक्ष कृत्या[3]-मूर्ति सी,
करने लगी गाण्डीव-मौर्वी[4] प्रलयकाण्ड-स्फूर्ति सी॥

१६—खरबाण-धारा-रूप जिसकी प्रज्वलित ज्वाला हुई,
जो वैरियों के व्यूह को अत्यन्त विकराला हुई।
श्रीकृष्ण-रूपी वायु से प्रेरित धनञ्जय[5] ने वहाँ,
कौरव-चमू[6]-वन कर दिया तत्काल नष्ट जहाँ तहाँ॥

१७—टूटे हुए रथ थे कहीं थे मृत गजाश्व[7] अड़े कहीं,
थे रुण्ड-मुण्ड-करादि रण में छिन्न भिन्न पड़े कहीं।
इस भाँति अस्तव्यस्त फैले दीखते थे वे सभी—
मानों हुई नभ से रुधिरमय वृष्टि यह अद्भुत अभी॥

१८—गति रोकने को पार्थ की जो वीर रण करते गये,
क्षणमात्र में उनके शरों से वे सभी मरते गये।

१ जीभ। २ अर्जुन के हाथ के अग्रभाग से उत्साहित की हुई। ३ संहारकारिणी शक्ति। ४ अर्जुन के धनुष की डोरी। ५ अर्जुन, पक्ष में अग्नि। ६ फौज। ७ हाथी, घोड़े॥

जानें उन्होंने शत्रुगण कितने वहाँ मारे नहीं,
जाते किसी से हैं गिने आकाश के तारे नहीं ॥

१६—इस भाँति अपने वैरियों को युद्ध में संहारते,
बढ़ने लगे आगे धनञ्जय वीरता विस्तारते।
पर देख दिन को गमन करते वे बहुत क्षोभित हुए,
अतएव दिनकर-तुल्य ही चलते हुए शोभित हुए ॥

२०—मारी श्रुतायुध ने गदा श्रीकृष्ण को उस काल में,
पर वह उचट कर जा लगी उलटी उसी के भाल[1] में!
सिर फट गया उसका वहीं, मानों अरुण रँग का घड़ा;
हाँ, विधि-विरुद्धाचार से किसको नहीं मरना पड़ा?

२१—अत्यन्त दुर्गम भूमि में अविराम चलने से थके,
होकर तृषित रथ-अश्व उनके जब न सत्वर चल सके।
वरुणास्त्र-द्वारा पार्थ ने क्षिति से निकाला जल वहीं,
भगवान की जिस पर कृपा हो कुछ कठिन उसको नहीं ॥

२२—रचते हुए सर सा वहाँ निज त्राण भी करते हुए,
त्यों युद्ध कर निज शत्रुओं के प्राण भी हरते हुए।
उत्पत्ति-पालन-प्रलय के से कृत्य अर्जुन ने किये,
विधि-विष्णु हर के से अकेले दिव्यबल दिखला दिये।

१ श्रुतायुध की वह गदा जो उन्होंने श्रीकृष्ण को मारी थी, अमोघ थी। पर साथ ही यह वर भी था कि यदि युद्ध न करनेवाले पुरुष पर छोड़ी जायगी तो पलट कर मारनेवाले को ही मार डालेगी। श्रीकृष्ण युद्ध नहीं करते थे, पर क्रोध में आकर श्रुतायुध ने उन पर उसका प्रहार कर दिया। अतएव, फल उलटा हुआ—स्वयं श्रुतायुध ही मारे गये।

२३—हय-गज-रथादिक थे जहाँ पाषाणखण्ड बड़े बड़े,
सिर-कच-चरण-कर आदि ही जल-जीव जिसमें थे पड़े।
ऐसे रुधिर-नद में वहाँ रथ-रूप नौका पर चढ़े,
श्रीकृष्ण नाविकयुक्त अर्जुन पार पाने को बढ़े॥

२४—यों देख बढ़ते पार्थ को कुरुराज अति विह्वल हुआ,
चेष्टा बहुत की रोकने की पर न कुछ भी फल हुआ।
तब वह निरा निस्तेज होकर घोर चिन्ता से घिरा;
जाकर निकट यों द्रोण के कहने लगा कर्कश गिरा—

२५—"आचार्य्य! देखो, आप के रहते हुए भी आज यों,
दल नष्ट करता पार्थ है मृग-झुण्ड को मृगराज ज्यों।
है शूर मेरे पक्ष के यों कह रहे मुझ से सभी—
'जो चाहते आचार्य्य तो अर्जुन न बढ़ सकते कभी'॥

२६—"निज शक्ति भर मैं आप की सेवा सदा करता रहा,
त्रुटि हो न कोई भी कभी, इस बात से डरता रहा।
सम्मान्य! मैंने आप का अपराध ऐसा क्या किया—
जो सामने से आपने उसको निकल जाने दिया?

२७—"पहले वचन देकर समय पर पालते हैं जो नहीं,
वे हैं प्रतिज्ञा-घातकारी निन्दनीय सभी कहीं।
मैं जानता जो पाण्डवों पर प्रीति ऐसी आपकी,
आती नहीं तो यह कभी वेला विकट सन्ताप की॥

२८—"निज सेवकों के अर्थ मन में सोच कर धर्म्मार्थ को,
घुसने न देते व्यूह में जो आप मध्यम-पार्थ को।
होती सहज ही में सफल तो आज मेरी कामना,
है कौन ऐसा, आप का रण में करे जो सामना?

२९—"जो हो चुका सो हो चुका, अब सोच करना व्यर्थ है,
गत-काल के लौटालने को कौन शूर समर्थ है?
है किन्तु अब भी समय यदि कुछ आप को स्वीकार हो,
भय-पूर्ण-पारावार भी पुरुषार्थ हो तो पार हो॥

३०—"पूर्वानुकम्पा का मुझे परिचय पुनः देते हुए,
अन्तःकरण से कौरवों की तरणि को खेते हुए।
अब भी जयद्रथ को बचा कर अनुचरों का दुख हरो,
गुरुदेव! जाता है समय, रक्षा करो, रक्षा करो॥"

३१—इस भाँति निज निन्दा श्रवण कर प्रार्थना के व्याज[1] से,
हो क्षुब्ध द्रोणाचार्य्य तब कहने लगे कुरुराज से—
"है यह तुम्हारे योग्य ही जैसी गिरा तुमने कही,
तुम जो कहो, या जो करो, है सर्वदा थोड़ा वही॥

३२—"जो लोग अनुचित काम कर जय चाहते परिणाम में,
हैं योग्य उनकी ही तुम्हारी यह दशा संग्राम में।
विष बीज बोने से कभी जग में सुफल फलता नहीं,
विधिलेख की विधि पर किसी का वश कभी चलता नहीं॥

१ मिस।

३३—"यह रण उपस्थित कर स्वयं अब दोष देते हो मुझे !
कह जानते हैं बस कुटिल-जन वचन ही विष के बुझे ।
दुष्कर्म्म तो दुर्बुद्धि-जन हठ-युक्त करते आप हैं,
पर दोष देते और को होते प्रकट जब पाप हैं ॥

३४—"सब काल निस्सन्देह मेरी पाण्डवों पर प्रीति है,
पर इस विषय में व्यर्थ ही होती तुम्हें यह भीति है ।
मैं पाण्डवों को प्यार कर लड़ता तुम्हारी ओर से,
विचलित मुझे क्या जानते हो आत्म-धर्म्म कठोर से ?

३५—"प्रेमादि जितने भाव हैं, वे देह के न विकार हैं,
सब मानवों के चित्त ही उनके पवित्रागार हैं ।
अतएव यद्यपि चित्त में हैं पाण्डवों ने घर किये;
पर देह के व्यापार सारे हैं तुम्हारे ही लिए ॥

३६—"गुण पर न रीझे वह मनुज है, तो भला पशु कौन है ?
निज शत्रु के गुणगान में भी योग्य किसको मौन है ?
तुमने सजा यों पाण्डवों से शत्रुता का साज है,
पर क्या न उनके शील पर आती तुम्हें कुछ लाज है ?

३७—"मैंने तुम्हारे हित स्वयं ही क्या उठा रक्खा कहो ?
अभिमन्यु के वध के सदृश मुझसे हुआ है अघ अहो !
जब तक न प्रायश्चित्त उसका मृत्यु से हो जायगा,
तब तक कभी क्या चित्त मेरा शान्ति कुछ भी पायगा !

३८—"तुम पुत्र-सम प्यारे मुझे हो, फिर तुम्हीं सोचो भला;
क्या मैं तुम्हारे हित समर की शेष रक्खूँगा कला ?
है बात यह, मुझसे विमुख हो पार्थ अपना रथ हटा,
दक्षिण तरफ़ से व्यूह में पहुँचा जहाँ थी गज घटा ॥

३६—"रुकता वहाँ किससे कहो, वह अद्वितीय महारथी ?
तिस पर उसे है मिल गया श्रीकृष्ण जैसा सारथी !
पर त्याग कर तुम व्यग्रता धीरज तनिक धारण करो,
कर्णादिकों के साथ उसका यत्न से वारण करो ॥

४०—"मेरा यहीं रहना उचित है व्यूह-रक्षा के लिए,
तिस पर युधिष्ठिर पर विजय की मैं प्रतिज्ञा हूँ किये।
तुम कौन कम हो पार्थ से, उत्साह को छोड़ो नहीं;
होता जहाँ उत्साह है होती सफलता है वहीं ॥

४१—"यद्यपि नहीं होते सभी के एक से पुरुषार्थ हैं,
तुम भी उसी कुल में हुए जिसमें हुए ये पार्थ हैं।
यह खेल पाँसों का नहीं है, प्राण का पण[1] आज है;
जो आज जीतेगा उसी का जीतना कुरुराज ! है ॥

४२—"जिसको पहन कर इन्द्र ने वृत्रासुरायुध सह लिये,
जिसके लिए मैंने बहुत से व्रत तथा तप हैं किये।
है वज्र की भी चोट जिससे सहज जा सकती सही,
आओ, तुम्हें मैं दिव्य अपना कवच पहना दूँ वही ॥

१ पण = शर्त।

४३—आचार्य्य ने तब वह कवच कुरुराज को पहना दिया,
उस काल सचमुच शक्र सा ही तेज उसने पा लिया।
कर वन्दना गुरु की मुदित वह पार्थ से लड़ने चला,
विख्यात विन्ध्याचल यथा आकाश से अड़ने चला॥

४४—चिन्तित युधिष्ठिर भी हुए इस ओर अर्जुन के लिये,
निज भाव सात्यकि पर उन्होंने शीघ्र यों प्रकटित किये—
"हे वीर! अर्जुन का न अब तक वृत्त कुछ विश्रुत हुआ,
जगदीश जानें, क्यों हमारा चित्त चिन्ता-युत हुआ॥

४५—"हा! वह कपिध्वज की ध्वजा भी दृष्टि में आती नहीं,
उनकी रथ-ध्वनि भी यहाँ अब है सुनी जाती नहीं।
जब से हुए हैं ओट वे अब तक न दीख पड़े मुझे,
हे दैव! बतला तो सही, स्वीकार है अब क्या तुझे?

४६—"हैं व्यग्र सुनने को श्रवण पर श्रव्य सुन पाते नहीं,
दृग दीन हैं पर दृश्य फिर भी दृष्टि में आते नहीं।
है चाहती खिलना तदपि मन की कली खिलती नहीं,
मैं शान्ति पाना चाहता हूँ पर मुझे मिलती नहीं॥

४७—"होंगे न जानें किस दशा में हरि तथा अर्जुन कहाँ,
हा! आज पल पल में विकलता बढ़ रही मेरी यहाँ।
कुछ बात ऐसी है कि, जिस से चित्त चंचल हो रहा,
विश्वास है, पर त्रास मेरे धैर्य्य को है खो रहा॥

४८—"हे सात्यके ! अब शीघ्र मुझको शान्ति देने के लिए,
जाओ मुकुन्दार्जुन-निकट संवाद लेने के लिए।
बस अब विलम्ब करो न तुम, करता विनय मैं क्लेश से,
अनुचित लगे यदि विनय तो जाओ अभी आदेश से ॥

४९—"इस कार्य्य-साधन के लिए मैंने तुम्हीं को है चुना,
हो अनुभवी तुम वीर, तुमने बहुत कुछ देखा सुना।
सप्रेम अर्जुन ने तुम्हें दी युद्ध की शिक्षा सभी,
अतएव अनुगामी बनो तुम आप निजगुरु के अभी ॥

५० —"चिन्ता करो मेरी न तुम, रक्षक त्रिलोकीनाथ हैं,
सहदेव धृष्टद्युम्न आदिक शूर अगणित साथ हैं।
अवसर नहीं है देर का, अब शीघ्र तुम तैयार हो;
आशीष देता हूँ—तुम्हारा पथ सहज में पार हो ॥"

५१—यों सुन युधिष्ठिर के वचन सप्रेम सात्यकि ने कहा—
"हे मान्य मुझको आर्य्य का आदेश जो कुछ हो रहा।
पर कृष्ण सहचर के लिए कुछ सोच करना है वृथा,
हरि के कृपाभाजन-जनों के कुशल की है क्या कथा!

५२—"त्रैलोक्य में ऐसा बली आता नहीं है दृष्टि में,
जीवित खड़ा जो रह सके गाण्डीव की शर-वृष्टि में।
कैसे टलेगा पार्थ का प्रण जो न अब तक है टला!
हो ही न सकती बात जो वह किस तरह होगी भला?

५३—"आदेश पाकर आपका जाता अभी मैं हूँ वहाँ,
पर आप द्रोणाचार्य्य से अति सजग रहिएगा यहाँ।
हो क्षुब्ध, मर्य्यादारहित-जलनिधि-सदृश वे हो रहे,
उनके सुबल-कल्लोल में सब आज फिरते हैं बहे॥"

५४—कह कर वचन यों वृष्णिनन्दन सात्यकी प्रस्तुत हुआ,
इस कार्य्य में उसका पराक्रम पार्थ-सा ही श्रुत हुआ।
वह शत्रुओं को मारता सम्मुख पहुँच आचार्य्य के,
लड़ने लगा कौशल प्रकटकर विविध विध रण-कार्य्य के॥

५५—पड़ मार्ग में ज्यों रोक लेता शैल जल की धार को,
त्यों देख रुकना द्रोण से अपनी प्रगति के द्वार को।
झट सात्यकी भी पार्थ की ही रीति से हँस कर चला,
जो कार्य्य गुरु ने है किया वह शिष्य क्यों न करे भला॥

५६—हो कर प्रविष्ट व्यूह में तब पार्थ की ही नीति से,
सात्यकि गमन करने लगा कर युद्ध अद्भुत रीति से।
दावाग्नि से मचती विपिन में ज्यों भयङ्कर खलबली,
करने लगा निज वैरियों को व्यस्त त्यों ही वह बली॥

५७—सात्यकि गया, पर, स्वस्थ तो भी धर्मराज हुए नहीं,
भेजा उन्होंने भीम को भी अनुज की सुधि को वहीं।
रखते न अपनी आप उतनी चित्त में चिन्ता कभी,
निज प्रिय जनों का ध्यान जितना श्रेष्ठ जन रखते सभी॥

५८—अर्जुन तथा सात्यकि-गमन से द्रोण थे क्षोभित बड़े,
अतएव पहुँचे भीम जब बोले वचन वे यों कड़े—
"अर्जुन-सदृश क्या भीम! तू भी व्यूह में घुसने चला?
क्या छल तुझे भी प्रिय हुआ जब से शकुनि ने है छला!"

५९—सुन कर वचन आचार्य्य के हँस भीम ने उत्तर दिया—
"गुरु से धनञ्जय ने न लड़ कर तात! क्या छल है किया?
छल-छद्म करने में सदा हम सब निरे अनभिज्ञ हैं,
इस काम में तो बस हमारे बन्धु ही वर-विज्ञ हैं!

६०—"हाँ, कार्य्य अर्जुन का यही समुचित न जा सकता गिना,
रिपु मारने जो वे गये गुरु-दक्षिणा सौंपे बिना।
हे आर्य्य! वह ऋण ब्याज-युत अब मैं चुकाता आपको,
तैयार होकर लीजिए, तजिए हृदय के ताप को॥"

६१—कह कर वचन यों भीम उन पर बाण बरसाने लगे,
अद्भुत, अपूर्व, असीम अपनी शक्ति दरसाने लगे।
पर काट कर सब बाण उनके, तोड़ कर रथ भी अहा!
"गुरु-ऋण अभी न चुका वृकोदर!" द्रोण ने हँसकर कहा॥

६२—घायल हुआ मृगराज ज्यों हतबुद्धि होता क्रोध से,
क्रोधित हुए त्यों भीम भी आचार्य्य के इस बोध से।
करते हुए त्यों ओष्ठ-दंशन अरुण हो अपमान से,
शोभित हुए वे दौड़ते निज बन्धु-वर हनुमान-से।

६३—ज्यों द्रोणगिरि वज्राङ्ग ने था हाथ पर धारण किया,
　　त्यों द्रोण-रथ को झट उन्होंने एक साथ उठा लिया।
कन्दुक-सदृश फिर दूर नभ में शीघ्र फेंक दिया उसे,
　　कर सिंहनाद सवेग तब वे व्यूह के भीतर घुसे॥

६४—होने लगी अति घोर-ध्वनि सब ओर हाहाकार की,
　　आशा रही न किसी किसी को द्रोण के उद्धार की।
पर बीच ही में कूद रथ से वृद्ध-गुरु आगे बढ़े,
　　फिर युद्ध करने के लिए वे दूसरे रथ पर चढ़े॥

६५—रथ-युक्त फिर भी भीम ने फेंका उन्हें अति रोष से,
　　पूरित किया फिर व्योम को घन-तुल्य अपने घोष से।
कर युद्ध बारंबार यों ही द्रोण को 'गुरु-ऋण' चुका,
　　वह वीर पहुँचा व्यूह में, न कराल शस्त्रों से रुका॥

६६—जब वायु-विक्रम भीम पर बस द्रोण का न वहाँ चला,
　　हो क्रुद्ध उन कुल-दीप ने तब पाण्डवों का दल मला।
फिर धर्मभीरु अजातरिपु को युद्ध से विचलित किया,
　　इस भाँति निज अपमान का अभिमान-युत बदला लिया॥

६७—दैत्यारि ने ज्यों भूमि-हित था सिन्धु को विदलित किया,
　　उस ओर त्योंही भीम ने भी व्यूह को विचलित किया।
होने लगे रिपु नष्ट यों उनके प्रबल-भुजदण्ड से—
　　होते तृणादिक खण्ड ज्यों वातूल-जाल-प्रचण्ड से॥

६८—मिल दुष्ट दुर्योधन-अनुज तब भीम से लड़ने लगे,
पर शीघ्र मर मर कर सभी वे भूमि पर पड़ने लगे।
अम्भोज-वन को मत्त-गज करता यथा मर्दित स्वतः,
मारा वृकोदर ने उन्हें झट झपट झूम इतस्ततः ॥

६९—होकर पराजित, भीत, कातर, शीघ्र उस बलधाम से,
सब सैन्य हाहाकार कर भगने लगी संग्राम से।
तब वीर कर्ण समक्ष सत्वर उग्र-साहस-युत हुआ,
उस काल दोनों में वहाँ पर युद्ध अति अद्भुत हुआ ॥

७०—बहु बाण सह कर कर्ण के मारी वृकोदर ने गदा,
सम्मुख चली इस भाँति वह प्रत्यक्ष मानों आपदा।
पर वज्रसम जब तक गिरे रथ पर गदा वह भीम की,
रथ छोडने में शीघ्रता राधेय ने निस्सीम की ॥

७१—वह तो किसी विध बच गया झट कूद रथ के द्वार से,
पर सूत, हय, रथ नष्ट होने से बचे न प्रहार से।
हो अति-कुपित वह वीर तब झट दूसरे रथ पर चढा,
मध्याह्न का मार्तण्ड मानों था महा-द्युति से मढा ॥

७२—शर मार तत्क्षण भीम को व्रणपूर्ण उसने कर दिया,
बलवन्त-वीर वसन्त ने किंशुक यथा विकसित किया।
करते हुए तब देह-रक्षा मृत गजों की ढाल से,
हटने पिछाड़ी ही लगे वे शीघ्र तिरछी चाल से ॥

७३—पर, अर्जुनाधिक पाण्डवों का वध न करने के लिए;
करुणार्द्र होकर कर्ण ने थे वचन कुन्ती को दिये[1]।
पाकर सुअवसर भी इसी से सोच कर उस बात को,
निर्जीव मात्र किया नहीं उसने वृकोदर-गात को ॥

७४—हँसता हुआ तब भीम का उपहास वह करने लगा,
"रे खल! खड़ा रह, क्यों समर से दूर फिरता है भगा?
तुझसे बनेगा क्या भला जो पेट ही भर जानता!
रे मूढ़! अपने को वृथा ही वीर है तू मानता ॥"

७५—प्रण था धनञ्जय ने किया राधेय के भी घात का,
उत्तर दिया कुछ भीम ने इससे न उसकी बात का।
अति रोप तो आया उन्हें तो भी उसे मारा नहीं,
सम्मान से भी धर्म्म-बन्धन हो किसे प्यारा नहीं?

---

१ कर्ण वास्तव में कुन्ती के पुत्र थे। भारतीय युद्ध होने के पहले कुन्ती ने एक दिन कर्ण से यह बात कही और प्रार्थना की कि वे दुर्योधन का पक्ष छोड कर युधिष्ठिर के पक्ष में हो जायँ। पर दृढ़-प्रतिज्ञ कर्ण ने ऐसे समय में दुर्योधन का साथ छोड़ देना धर्म्म-विरुद्ध समझा, तथापि त समझ कर उन्होंने कुन्ती को यह वचन दिया कि अर्जुन के सिवा और पाण्डव को वे युद्ध में न मारेंगे। इसी से अवसर पाकर भी उन्होंने भीमसेन को नहीं मारा।

# षष्ठ सर्ग

१—उस ओर था भूरिश्रवा से वीर सात्यकि लड़ रहा,
झंझानिल-प्रेरित जलद ज्यों हो जलद से अड़ रहा।
बहु युद्ध करने से प्रथम ही था यदपि सात्यकि थका,
पर देख अर्जुन को निकट उत्साह से वह था छका॥

२—उस काल दोनों में परस्पर युद्ध वह ऐसा हुआ,
है योग्य कहना बस यही—अद्भुत वही वैसा हुआ।
सब वीर लडना छोड़ क्षण भर देखने उसको लगे,
कह धन्य धन्य पुकार कर सब रह गये गुण पर ठगे॥

३—रथ-अश्व दोनों के शरों से साथ दोनों के मरे,
व्रण-पूर्ण दोनों हो गये तो भी न वे मन में डरे।
करने लगे फिर क्रुद्ध दोनों बाहुयुद्ध विशुद्ध यों—
युग गिरि सपक्ष समक्ष हो लड़ते विपक्ष-विरुद्ध ज्यों॥

४—लड़ते हुए सात्यकि हुआ जब श्रमित शोणित से सना,
तब खड्ग से भूरिश्रवा ने शीश चाहा काटना।
पर वार ज्योंही कर उठा कर वेग से उसने किया,
त्योंही धनञ्जय के विशिख ने काट उसका कर दिया॥

५—करवाल-युत जब केतुसम भूरिश्रवा का कर गिरा,
सब शत्रु तब कहने लगे इस कार्य्य को अनुचित निरा।
वृषसेन, कर्ण, कृपादि ने धिक्कार अर्जुन को दिया—
"धिक् धिक् धनञ्जय! पापमय दुष्कर्म यह तुमने किया॥"

६—बोले वचन तब पार्थ उनसे लीन हो कर रोष में—
"क्या निज जनों का त्राण करना सम्मिलित है दोष में ?
मेरा नियम यह है जहाँ तक बाण मेरा जायगा,
अपने जनों को आपदा से वह अवश्य बचायगा ॥

७—"नास्तिक मनुज भी विपद में करते विनय भगवान से,
देते दुहाई धर्म की त्यों आज तुम भी ज्ञान से ।
लज्जा नहीं आती तुम्हें उपदेश देते धर्म का ?
आती हँसी तुम पापियों से नाम सुन सत्कर्म का ॥

८—"देखे बिना निज कर्म पहले बोध देना व्यर्थ है,
होता नहीं सद्धर्म कुछ उपदेश के ही अर्थ है ।
तुम सात ने जब वध किया था एक बालक का यहाँ,
रे पामरो ! तब यह तुम्हारा धर्म सारा था कहाँ ?

९—"पापी मनुज भी आज मुँह से राम नाम निकालते !
देखो भयङ्कर भेड़िये भी आज आँसू डालते !!
आजन्म नीच अधर्म्मियों के जो रहे अधिराज हैं—
देते अहो ! सद्धर्म की वे भी दुहाई आज हैं !!!"

१०—सुन कर वचन यों पार्थ के चुप रह गये वैरी सभी,
दोषी किसी के सामने क्या सिर उठा सकते कभी ?
भूरिश्रवा का वध किया ले खड्ग सात्यकि ने वहीं,
'जिसकी सिरोही सिर उसी का' उक्ति यह कर दी सही ॥

११—उत्साह-संयुत उस समय ही भीम आ पहुँचे वहाँ,
मिलकर चले फिर शीघ्र सब था सिन्धुराज छिपा जहाँ।
पहुँचे तथा जब वे वहाँ निज मार्ग निष्कण्टक बना,
कृप, कर्ण, शल्य, द्रौणि से करना पडा तब सामना ॥

१२—खल शकुनि-दुःशासन-सहित जो जानता छल-कर्म को,
पहुँचा वहीं कुरुराज भी पहने अलौकिक वर्म को।
पीछे जयद्रथ को किये दृढ-व्यूह सा आगे बना,
करने लगे संग्राम वे कर के विजय की कामना॥

१३—लडते वरुण-यक्षेश-युत देवेन्द्र दैत्यों से यथा,
लडने लगे अर्जुन वहाँ पर भीम-सात्यकि-युत तथा।
दोनों तरफ़ से छूटते थे बाण विद्युत्खण्ड ज्यों,
अति घोर मारुत तुल्य रव थे कर रहे कोदण्ड त्यों॥

१४—रथ-अश्व भी मिल कर परस्पर सामने बढ़ने चले,
थे एक पर वे एक मानों चोट कर चढ़ने चले।
थे वीर यों शोभित सभी रँग कर रुधिर की धार से,
होते सुशोभित शैल ज्यों गैरिक छटा-विस्तार से॥

१५—इस ओर थे ये तीन ही, उस ओर वे छै सात थे,
तिस पर असंख्यक शूर उनके कर रहे आघात थे।
पर कर रहे वर वीर ये वीरत्व व्यक्त विशेष थे,
मानों प्रबल तीनों बली विधि, विष्णु और महेश थे॥

१६—तब कर्ण ने दस दस शरों से विद्ध कर हरि-पार्थ को,
दर्शित किया मानों वहाँ दुगुने प्रबल पुरुषार्थ को।
पर सूत, हय, रथ और उसका नष्ट करके चाप भी,
कर चौगुना विक्रम हुए शोभित धनञ्जय आप भी॥

१७—तत्काल ही फिर लक्ष्य करके कर्ण के वर वक्ष को,
छोड़ा कपिध्वज ने कुपित हो एक बाण समक्ष को।
पर बीच ही में द्रोण-सुत ने काट उसको बाण से,
जाते हुए लौटा लिये उस वीर वर के प्राण-से॥

१८—फिर एक साथ असंख्य शर सब शत्रुओं ने मार के,
नरसिंह अर्जुन को किया ज्यों पञ्जरस्थ प्रचार के।
पर भस्म होता है यथा इन्धन कराल कृशानु से,
ऐन्द्रास्त्र से कर नष्ट वे शर पार्थ प्रकटे भानु-से॥

१९—टङ्कार ही निर्घोष था, शर-वृष्टि ही जल-वृष्टि थी,
जलती हुई रोषाग्नि से उद्दीप्त विद्युद्दृष्टि थी।
गाण्डीव रोहित[1]-रूप था, रथ ही सशक्त समीर था,
उस काल अर्जुन वीर-वर अद्भुत जलद गम्भीर था॥

२०—थे दिव्य-वर पाये हुए सब शत्रु भी पूरे बली,
अतएव वे भी स्थित रहे सह पार्थ शर-धारावली।
इस ओर यों ही हो रहा जब युद्ध यह उद्दण्ड था,
उस ओर अस्ताचल निकट तब जा चुका मार्तण्ड था॥

१ इन्द्रधनुष।

२१—फिर देखते ही देखते वह अस्त भी क्रम से हुआ,
कब तक रहेगा वह अटल जो क्षीण-बल श्रम से हुआ ?
प्रण पूर्ण पार्थ न कर सके, रवि प्रथम ही घर को गया,
सम्भावना ही थी न जिसकी हाय! यह क्या होगया!

२२—उस काल पश्चिम ओर रवि की रह गई बस लालिमा,
होने लगी कुछ कुछ प्रकट सी यामिनी की कालिमा!
सब कोक-गण शोकित हुए विरहाग्नि से डरते हुए,
आने लगे निज निज गृहों को विहग रव करते हुए॥

२३—यों अस्त होना देख रवि का पार्थ मानों हत हुए,
मुँदते कमल के साथ वे भी विमुद, गौरव गत हुए।
लेकर उन्होंने श्वास ऊँचा वदन नीचा कर लिया,
सग्राम करना छोड़ कर गाण्डीव रथ में रख दिया॥

२४—'पूरी हुई होगी प्रतिज्ञा पार्थ की' इससे सुखी,
पर चिह्न पा कर कुछ न उसके व्यग्र चिन्तायुत दुखी।
राजा युधिष्ठिर उस समय दोनों तरफ़ क्षोभित हुए,
प्रमुदित न विमुदित उस समय के कुमुद-सम शोभित हुए॥

२५—इस ओर आना ज्ञान निशि का थे मुदित निशिचर बड़े,
उस ओर प्रमुदित शत्रुओं के हाथ मूँछों पर पड़े।
दुर्योधनादिक कौरवों के हर्ष का क्या पार था—
मानों उन्होंने पा लिया त्रैलोक्य का अधिकार था॥

२६—बोला जयद्रथ से वचन कुरुराज तब सानन्द यों—
"हे वीर! रण में अब नहीं तुम घूमते स्वच्छन्द क्यों?
अब सूर्य्य के सम पार्थ को भी अस्त होने देख लो,
चल कर समस्त विपत्तियों को व्यस्त होने देख लो॥"

२७—कह कर वचन कुरुराज ने यों हाथ उसका धर लिया,
कर्णादि के आगे तथा उसको खड़ा फिर कर दिया।
उस काल निर्मल-मुकुर-सम उसका वदन दर्शित हुआ,
पा कर यथा अमरत्व वह निज हृदय में हर्षित हुआ॥

२८—खल शत्रु भी विश्वास जिनके सत्य का यों कर रहे,
निश्चिन्त, निर्भय, सामने ही मोद-नद में तर रहे।
है धन्य अर्जुन के चरित को, धन्य उनका धर्म्म है,
क्या और हो सकता अहो! इससे अधिक सत्कर्म्म है?

२९—वाचक! विलोको तो जरा, है दृश्य क्या मार्मिक अहो!
देखा कहीं अन्यत्र भी क्या शील यों धार्मिक कहो?
कुछ देख कर ही मत रहो, सोचो विचारो चित्त में,
बस तत्त्व है अमरत्व का वर-वृत्तरूपी वित्त में॥

३०—यह देख लो, निज धर्म्म का सन्मान ऐसा चाहिए;
सोचो हृदय में सत्यता का ध्यान जैसा चाहिए।
सहृदय जिसे सुन कर द्रवित हों चरित वैसा चाहिए,
अति-भव्य भावों का नमूना और कैसा चाहिए!

३१—क्या पाप की ही जीत होती, हारता है पुण्य ही ?
इस दृश्य को अवलोक कर तो जान पडता है यही।
धर्म्मार्थ दुःख सहे जिन्होंने, पार्थ मरणासन्न[1] हैं,
दुष्कर्म ही प्रिय है जिन्हे वे धार्तराष्ट्र प्रसन्न हैं !

३२—परिणाम सोच न भीम-सात्यकि रह सके क्षण भर खड़े,
'हा कृष्ण !' कह हरि के निकट बेहोश होकर गिर पड़े।
यों देख कर उनकी दशा दृग बन्द कर अरविन्द-से—
कहने लगे अर्जुन वचन इस भाँति फिर गोविन्द से ॥

३३—"रहते हुए तुम सा सहायक प्रण हुआ पूरा नहीं !
इससे मुझे है जान पड़ता भाग्य-बल ही सब कहीं।
जल कर अनल में दूसरा प्रण पालता हूँ मैं अभी,
अच्युत ! युधिष्ठिर आदि का अब भार है तुम पर सभी ॥

३४—"सन्देश कह दीजो यही सब से विशेष विनय भरा—
खुद ही तुम्हारा जन धनञ्जय धर्म के हित है मरा।
तुम भी कभी निज प्राण रहते धर्म को मत छोड़ियो,
वैरी न जब तक नष्ट हों मत युद्ध से मुँह मोड़ियो ॥

३५—"थे पाण्डु के सुत चार ही यह सोच धीरज धारियो,
हाँ जो तुम्हारे प्रण-नियम उनको कभी न विसारियो।
हैं इष्ट मुझको भी यही यदि पुण्य मैंने हों किये,
तो जन्म पाऊँ दूसरा मैं वैर-शोधन के लिए ॥

१ मरने के समीप।

३६—"कुछ कामना मुझको नहीं है इस दशा में स्वर्ग की,
इच्छा नहीं रखता अभी मैं अल्प भी अपवर्ग की।
हा! हा! कहाँ पूरी हुई मेरी अभी आराधना?
अभिमन्यु विषयक वैर की है शेष अब भी साधना!

३७—"कहना किसी से और मुझको अब न कुछ सन्देश है,
पर शेष दो जन हैं अभी जिनका बड़ा ही क्लेश है।
कृष्णा सुभद्रा से कहूँ क्या? यह न होता ज्ञात है,
मैं सोचता हूँ किन्तु हा! मिलती न कोई बात है॥

३८—"जैसे बने समझा बुझा कर, धैर्य्य सबको दीजियो;
कह दीजियो, मेरे लिए मन शोक कोई कीजियो।
अपराध जो मुझ से हुये हों वे क्षमा करके सभी,
कृपया मुझे तुम याद करियो स्वजन जान कभी कभी॥

३९—"हा धर्म्मधीर अजातशत्रो! आर्य्य भीम! हरे! हरे!
हा! प्रिय नकुल! सहदेवभ्रातः! उत्तरे! हा उत्तरे!
हा देवि कृष्णे! हा सुभद्रे! अब अधम अर्जुन चला;
धिक है,-क्षमा करना मुझे-मुझसे हुआ रिपु का भला!

४०—"जैसा किया होगा प्रथम वैसा हुआ परिणाम है,
माधव! विदा दो बस मुझे, अब बार बार प्रणाम है।
इस भाँति मरने के लिए यद्यपि नहीं तय्यार हूँ,
पर धर्म-बन्धन-बद्ध हूँ, मैं क्या करूँ? लाचार हूँ॥"

४१—इस भाँति अर्जुन के वचन श्रीकृष्ण थे जब सुन रहे,
हँस कर जयद्रथ ने तभी ये विष-वचन उनसे कहे—
"गोविन्द ! अब क्या देर है? प्रण का समय जाता टला !
शुभ कार्य्य जितना शीघ्र हो है नित्य उतना ही भला ॥"

४२—सुन कर जयद्रथ का कथन हरि को हँसी कुछ आ गई,
गम्भीर-श्यामल-मेघ में विद्युच्छटा सी छा गई।
कहते हुए यों— वह न उनका भूल सकता वेश है—
"हे पार्थ ! प्रण-पालन करो, देखो, अभी दिन शेष है ॥"

४३—हो पूर्ण जब तक पार्थ-प्रति प्रभु का कथन ऊपर कहा,
तब तक महाअद्भुत हुआ यह एक कौतुक सा अहा !
मार्तण्ड अस्ताचल-निकट घन-मुक्त सा देखा गया !
है जान सकता कौन हरि का कृत्य नित्य नया नया !

४४—था पार्थ के हित के लिए यह खेल नटवर ने किया,
दिन शेष रहते सूर्य्य को था अस्त सा दिखला दिया।
अनुकूल अवसर पर उसे फिर कर दिया यों व्यक्त है,
वह भक्तवत्सल भक्त पर रहता न कब अनुरक्त है !

४५—तत्काल अर्जुन की अचानक नींद मानों हट गई,
सब हो गई उनकी विदित माया-महा-विस्मयमयी।
अवलोक तब हरि को उन्होंने एक बार विनोद से,
निषङ्गस्थ शीघ्र उठा लिया गाण्डीव अति आमोद से ॥

४६—इस स्वप्न के से दृश्य से सब शत्रु विस्मित रह गये,
कर्तव्यमूढ-समान वे नैराश्य-नद में बह गये।
उस काल उनका तेज मानों पार्थ को ही मिल गया,
तब तो सदा से सौगुना मुख शीघ्र उनका खिल गया॥

४७—हो भीम-सात्यकि भी सजग आनन्द-रव करने लगे,
निज यत्न निष्फल देख कर वैरी सभी डरने लगे।
तब सम्मुखस्थित जाल-गत जो था हरिण सा हो रहा,
उस खल जयद्रथ से कुपित हो यों धनञ्जय ने कहा—

४८—"रे नीच! अब तैयार हो तू शीघ्र मरने के लिए,
मेरा यही अवसर समझ प्रण पूर्ण करने के लिए।
है व्यर्थ चेष्टा भागने की, मृत्यु का तू ग्रास है;
भज 'रामनाम' नृशंस! अब तो, काल पहुँचा पास है॥"

४६—गति देख अन्य न एक भी निज कर्म के दुर्दोष से,
करने लगा तत्क्षण जयद्रथ शस्त्र वर्षा रोष से।
आशा नहीं रहती जगत में प्राण रहने की जिसे,
उसका भयङ्कर-वेग सहसा सह्य हो सकता किसे?

५०—पर पार्थ ने सह-ली व्यथा सब शत्रु के आघात की,
आनन्द के उत्थान में रहती नहीं सुध गात की।
गाण्डीव से तत्काल वे भी बाण बरसाने लगे,
जो उग्र उल्का-खण्ड से चण्डच्छटा छाने लगे॥

५१—कर्णादि ने की व्यक्त फिर भी युद्ध कौशल की कला,
पर हो गई चेष्टा विफल सब, बस न कुछ उनका चला।
विचलित-दलित करता द्रुमों को प्रबल-झंझानिल यथा,
सब शत्रुओं को पार्थ ने पल में किया विह्वल तथा॥

५२—फिर पुष्पमाला-युक्त-मन्त्रित दिव्यद्युति के ओघ[1]-सा,
रक्खा धनञ्जय ने धनुष पर बाण एक अमोघ-सा।
क्षण भर उसे सन्धानने में वे यथा शोभित हुए—
हों भाल-नेत्र-ज्वाल हर ज्यों छोड़ते क्षोभित हुए॥

५३—वह शर इधर गाण्डीव-गुण[2] से भिन्न जैसे ही हुआ,
धड़ से जयद्रथ का उधर सिर छिन्न वैसे ही हुआ।
रक्ताक्त वह सिर व्योम में उड़ता हुआ कुछ दूर सा,
दीखा अरुणतम उस समय के अस्त होते सूर-सा॥

५४—अर्जुन-विशिख तो लौट आया पर न रिपु का सिर फिरा,
अपने पिता की गोद में ही वह अचानक जा गिरा।
रण से अलग उसका पिता तप कर रहा था रत हुआ,
भगवान की इच्छा, तनय के साथ वह भी हत हुआ[3]।

१ समूह। २ गुण = प्रत्यञ्चा। ३ जयद्रथ के पिता वृद्धक्षत्र ने घोर तपस्या करके यह वर प्राप्त किया था कि जिसके द्वारा मेरे पुत्र का सिर पृथ्वी पर गिरे उसका सिर भी उसी समय सौ टुकड़े होकर पृथ्वी पर गिर पड़े। इस समय अर्जुन का छोड़ा हुआ पाशुपत अस्त्र जयद्रथ के सिर को

५५—श्रीकृष्ण, अर्जुन, भीम, सात्यकि शङ्ख रव करने लगे,
हर्षित हुए सबके वदन, मन मोद से भरने लगे।
प्रत्यक्ष कौरव-पक्ष की तब नासिका सी कट गई,
मानों विकल कुरुराज की शोकार्त छाती फट गई ॥



लेकर पड़ा उस समय वृद्धक्षत्र समन्त पञ्चक तीर्थ में सायं-सन्ध्या कर रहे थे। पाशुपत के प्रभाव से जयद्रथ का सिर वहीं उनकी गोदी में गिरा। वे घबरा कर सहसा उठ खड़े हुए। उनके उठते ही वह सिर उनकी गोदी से पृथ्वी पर गिर पड़ा। साथ ही उनका सिर भी सौ टुकड़े होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा!

# सप्तम सर्ग

१—इस विध जयद्रथ-वध हुआ, पूरा हुआ प्रण पार्थ का;
अब धर्मराजार्जुन-मिलन है मिलन ज्यों धर्म्मार्थ का।
वर्णन अतः उसका यहाँ पर है उचित ही सर्वथा,
सर्वत्र ही कथनीय है सुख-सम्मिलन की शुभ-कथा॥

२—सूर्यास्त होना जान कर फिर जब लड़ाई रुक गई,
निष्प्रभ पराजित कौरवों की रण-पताका झुक गई।
तब नृप युधिष्ठिर के निकट आनन्द से जाते हुए,
बोले वचन हरि पार्थ से रणभूमि दिखलाते हुए॥

३—"हे वीर! देखो, आज तुम संग्राम में कैसे लडे,
मर कर तुम्हारे हाथ से ये शत्रु कितने हैं पड़े!
ज्यों कञ्ज-वन की दुर्दशा कर डालता गजराज है,
शोभित तुम्हारे शौर्य्य से त्यों यह रणस्थल आज है॥

४—"जो तुच्छ अपने सामने थे इन्द्र को भी मानते—
जो कुछ कहो बस है हमीं जो थे सदा यह जानते।
वे शत्रु, देखो, आज भू पर सर्वदा को सो रहे;
हैं मर चुके लाखों तथा घायल हज़ारों हो रहे॥

५—"झुकते किसी को थे न जो नृप-मुकुट रत्नों से जडे,
वे अब शृगालों के पदों की ठोकरें खाते पड़े।
पेशी[1] समझ माणिक्य को वह विहग देखो ले चला,
पड़ भोग की ही भ्रान्ति में संसार जाता है छला॥

१ बोटी।

६—"हो मुग्ध गृद्ध किसी किसी के लोचनों को खींचते,
यह देख कर घायल मनुज अपने दृगों को मींचते।
मानों न अब भी वैरियों का मोह पृथ्वी से हटा,
लिपटे हुए उससे पड़े, दिखला रहे अन्तिम छटा!

७—"यद्यपि हमारे रथ-हयों को श्रम हुआ सविशेष है,
पर भूल सा उनको गया इस समय सारा क्लेश है।
पश्वादि[1] भी निज स्वामियों के भाव को पहचानते,
सब निज जनों के दुःख में दुख, सौख्य में सुख मानते॥

८—"इस ओर देखो, रक्त की यह कीच कैसी मच रही!
है पट रही खण्डित हुए बहु रुण्ड-मुण्डों से मही।
कर-पद असंख्य कटे पड़े शस्त्रादि फैले हैं तथा,
रङ्गस्थली ही मृत्यु की एकत्र प्रकटी हो यथा!

९—"दुर्योधनानुज हैं पड़े ये भीम के मारे हुए,
काम्बोज-नृप वे सात्यकी के हाथ से हारे हुए।
मृत अच्युतायु-श्रुतायु हैं ये, वह अलम्बु है मरा;
यह सोमदत्तात्मज पड़ा है, रक्त-रञ्जित है धरा॥

१०—"यद्यपि निहत होकर पड़े ये वीर अब निःशक्त हैं,
पर कौरवों का तेज अब भी कर रहे ये व्यक्त हैं।
बल विभव में कुरुराज सच मुच दूसरा सुरराज है,
पाई विजय प्रारब्ध से ही पार्थ! तुमने आज है॥"

१ पशु आदिक।

११—श्रीकृष्ण के प्रति वचन तब बोले धनञ्जय भक्ति से,
"क्या कार्य्य कर सकता हरे! मैं आप अपनी शक्ति से?
है सब तुम्हारी ही कृपा, हूँ नाम का ही वीर मैं;
भूला नहीं अब तक तुम्हारा वह विराट-शरीर मैं॥

१२—"है काल-चक्र सदा तुम्हारा चल रहा संसार में,
सर्वत्र तेजःपुञ्ज सा है जल रहा संसार में।
पर देखने में चर्म्म के ये चक्षु अति असमर्थ हैं,
तब तो मनुज कर्तृत्व का अभिमान करते व्यर्थ हैं॥

१३—"किस की महत्ता थी कि जिसने आज प्रण की पूर्ति की?
हिल जाय पत्ता तो कहीं सत्ता विना इस मूर्ति की!
चलता 'सुदर्शन' यदि न तो दिन ढल गया होता तभी,
अर्जुन चितानल में कभी का जल गया होता अभी!

१४—"होते तुम्हारे कार्य्य सारे गूढ भेदों से भरे,
हृदयस्थ तुम जो कुछ कराते मैं वही करता हरे!
अनुचित-उचित के ज्ञान को कुछ भी नहीं मैं जानता,
जो प्रेरणा करता विमल मन में उसी को मानता॥

१५—"हाँ, एक बात अवश्य है"—रुक कर धनञ्जय ने कहा,
"यद्यपि तुम्हारा ही किया है जो जगत में हो रहा।
करते नहीं हो किन्तु उसके तुम स्वयं कारण कहीं,
क्या ही चतुर हो, दोष-गुण करते स्वयं धारण नहीं!"

१६—हँसते हुए फिर पार्थ बोले अन्य विध वचनावली—
"गोविन्द ! हो तो तुम बड़े ही क्रूर, मायावी छली।
रवि को छिपाने के प्रथम मुझको सचेत किया नहीं,
आजाय मरने की दशा, ऐसी हँसी होती कहीं ?"

१७—हँसने लगे तब हरि अहा ! पूर्णेन्दु सा मुख खिल गया,
हँसना उसी में भीम, अर्जुन, सात्यकी का मिल गया।
थे मोद और विनोद के सब सरस झोंके झेलते,
भगवान भक्तों से न जाने खेल क्या क्या खेलते !

१८—उन्मत्त विजयोल्लास से सब लोग मत्त-गयन्द-से,
राजा युधिष्ठिर के निकट पहुँचे बड़े आनन्द से।
देखा युधिष्ठिर ने उन्हें जब जान ली निज जय तभी,
मुख-चिह्न से ही चित्त की बुध जान लेते हैं सभी॥

१९—तब अर्जुनादिक ने उन्हें बढ़ कर प्रणाम किया वहाँ,
सिर पर उन्हों ने हाथ रख सुख दिया और लिया वहाँ।
सब लोग उनको घेर कर थे उस समय उत्सुक खड़े,
बोले युधिष्ठिर से खभू[1] सुन्दर सुमन मानों झड़े॥

२०—"हे तात ! जीत हुई तुम्हारे पुण्य-पूर्ण प्रताप से,
रण में जयद्रथ-वध हुआ, छूटे धनञ्जय ताप से।
तुमने इन्हें सौंपा सवेरे था हमारे हाथ में,
सो लीजिए अपनी धरोहर सुख-सुयश के साथ में॥"

१ श्रीकृष्ण।

२१—सुन कर मधुर घन-शब्द को पाते प्रमोद मयूर ज्यों,
श्रीकृष्ण के सुन वचन सबको सुख हुआ भरपूर त्यों।
राजा युधिष्ठिर हर्ष से सहसा न कुछ भी कह सके,
थे भक्ति के गुरु-भार से मानों वचन उनके थके ॥

२२—"साक्षात् चराचरनाथ तुम रखते स्वयं जब हो दया,
आश्चर्य्य क्या फिर जो जयद्रथ युद्ध में मारा गया ?
तो भी इसे सुन कर हृदय में सुख समाता है नहीं,
साधन-सफलता-सुख-सदृश सुख दृष्टि आता है नहीं ॥

२३—"बहु विज्ञ तत्वज्ञानियों ने बात यह मुझसे कही—
माधव ! तुम्हें जो इष्ट होता सर्वदा होता वही।
अज्ञानता से मूर्ख जन मानव तुम्हें हैं मानते,
ज्ञानी, विवेकी, विज्ञवर विश्वेश तुमको जानते ॥

२४—"जो कुछ किया तुमने स्वयं हे देवदेव ! हुआ वही,
जो कुछ करोगे तुम स्वयं आगे वही होगा सही।
जो कुछ स्वयं तुम कर रहे हो हो रहा अब है तथा,
हैं हेतुमात्र सदैव हम, कर्ता तुम्हीं हो सर्वथा ॥

२५—"हो निर्विकार तथापि तुम हो भक्तवत्सल सर्वदा,
हो तुम निरीह तथापि अद्भुत सृष्टि रचते हो सदा।
आकार-हीन तथापि तुम साकार सन्तत सिद्ध हो;
सर्वेश होकर भी सदा तुम प्रेम-वश्य प्रसिद्ध हो ॥

२६—"करते तुम्हारा ही मनन मुनि, रत तुम्हीं में ऋषि सभी,
सन्तत तुम्हीं को देखते हैं ध्यान में योगीन्द्र भी।
विख्यात वेदों में विभो ! सब के तुम्हीं आराध्य हो,
कोई न तुमसे है बड़ा, तुम एक सबके साध्य हो॥

२७—"पाकर तुम्हें फिर और कुछ पाना न रहता शेष है;
पाता न जब तक जीव तुमको भटकता सविशेष है।
जो जन तुम्हारे पद-कमल के असल मधु को जानते,
वे मुक्ति की भी कर अनिच्छा तुच्छ उसको मानते॥

२८—"हे सच्चिदानन्द प्रभो ! तुम नित्य, सर्व सशक्त हो,
अनुपम, अगोचर, शुभ, परात्पर, ईश-वर, अव्यक्त हो।
तुम ध्येय, गेय, अजेय हो, निज भक्त पर अनुरक्त हो,
तुम भवविमोचन, पद्मलोचन, पुण्य, पद्मासक्त हो॥

२९—"तुम एक होकर भी अहो ! रखते अनेकों वेश हो,
आद्यन्त-हीन, अचिन्त्य, अद्भुत, आत्मभू, अखिलेश हो।
कर्त्ता तुम्हीं, भर्ता तुम्हीं, हर्ता तुम्हीं हो सृष्टि के;
चारों पदार्थ दयानिधे ! फल हैं तुम्हारी दृष्टि के॥

३०—"हे ईश ! बहु उपकार तुमने सर्वदा हम पर किये,
उपहार प्रत्युपकार में क्या दें तुम्हें इसके लिये ?
है क्या हमारा सृष्टि में ? यह सब तुम्हीं से है बनी,
सन्तत ऋणी हैं हम तुम्हारे, तुम हमारे हो धनी॥

३१—"जय दीनबन्धो, सौख्य-सिन्धो, देव-देव, दयानिधे,
जय जन्म-मृत्यु-विहीन शाश्वत, विश्व-वन्द्य, महाविधे !
जय पूर्ण, पुरुषोत्तम, जनार्दन, जगन्नाथ, जगद्गते,
जय जय विभो, अच्युत हरे, मङ्गलमते, मायापते !"

३२—कहते हुए यों नृप युधिष्ठिर मुग्ध होकर रुक गये,
तत्क्षण अचेत-समान फिर प्रभु के पदों में झुक गये।
बढ़ कर उन्हें हरि ने हृदय से हर्षयुक्त लगा लिया—
आनन्द ने सत्प्रेम का मानों शुभालिङ्गन किया ॥

३३—वह भक्त से भगवान का मिलना नितान्त पवित्र था,
प्रत्यक्ष ईश्वर-जीव का सङ्गम अतीव विचित्र था।
मानों सुकृत आकर स्वयं ही शील से थे मिल रहे,
युग श्याम-गोर सरोज मानों साथ ही थे खिल रहे ॥

३४—करने लगे सब लोग तब आनन्द से जय-नाद यों—
त्रैलोक्य को हाँ दे रहे निर्भय विजय-संवाद ज्यों।
अन्यत्र दुर्लभ है भुवन में बात यों उत्कर्ष की,
सच मुच कहीं समता नहीं है भव्य भारतवर्ष की ॥

३५—दुख दुःशलादिक का अभी कहना यदपि अवशिष्ट है;
पर पाठकों का जी दुखाना अब न हमको इष्ट है।
कर बार बार क्षमार्थना होते विदा अब हम यहीं,
सुख के समय दुख की कथा अच्छी नहीं लगती कहीं ॥

—०:—

# साहित्य-मणि-माला

इस माला में हिन्दी के उत्तमोत्तम ग्रन्थ रत्न गुथे जायगे। स्थायी ग्राहकों को माला की पुस्तकों पर २०) सैकडा कमीशन दिया जायगा। प्रवेश फ़ी ॥) भज कर स्थायी ग्राहक बनिए और मातृभाषा की पूजा के इस शुभ आयोजन में हमारे सहायक हूजिए।

निम्नलिखित पुस्तकें माला में प्रकाशित हो चुकी है :--

**पत्रावली**—लेखक श्री मैथिलीशरण गुप्त। महत्वपूर्ण ऐतिहासिक कविता पुस्तक। मूल्य ।-)

**वैतालिक**—भारत की जागृति पर कोमलकान्त पदावली, लेखक श्री मैथिलीशरण गुप्त। मूल्य ।)

निम्नलिखित पुस्तकें भी शीघ्र प्रकाशित होंगी —

**लीला**—नया गीत नाट्य। नया ढंग। लेखक श्री मैथिलीशरण गुप्त। मूल्य लगभग ॥)

**पलासी का युद्ध**—नवीन बाबू के प्रसिद्ध और उच्च प्रशंसा प्राप्त "पलाशिर युद्ध" काव्य का सरस पद्यानुवाद। हिन्दी के लिए नई चीज़। मूल्य लगभग १।)

**वीराङ्गना**—माईकेल मधुसूदनदत्त के बँगला "वीराङ्गना" नामक काव्य का पद्यानुवाद। मूल्य लगभग ॥)

**मञ्जरी**—मनोहर और हृदयग्राही छोटी छोटी गल्पो का सङ्ग्रह। मूल्य लगभग ॥।)

इनके अतिरिक्त महाकवि भास की अनुपम नाटकावली का अनुवाद, बंगला महाकाव्य "मेघनाद-वध" का मार्जित भाषा में पद्यानुवाद, श्री मैथिलीशरण गुप्त रचित साकेत, स्वर्गीय सङ्गीत और उद्धार नाटक, बाबू वृन्दावन लाल वर्म्मा बी ए, एल एल बी. रचित राजनीति का इतिहास तथा दुर्योधन-दमन आदि ग्रन्थ रत्न भी इस माला में ग्रथित किये जायगे।

पता :- प्रबन्धक,

साहित्य-सदन, चिरगाँव, (झाँसी)